इन की मनस्कामना सफल हुई। अन्तकाल में गंगा ने इन्हें अपनी अंक में धारण किया।

कोई विद्यापति को राधाकृष्ण का भक्त मानते हैं और कोई कहते हैं कि ये यथार्थ में शैव* थे और शिव दुर्गा की भक्ति करते थे। ये जो हों, पर इन के वर्तमान वंशज लोग तो शाक्त ही हैं †।

इस में सन्देह नहीं कि विद्यापतिठाकुर के जन्ममरण का समय ठीक निश्चय नहीं होता, परंतु प्राचीन प्रसिद्ध पुरुषों के सम्बन्ध में प्रायः यही बातें पायी जाती हैं। कवियों का समय निर्णय करने में तो भला उन की कविता से भी कुछ सहायता मिलती है और उस से तत्कालीन अनेक अन्य घटनाओं का भी काल निर्णय किया जा सकता है। पर दूसरों के विषय में तो यह बात भी नहीं देखी जाती।

विद्यापति के सम्बन्ध में निम्नलिखित समय पूर्णरूप से प्रमाणित कहा जा सकता है :—

---

* कहते हैं कि जब कभी प्रमोन्मत्त हो कर विद्यापति एकान्त में बैठ कर शिवभजन गान करते थे, इन का "उहना" नामक एक विदेशी भृत्य वहां जा कर श्रद्धापूर्वक गान श्रवण करता और सिर हिला २ कर अश्रुधारा प्रवाहित करता था। एक दिन विद्यापति यह लीला देख कर बड़े अचम्भे में आये कि मूर्ख नौकर में इतना प्रेम कहां से आया और यथार्थ में वह कौन है इस अनुसन्धान का इन्हों ने मन में विचार किया। दूसरे दिन वह भृत्य अदृश्य हो गया, खोजने से कहीं उस का पता नहीं लगा और उस गांव में जहां का रहने वाला उस ने अपने को बताया था उस का कोई नाम भी नहीं जानता था। तब विद्यापति उस भृत्य को साक्षात् महेश्वर जान कर बहुत दुःखित हुए एवम् सन्तापसूचक विलापपूर्ण बहुत से गीतों की उन्हों ने रचना की।

† निरसूठठाकुर, महेश्वरठाकुर, बद्रीनाथठाकुर और श्रीधरठाकुर आदि इन के वंशज अभी जीवित हैं। चार पीढ़ी से इन के वंशधरगण बिसफी छोड़ कर सौराठ में रहने लगे हैं।

(१) लक्ष्मणाब्द कार्तिक बदी २९१ (१३९८ ई०) में इन के आदेश से जब देवशर्म्मा ने एक संस्कृत पोथी "काव्यप्रकाश" की टीका की नकल की थी उस समय विद्यापति का शिवसिंह का सभापण्डित होना।

(२) लक्ष्मणाब्द २९३ (१४०० ई०) में देवसिंह का शरीर त्याग करना, विद्यापति का दानपत्र पाना और उस समय इन का सुप्रसिद्ध पण्डित "नवजयदेव" कहलाना।

(३) ल० स० ३४९ (१४५६) में इन को अपने हाथ से भागवत पोथी नकल करनी।

"दुर्गाभक्ति तरंगिणी" के विषय में भी ग्रियर्सन साहिब कहते हैं कि यदि अयोध्याप्रसाद का लिखा राज्यशासनकाल ठीक माना जाय तो इस ग्रंथ का भी प्रणयन काल १४७० ई० निश्चय हो है अर्थात् नरसिंहदेव के समय में इस की रचना हुई। परन्तु इस में मतभेद है। श्रीकालिप्रसन्न काव्यविशारद नरसिंहदेव के समय में इस की रचना बताते हैं और उस के आदि का निम्नोद्धृत श्लोक प्रमाण में देते हैं।

"अस्ति श्री नरसिंहदेव मिथिला भूमण्डलाखण्डलो
भूभृन्मौलिकिरीटरत्ननिकर प्रत्यर्चितांघ्रिद्वयः।
आपूर्वापरदक्षिणोत्तरगिरि प्राप्तार्थिवाञ्छाधिक-
स्वर्ण क्षौणि मणि प्रदान विजित अकिर्णकल्पद्रुमः॥
विश्वख्यात नयस्तदीयतनयः प्रौढप्रतापोदयः
संग्रामाङ्गणलब्ध वैरिविजयः कीर्त्त्याप्त लोकत्रयः।
मर्यादानिलयः प्रकामनिलयः प्रज्ञाप्रकर्षाश्रयः
श्रीमद्भूपतिधीरसिंहविजयी राजत्यमोघक्रियः॥
शौर्यान्निर्जित पञ्चगौडधरणी नाथोपनम्रीकृता-
नेकोत्तुङ्गतरङ्गसाङ्गितसितच्छत्राभिरामोदयः।
श्रीमद्भैरवसिंहदेवनृपति र्यस्यानुजन्माजय-

त्याचन्द्रार्कमखण्ड कीर्तिसहितः श्रीरूपनारायणः ॥
देवीभक्तिपरायणः श्रुतिमखप्रारब्ध पारायणः
संग्रामे रिपुराजकंस दलनप्रत्यक्ष नारायणः।
विश्वेषां हितकाम्यया नृपवरोऽनुज्ञाप्य विद्यापतिं
श्रीदुर्गोत्सवपद्धतिं सतनुतेदृष्ट्वा निबन्धास्थितिम् ॥'

अन्य लोग इस ग्रथ का रचनाकाल भैरवसिंह के समय में मानते हैं। वरन बाबूविनोदविहारी काव्यतीर्थ ने इस ग्रंथ का नीचे लिखा हुआ अंश अपने कथन के प्रमाण में दिया है।

"भूपःश्रीभवसिंह वंशतिलकः श्रीदर्पनारायणः
स्वात्मानन्दननन्दन क्षितिपतिः श्रीधीरसिंहःकृती।
शत्रुश्रीः सहभूरुपेन्द्रमहित श्रीभैरवक्ष्माभुजो
दुर्गाभक्तितरङ्गिणी कृतिरियं तस्यास्तुसत्प्रीतये"॥

हमारी समझ में इस ग्रन्थ की रचना से भैरवसिंह का अवश्य सम्बन्ध है। चाहे यह उन के राज्यकाल में लिखा गया हो चाहे उन्हीं की अनुमति से नरसिंहदेव ही के शासनकाल में बना हो। सम्भव है कि इस की रचना का प्रस्ताव नरसिंहदेव के समय में हुआ हो और भैरवसिंह के शासनकाल में यह ग्रन्थ पूर्णरूप से प्रकाशित हुआ हो। क्योंकि नर-सिंहदेव के केवल वर्ष ही दिन राज्य भोग करने के बाद धीरसिंह का राज्य हुआ और उस के पांच वर्ष के अनन्तर भैरवसिंह ने राज्यदण्ड ग्रहण किया। वृद्धावस्था के कारण सम्भव नहीं कि आज्ञा पाते ही विद्या-पतिठाकुर इस ग्रन्थ का प्रणयन करने को समर्थ हुए हों। इसी से काव्य विशारद महाशय ने यह भी अनुमान किया है कि "सम्भव है कि पहिले समय २ पर इस ग्रंथ के श्लोकों का प्रणयन किया गया हो और राज्यानु-मति पाने पर पूर्वभाग की रचना कर के ग्रंथाकार में उसे परिणत किया हो।" भैरवसिंह के समय इस का प्रकाशित होना मानने पर यह अनु-मान उपयुक्त होगा।

कुछ ही इस ग्रंथ की समालोचना से विद्यापति की निस्सन्देह शताधिक आयु देखी जाती है। परन्तु इतना दिन जीवित रहना कोई असम्भव बात नहीं और ऐसे मनुष्य में काव्य-रचना-शक्ति वर्तमान होनी भी इतना असम्भव नहीं। प्रकृतिदेवी कभी २ निज नियम भंग भी कर देती हैं। ग्रियर्सन साहिब ने एक अस्सी वर्ष से अधिक वयस के मैथिल पण्डित को हितोपदेश अनुवाद करने के लिये नियुक्त किया था। श्री त्रैलोक्यनाथ भट्टाचार्य्य एम० ए० ने लिखा है कि "उन के ग्राम में एक वृद्धा ने ११५ वर्ष की अवस्था में शरीर त्याग किया था और १२५ की अवस्था में सुप्रसिद्ध राजा रामपालसिंह की माता का लखनऊ में स्वर्गवास हुआ था।"

दूसरों की कौन कहे इस लेखक के मातामह श्रीलाला प्राणपति जी ने १०० वर्ष से अधिक अवस्था में इस संसार से बिदाई ली थी और वे उस समय तक सर्वदा गीता का पाठ किया करते थे। एवम् इस लेखक की चचेरी पितामही, श्रीलाला हरिवंशसहाय की भार्य्या, ने भी १९०४ ई० क जनवरी मास में शताधिक वयस की होकर इस संसार से पयान किया और उस समय तक उन की किसी शक्ति में बाधा नहीं पड़ी थी।

—:※:—

## विद्यापति की ग्रंथावली।

यहां विद्यापतिठाकुर के ग्रथों का भी कुछ वर्णन करना आवश्यक दीखता है। पदों के अतिरिक्त इन्हों ने कई एक संस्कृत पुस्तकों की भी रचना की है।

सब से पहिले इन्हों ने कीर्तिसिंह के शासनकाल में "कीर्तिलता" की रचना की थी। यह पुस्तक निश्चय १५–१६ वर्ष की अवस्था में लिखी गई होगी क्यों कि शिवसिंह के शासनारम्भ में २० वर्ष की अवस्था में इन को बिस्फी गांव दान मिलना अनुमान किया जाता है और कीर्तिसिंह देव सिंह के पहिले मिथिला के शासनकर्त्ता थे। यह ग्रंथ पूर अभी लोगों को प्राप्त नहीं हुआ है। यदि मिले तो इस से बहुत से काम

बातें ज्ञात हों। श्रीमान् राजा कमलानन्द जी ने इस के पांच श्लोकों को, जो उन्हें मिले हैं, अनुवाद सहित "सरस्वती" में प्रकाशित किया है।

२—"पुरुषपरीक्षा"—यह ग्रंथ शिवसिंह की शासनकाल में लिखा गया था। इस में कथाओं के ढंग से धार्म्मिक एवम् राजनीतिक उपयोगी विषयों का वर्णन है और यह शृङ्गाररस से भी खाली नहीं है। कवि ने शृङ्गार के परदे में राजनीति और धर्म्म की शिक्षा दी है। कवि ने स्वयं लिखा है :—

"शिशूनां सिद्ध्यर्थं नयपरिचितैर्नूतनधियां,
मुदे पौरस्त्रीणां मनसिजकलाकौतुकजुषाम्।
निदेशान्निःशङ्कं सपदि शिवसिंह क्षितिपतेः॥
कथानां प्रस्तावं विरचयति विद्यापतिकविः॥"

फोर्टविलियम कालिज के बंगभाषा के अध्यापक हरप्रसाद राय ने १८१५ ई० में इस का भाषानुवाद प्रकाशित किया था और वह उस कालिज में पढ़ाया जाता था। लार्ड विशप टर्नर साहिब के परामर्श से राजा कालीकृष्ण बहादुर ने १८३० ई० में इस का अंगरेज़ी में अनुवाद किया था।

(३) "लिखनावली" इस में संस्कृत पत्र लिखने की रीति वर्णन की गयी है और यह पुस्तक भी छप चुकी है। इस से ज्ञात होता है कि उस समय के लोग भी पत्र लिखने की रीति को शिक्षा का एक अंग समझते थे।

(४) "शैवसर्वस्वसार"—रानी विश्वासदेवी की आज्ञा से इस ग्रन्थ का प्रणयन हुआ था। कहते हैं कि इस में लछिमादेवी के अतिरिक्त भवसिंह से लेकर विश्वासदेवी पर्य्यन्त मिथिला-राज-वंश की दानशीलता-देवभक्ति और वीरतादि यशवर्णन किया गया है। लछिमादेवी का हाल नहीं लिखने का लोग यह कारण बताते हैं कि उन के राजत्वकाल में यह स्वयम् कर्त्ताधर्त्ता थे अपना यश आप ही कैसे गान करें। यथार्थ क्या

बात है, जब तक यह पुस्तक प्राप्त न हो तब तक कोई कैसे कह सकता है? कहते हैं कि इस में राज-कुल-देवता श्री महादेव की पूजा अर्च्चना की पद्धति भी लिखी है।

(५) "गङ्गावाक्यावली"—पूर्वोक्त रानी ही के आदेश से यह पुस्तक भी लिखी गयी थी जिस के शेषभाग में लिखा है:—

"कियन्निवन्धमालोक्य श्रीविद्यापति सूरिणा।
गङ्गावाक्यावली देव्याः प्रमाणै र्विमलीकृता।"

(६) "विभागसार"—नरसिंह (दर्पनारायण) के उत्साह दिलाने से इस पुस्तक की रचना हुई, यह बात निम्नलिखित श्लोक से विदित होती है।

राज्ञोभवेशाद्धरिसिंह आसीत्
तत्सूनुनादर्पनारायणेन।
राज्ञा नियुक्तोऽत्र विभागसारं।
विचार्य्य विद्यापति-रातनोति॥

(७) "गयापतन"—नरसिंहदेव की स्त्री धीरमति के आदेश से इन्हों ने इस पुस्तक की रचना की थी।

(८) "दुर्गाभक्तितरंगिणी"—इस के प्रणयन के विषय में ऊपर ही बहुत कुछ लिखा जा चुका है। इस ग्रन्थ में गद्य पद्य में दुर्गोत्सव की पद्धति विवृत्त हुई है। श्रीयुत पञ्चानन तर्करत्न ने लिखा है कि स्मार्त-प्रवर रघुनन्दन ने इसी ग्रन्थ की कथा लिखी है और इसी के अनुसार बहुत से स्थानों में दुर्गोत्सव हुआ करता है।

विद्यापतिठाकुर ने "दानवाक्यावलि" की भी रचना की थी जिस का अवलम्बन कर के नरसिंहदेव की स्त्री धीरमती ने एक दूसरी पुस्तक "दानवाक्यावलि" की रचना की जिस का वर्णन पूर्वही हो चुका है।

संस्कृत गद्य और पद्य दोनों लिखने में विद्यापतिठाकुर बड़े निपुण थे। इन के रचे पूर्वोक्त कई एक संस्कृत के ग्रन्थ इन के प्रगाढ़ पाण्डित्य का परिचय दे रहे हैं तथापि भाषा पदावली ही इन की सुख्याति का

मुख्य कारण है। विद्यापतिही ने पहले पहल लोगों की बोलचाल की भाषा में कविता की, ग्रियर्सन साहिब महोदय का यही सिद्धान्त है। ये कविता रचना में श्री जयदेव जी के अनुयायी हुए। सर्वसाधारण की बोल चाल की भाषा में श्री जयदेव के समान सरल तथा सरस मधुर कविता करने से इन के पद्यों और गीतों का ऐसा प्रचार हुआ कि इन का नाम आज भी विहार और बङ्गाल में घर घर प्रसिद्ध है। मिथिला में विवाहादि उत्सवों में स्त्रियां भी इन के गीतों का गान करती हैं। श्रीचैतन्य *

* १४८५ ई० में फाल्गुन की पूर्णिमा को नवद्वीप में इन का आविर्भाव हुआ। उस समय बंगदेश में विकृतवैष्णव तथा तान्त्रिक धर्म बहुत प्रचलित था। ये उन दोनों ही के विरुद्ध खड़े होकर सर्वत्र यह प्रचार करने लगे कि राधाकृष्ण के निर्म्मलप्रेम और शक्तिसाधना में इन्द्रियसुख का लेशमात्र भी नहीं है; प्रेमही जगत् का उपास्य देवता है एवम् सबही एक पिता की सन्तान हैं और ईश्वर एकही है; ईश्वर की निष्काम भक्ति ही से मुक्ति होगी; श्रीगोपीजनवल्लभ श्रीकृष्ण लम्पटचूडामणि नहीं वरन जगत् के जनक एवम् पालक हैं। कृष्ण पुरुष और राधा प्रकृति, राधा आत्मा और कृष्णपरमात्मा इत्यादि, सृष्टि, भक्ति और प्रेम का रहस्य प्रचारित करके धर्म्म का पुनः संस्कार करने लगे जिस से बंगदेश की दीर्घकाल की मोहनिद्रा भंग हो गयी। धर्म्म, समाज, साहित्य, दर्शन, तन्त्र और स्मृतिशास्त्र सजीव प्रतीतहोने लगे। वैष्णवधर्म्म के संस्कार के साथ २ संस्कृत और बंगभाषा का भी अनुशीलन आरम्भ हुआ। वैष्णवकवियों ही के हाथ में बंगसाहित्य की सृष्टि, पालन और परिपुष्टि हुई। क्योंकि चैतन्यदेव ने धर्म्म प्रचार के लिये बङ्गभाषा का आश्रय लिया जिस से इस की विशेष उन्नति हुई। ये प्रायः उड़ीसापुरी के निकटस्थ समुद्रगर्भ में नीलाचल पर्वत पर वास करते थे। इनही ने जयदेव, विद्यापति और चण्डिदास के प्रेमरहस्य का निगूढ़ मर्म वैष्णव समाज में सब से पहिले [illegible]रित किया और उन लोगों का माहात्म्य प्रकाशित किया। १५३३ ई[illegible] तिरोभाव हुआ।

महाप्रभु प्रेमोन्मत्त होकर इन के पद्यों का कीर्त्तन करके महानन्दसरोवर में सर्व्वदा निमग्न हुआ करते थे। श्रीचैतन्य महाप्रभु के इन की कविता-कुसुम का मधुकर होने के कारण इन के पद्यों का बङ्गदेश में ऐसा प्रचार हुआ कि बङ्गदेशीय इन्हें बङ्गाली मानने लगे और आज इन के राधाकृष्ण सम्बन्धी पद्यों का बङ्गाल में घर घर वैसाही आदर होता है जैसे बाइबिल का आदर अंगरेज़ों के घर होता है।

ग्रियर्सन साहिब महोदय लिखते हैं कि "जब हिन्दूधर्म का सूर्य्य अस्त हो जायगा और जिस समय लोगों का विश्वास कृष्ण में और 'जीवनव्याधि की औषधि' कृष्णप्रेम के भजनों में नहीं रहेगा, उस समय भी विद्यापतिकृत भजनों से ( जिन में उन्हों ने राधाकृष्ण की लीला वर्णन की है ) प्रेम कभी नहीं घटेगा। *

श्री त्रैलोक्यनाथ भट्टाचार्य्य एम० ए० बी० एल० ने लिखा है कि "जिस समय इंगलैंड में महाकवि चौसर ( Chaucer ) का प्रादुर्भाव हुआ ठीक उसी समय महाकवि विद्यापति ने मिथिला में जन्म ग्रहण किया, जैसे चौसर इंगलैंड में आदि कवि हुए वैसेही विद्यापति भी बंगाल के आदि कवि हुए।

निस्सन्देह विद्यापतिठाकुर बङ्गभाषा के भी आदि कवि हुए, क्योंकि उस समय मिथिला और बङ्गाल की रीति [illegible]ति तथा भाषा में आज के समान विभिन्नता नहीं थी और उभय [illegible] के लोग उभय प्रदेशों के विद्वानों को आदर की दृष्टि से देखते [illegible]तएव जैसे २ विद्यापति कविता रचना करते जाते थे इन की क[illegible]ङ्गाल में भी प्रचारित होती जाती थी। वहां के कविता[illegible]क्तों ने इन्हें कवियों

---

* "Even when the sun of Hi[illegible]set, when [illegible] and faith in Krishna, and in th[illegible] disease of [illegible] tence" the hymns of Krishna'[illegible] still the[illegible] borne for songs of Vidyapati [illegible] Krishn[illegible] Radha, will never be dimi[illegible] his [illegible] poraries, by Dr. Grierson[illegible]

मुख्य कारण है। विद्यापतिही ने पहले पहल लोगों की बोलचाल की भाषा में कविता की, ग्रियर्सन साहिब महोदय का यही सिद्धान्त है। ये कविता रचना में श्री जयदेव जी के अनुयायी हुए। सर्वसाधारण की बोल चाल की भाषा में श्री जयदेव के समान सरल तथा सरस मधुर कविता करने से इन के पद्यों और गीतों का ऐसा प्रचार हुआ कि इन का नाम आज भी बिहार और बङ्गाल में घर घर प्रसिद्ध है। मिथिला में विवाहादि उत्सवों में स्त्रियां भी इन के गीतों का गान करती हैं। श्रीचैतन्य *

---

* १४८५ ई० में फाल्गुन की पूर्णिमा को नवद्वीप में इन का आविर्भाव हुआ। उस समय बंगदेश में विकृतवैष्णव तथा तान्त्रिक धर्म बहुत प्रचलित था। ये उन दोनों ही के विरुद्ध खड़े होकर सर्वत्र यह प्रचार करने लगे कि राधाकृष्ण के निर्मलप्रेम और भक्तिसाधना में इन्द्रियसुख का लेशमात्र भी नहीं है; प्रेमही जगत् का उपास्य देवता है एवम् सबही एक पिता की सन्तान हैं और ईश्वर एकही है; ईश्वर की निष्काम भक्ति ही से मुक्ति होगी; श्रीगोपीजनवल्लभ श्रीकृष्ण लम्पटचूडामणि नहीं वरन जगत् के जनक एवम् पालक हैं। कृष्ण पुरुष और राधा प्रकृति, राधा आत्मा और कृष्णपरमात्मा इत्यादि, सृष्टि, भक्ति और प्रेम का रहस्य प्रचारित करके धर्म्म का पुनः संस्कार करने लगे जिस से बंगदेश की दीर्घकाल की मोहनिद्रा भंग हो गयी। धर्म्म, समाज, साहित्य, दर्शन, तन्त्र और स्मृतिशास्त्र सजीव प्रतीतहोने लगे। वैष्णवधर्म्म के संस्कार के साथ २ संस्कृत और बंगभाषा का भी अनुशीलन आरम्भ हुआ। वैष्णवकवियों ही के हाथ में बंगसाहित्य की सृष्टि, पालन और परिपुष्टि हुई। क्योंकि चैतन्यदेव ने धर्म्म प्रचार के लिये बङ्गभाषा का आश्रय लिया जिस से इस की विशेष उन्नति हुई। ये प्रायः उड़ीसापुरी के निकटस्थ समुद्रगर्भ में नीलाचल पर्वत पर वास करते थे। इनही ने जयदेव, विद्यापति और चण्डिदास के प्रेमरहस्य का निगूढ़ मर्म वैष्णव समाज में सब से पहिले प्रचारित किया और उन लोगों का माहात्म्य प्रकाशित किया। १५३३ ई० में इन का तिरोभाव हुआ।

मुख्य कारण है। विद्यापतिही ने पहले पहल लोगों की बोलचाल की भाषा में कविता की, ग्रियर्सन साहिब महोदय का यही सिद्धान्त है। ये कविता रचना में श्री जयदेव जी के अनुयायी हुए। सर्वसाधारण की बोल चाल की भाषा में श्री जयदेव के समान सरल तथा सरस मधुर कविता करने से इन के पद्यों और गीतों का ऐसा प्रचार हुआ कि इन का नाम आज भी बिहार और बङ्गाल में घर घर प्रसिद्ध है। मिथिला में विवाहादि उत्सवों में स्त्रियां भी इन के गीतों का गान करती हैं। श्रीचैतन्य *

* १४८५ ई० में फाल्गुन की पूर्णिमा को नवद्वीप में इन का आविर्भाव हुआ। उस समय बंगदेश में विकृतवैष्णव तथा तान्त्रिक धर्म बहुत प्रचलित था। ये उन दोनों ही के विरुद्ध खड़े होकर सर्वत्र यह प्रचार करने लगे कि राधाकृष्ण के निर्म्मलप्रेम और भक्तिसाधना में इन्द्रियसुख का लेशमात्र भी नहीं है; प्रेमही जगत् का उपास्य देवता है एवम् सबही एक पिता की सन्तान हैं और ईश्वर एकही है; ईश्वर की निष्काम भक्ति ही से मुक्ति होगी; श्रीगोपीजनवल्लभ श्रीकृष्ण लम्पटचूडामणि नहीं वरन जगत् के जनक एवम् पालक हैं। कृष्ण पुरुष और राधा प्रकृति, राधा आत्मा और कृष्णपरमात्मा इत्यादि, सृष्टि, भक्ति और प्रेम का रहस्य प्रचारित करके धर्म्म का पुनः संस्कार करने लगे जिस से बंगदेश की दीर्घकाल की मोहनिद्रा भंग हो गयी। धर्म्म, समाज, साहित्य, दर्शन, तन्त्र और स्मृतिशास्त्र सजीव प्रतीतहोने लगे। वैष्णवधर्म्म के संस्कार के साथ २ संस्कृत और बंगभाषा का भी अनुशीलन आरम्भ हुआ। वैष्णवकवियों ही के हाथ में बंगसाहित्य की सृष्टि, पालन और परिपुष्टि हुई। क्योंकि चैतन्यदेव ने धर्म्म प्रचार के लिये बङ्गभाषा का आश्रय लिया जिस से इस की विशेष उन्नति हुई। ये प्रायः उड़ीसापुरी के निकटस्थ समुद्रगर्भ में नीलाचल पर्वत पर वास करते थे। इनही ने जयदेव, विद्यापति और चण्डिदास के प्रेमरहस्य का निगूढ़ मर्म वैष्णव समाज में सब से पहिले प्रचारित किया और उन लोगों का माहात्म्य प्रकाशित किया। १५३३ ई० में इन का तिरोभाव हुआ।

महाप्रभु प्रेमोन्मत्त होकर इन के पद्यों का कीर्त्तन करके महानन्दसरोवर में सर्व्वदा निमग्न हुआ करते थे। श्रीचैतन्य महाप्रभु के इन की कविता-कुसुम का मधुकर होने के कारण इन के पद्यों का बङ्गदेश में ऐसा प्रचार हुआ कि बङ्गदेशीय इन्हें बङ्गाली मानने लगे और आज इन के राधाकृष्ण सम्बन्धी पद्यों का बङ्गाल में घर घर वैसाही आदर होता है जैसे बाइबिल का आदर अंगरेज़ों के घर होता है।

ग्रियर्सन साहिब महोदय लिखते हैं कि "जब हिन्दूधर्म का सूर्य्य अस्त हो जायगा और जिस समय लोगों का विश्वास कृष्ण में और 'जीवनव्याधि की औषधि' कृष्णप्रेम के भजनों में नहीं रहेगा, उस समय भी विद्यापतिकृत भजनों से (जिन में उन्हों ने राधाकृष्ण की लीला वर्णन की है) प्रेम कभी नहीं घटेगा। *

श्री त्रैलोक्यनाथ भट्टाचार्य्य एम० ए० बी० एल० ने लिखा है कि "जिस समय इंगलैंड में महाकवि चौसर (Chaucer) का प्रादुर्भाव हुआ ठीक उसी समय महाकवि विद्यापति ने मिथिला में जन्म ग्रहण किया, जैसे चौसर इंगलैंड में आदि कवि हुए वैसेही विद्यापति भी बंगाल के आदि कवि हुए।

निस्सन्देह विद्यापतिठाकुर बङ्गभाषा के भी आदि कवि हुए, क्योंकि उस समय मिथिला और बङ्गाल की रीति नीति तथा भाषा में आज के समान विभिन्नता नहीं थी और उभय स्थानों के लोग उभय प्रदेशों के विद्वानों को आदर की दृष्टि से देखते थे। अतएव जैसे २ विद्यापति कविता रचना करते जाते थे इन की कविता पूर्व बङ्गाल में भी प्रचारित होती जाती थी। वहां के कवितारसिकों और भक्तों ने इन्हें कवियों

---

* "Even when the sun of Hindu religion is set, when belief and faith in Krishna, and in that medicine of "disease of existence" the hymns of Krishna's love, is extinct, still the love borne for songs of Vidyapati in which he tells of Krishna and Radha, will never be diminished."—Vidyapati and his contemporaries, by Dr. Grierson p. 31.

को राजसिंहासन पर बैठाया और वे इन्हें अपना कहकर मानने लगे।

इन के ललित मनोहर पदों का बङ्ग देश में प्रचार होने से बहुत से बङ्गदेशीय इन का अनुकरण करके कविता की रचना करने लगे। कवि कृष्णदास, नरोत्तम दास, * गोविन्ददास † ज्ञानदास, श्रीनिवास, नरहरि

---

* पद्मातीरस्थ खेतुरीग्राम में कृष्णानन्द की धर्म्मभार्य्या से १६वीं शताब्दी के आरम्भ में कायस्थ कुल में इन का जन्म हुआ था। इन्हों ने बहुत से ब्राह्मणों को भी दीक्षित किया था। यह कार्य्य शास्त्रविरुद्ध समझे जाने के कारण खेतुरी के मालिक राजा नरसिंह के पास इस की नालिश हुई। राजा निज प्रधान अमात्य रूपनारायण तथा अनेक ब्राह्मणों के साथ खेतुरी के निकटस्थ कुमारपुर में इसके विचार के लिये उपस्थित हुए, परन्तु श्रीनरोत्तम के शिष्य रामचन्द्र तथा गंगानारायणचक्रवर्ती ने राजा के संगी सब ब्राह्मणों को शास्त्रार्थ में परास्त कर दिया। "नरोत्तमविलास" में कथित है कि इसी घटना के अनन्तर राजा और उन की स्त्री ने इन से वैष्णवधर्म्म ग्रहण किया। वैष्णवाचार्य्य श्री नरोत्तम जी ने गौरांगदेव की मूर्ति संस्थापन के उपलक्ष में १५४२-४३ ई० में खेतुरी में एक भारी महोत्सव किया था जिस में उस समय के सब बङ्गदेशीय वैष्णव तथा अन्यान्य पुरुष विराजमान हुए थे।

† इस नाम के ६ पुरुष पदरचयिता पाये जाते हैं। एक गोविन्द चक्रवर्ती श्री चैतन्य देव के प्रिय शिष्य और गायक थे और उन के साथ सदा रहा करते थे। इन का जन्म नवद्वीप में हुआ था। २) गोविन्दाचार्य्य मालिहाटी निवासी श्री निवासाचार्य्य के पुत्र। (३) गोविन्दघोष वर्द्धमान ज़िला के कुलीनग्रामनिवासी "श्रीकृष्णविजय" ग्रंथ के रचयिता थे। गौड के मुसल्मान नवाब ने इन्हें "गुणराज खां" की पदवी दी थी। (४) गिरीश्वर के पुत्र गोविन्ददत्त, बड़े गायक और कीर्तनिया थे और सदा श्री चैतन्यदेव के संग रह कर भजन गान से उन्हें मोहित किया करते थे। (५) मिथिलानिवासी एक जन गोविन्द जी थे जिन्हों ने दोहा छन्दों में बहुत सी रचनाएं की थीं। (६) एक गोविन्ददास श्रीखंड समीपवर्ती भागी-

दास प्रभृति ने इन्हीं के अनुगामी होकर कविता रचना द्वारा सुख्याति लाभ की है *।

धीरे २ बहुत से लोग निज पद्यों को इन के पद्यों में सन्निविष्ट करके प्रचार करने लगे। एक व्यक्ति यशोहर ( जेसोर ) निवासी बसंतराय ने तो अपनी कविताओं में विद्यापतिही नाम जोड़ना आरम्भ कर दिया। इन्हीं कारणों से वङ्गदेशप्रचलित विद्यापतिकृत प्रकृत-पद्य-समूह यहां तक परिवर्त्तित हो गये कि उन में से अधिकांश अब खासा बंगलापद

---

रथी तीरस्थ कुमारग्राम निवासी चिरञ्जीव सेन के पुत्र जाति के वैद्य थे। एक दिग्‌विजयी पण्डित ने श्रीखंडनिवासी प्रसिद्ध कवि और नैयायिक पण्डित दामोदर सेन से शास्त्रार्थ में परास्त होकर उन्हें निःसन्तान होने का अभिशाप दिया था, किन्तु उन के बहुत विनय करने पर उस पण्डित ने प्रसन्न होकर कहा कि तुम्हें दो महा विद्वान् नाती होंगे। दामोदर ने अपनी कन्या का विवाह चिरञ्जीव सेन से किया जो श्रीचैतन्यदेव के परमभक्त थे। उसी स्त्री से उन को रामचन्द्र और गोविन्ददास दो पुत्र हुए। चैतन्यदेव के दो अनुचरों के नामानुसार ये नाम रक्खे गये थे। चिरञ्जीवसेन विवाह होने पर अपने श्वशुरालय श्रीखण्ड में रहने लगे थे वहीं १५३१ ई० में गोविन्ददास का जन्म हुआ था। किन्तु पिता के देहान्त होने पर यह कुमार गांव में चले गये और फिर शाक्तों के भय से राजशाही ज़िलान्तर्गत तेलियाबधूरी में जा कर रहने लगे थे। श्री निवासाचार्य्य के कहने से इन्हीं ने गीतामृत और चैतन्य लीला की रचना की थी। इन के अतिरिक्त संगीतमाधव, राधाकृष्ण लीला तथा गौर लीला की भी रचना की थी। एक बार वृन्दाबन से प्रत्यावर्त्तन समय विस्फी में विद्यापति के मठ में रह कर इन्हीं ने विद्यापतिरचित सब प्राचीन पदावली का संग्रह किया था। वे सब "पदसमुद्र" में प्रकाशित हुए हैं। ७५ वर्ष की अवस्था में १६७२ ई० में इन का परलोक हुआ।

Vide " Vidyapati and his Contemporaries" by Dr. Grierson p. 30-31.

हो गये हैं और प्रकृतपद्यों * को जाली पदों से पृथक करना भी दु:साध्य हो गया है। इसी से विद्यापति सम्बन्धी तत्वानुसन्धान के समय बीम साहिब आदि यह अनुमान कर बैठे थे कि विद्यापति नाम नहीं, केवल उपाधि है और यह उपाधिधारी बहुत से कवि हुए हैं।

यह पहिले ही कह आये हैं कि बङ्गदेशीय बन्धुवर्ग विद्यापतिठाकुर को अपना करके मानने लगे थे। यह बात इस सीमा को पहुंची कि कालान्तर में लोगों को दृढ़ विश्वास हो गया कि ये सचमुच बंगदेशीय कवि थे एवम् बङ्गाल ही के किसी प्रान्त में इन का जन्म हुआ था और ये बङ्गालही के किसी गांव में रहते थे।

१८७२ ई० में श्री रामगति न्यायरत्न ने "बङ्गला भाषा और साहित्य विषयक प्रस्ताव" में लिखा था कि बीरभूमि, बर्द्धमान वा बांकुड़ा ज़िला में शिवसिंह कोई भारी ज़मींदार थे एवम् बीरभूमि के पास ही किसी स्थान में विद्यापति का जन्म हुआ था।

एक महाशय ने लिखा था कि शिवसिंह लक्ष्मीनारायण के शासन-काल में बङ्गदेश में विद्यापति ने बङ्गभाषा में बहुत से पदों की रचना की थी।

फिर एक महाशय ने लिखा था कि यशोहर ( जेसोर ) ज़िलान्तर्गत भूर्षुटगांव निवासी भवानन्दराय ब्राह्मण के विद्यापति पुत्र थे। इन का प्रकृत नाम बसंतराय था, कविता में विद्यापति लिखते थे जो इन को केवल उपाधि थी।

सब से पहिले राजकृष्णमुखोपाध्याय ने एक बृहत् लेख द्वारा यह दिखलाया था कि विद्यापतिठाकुर मिथिला के राजा शिवसिंह के सभा-पण्डित थे, विस्फी इन का निवासस्थान था और वह ग्राम शिवसिंह ने इन्हें प्रदान किया था इत्यादि। † अनन्तर श्रीरमेशचन्द्र दत्त प्रभृति कई महाशयों ने इसी लेख का समर्थन किया। फिर ग्रियर्सन साहिब

---

* पद पद्य का अपभ्रंश है उस का अर्थ गीत भी होता है।

† "बंगदर्शन" भाग ४ ज्येष्ठ मास १८७५ ई०।

महोदय ने मिथिला-देश-प्रचलित विद्यापतिकृत बहुत से विशुद्ध मिथिला के पद्यों को अंगरेज़ी अनुवाद के साथ देवनागराक्षर में प्रकाशित किया और विद्यापति तथा शिवसिंह का कुछ परिचय भी दिया। अनुवाद के सर्वांश शुद्ध न होने पर भी हमलोग उन के बहुत वाधित हैं। उन्हों ने परिश्रम कर के हम लोगों का इतना उपकार किया। बंगभाषा में विद्यापति की पद्यावली की कई पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं, यहां तक कि श्रीमान् जस्टिस शारदाचरण मित्र कलकत्ता हाईकोर्ट के जज ने भी एक ग्रंथ प्रकाशित किया है।

राजकृष्ण बाबू प्रभृति के यह बात सिद्ध करने पर भी कि विद्यापति मैथिलदेशीय थे कोई२ इन को मैथिलकवि कहने में सम्मत नहीं हुए। बाबू कैलाशचन्द्र घोष ने "बंगलासाहित्य" * नामक ग्रंथ में यह आशय प्रगट किया है "कि विद्यापति न मैथिल थे और न मिथला में इन का आदि-जन्मस्थान था। मैथिल होते तो बंगला भाषा पर इन का इतना अधिकार नहीं होता। पहिले बङ्गदेशीय संस्कृत पढ़ने मिथिला में जाया करते थे, यह भी इसी हेतु मिथिला गये होंगें और वहीं शिवसिंह के सभासद हुए होंगे, इसी से मैथिलभाषा सीखने का भी इन्हें अवसर मिला होगा। स्काटलेंडीय कवि बर्न्स आदि के समान इन्हों ने जातीय भाषा एवम् संस्कृत में भी कविता की है। जिस समय प्राकृत से बङ्गभाषा पृथक् होती थी, उसी समय विद्यापति का जन्म हुआ था, इसी से इन्हों ने हिन्दीमिश्रित कविता की है।"

इस के लिये न हम इन्हें कठोर उत्तर देना चाहते हैं और न यह कहना चाहते हैं कि इन का कथन कपोलकल्पित और असंगत है जैसा कि अन्य लोगों ने लिखा है। हम यही कहेंगें कि यह इन के स्नेह का उद्गार है। जिस पदार्थ को हम आदिही से अपना समझ उसपर प्रेम और ममता करते आते हैं यदि उसे कोई हम से पृथक कराना चाहे और उस का हमारा होना न बतलावे तो यह यथार्थ ही क्यों न हो हम को

* पृ० ३१—३३।

भला नहीं लगेगा और हम यथासाध्य उस को अपनाही बनाये रहने की चेष्टा करेंगे। विद्यापतिठाकुर पर कैलाश बाबू का ऐसा स्नेह और ऐसी ममता देख कर कौन व्यक्ति आनन्दित नहीं होगा।

विद्यापतिठाकुर बङ्गदेशीयकवि चण्डीदास* के समसामयिक थे। एक

---

* ग्यारहवीं शताब्दी ईस्वी के शेष भाग में जिस वीरभूमि ज़िला के कीन्दुविल्व (कीन्दुली) गांव में बङ्गदेश के सर्वश्रेष्ठ कवि श्रीजयदेव जी ने जन्म ग्रहण करके स्वरचित "गीतगोविन्द" की सरस कविता के मोहन-मंत्र से आज तक सभ्यजगत को मोहित कर रक्खा है, उसी वीरभूमि के साकुल्लीपुर थाना के अधीनस्थ नान्नूर गांव में अनुमान १२८० ई० में श्री चण्डीदास का राढ़ी ब्राह्मणकुल में जन्म हुआ। यह नान्नूर सिवड़ी से १२ कोस पूर्व है। नान्नूर में प्राचीन काल से आज तक विशालाक्षी चतुर्भुजी देवी श्री चण्डी का एक मन्दिर विराजमान है। इस देवी का नाम बांशुली देवी है। चण्डीदास के पिता इसी मन्दिर के पुजारी थे और श्री देवी के प्रसाद से पुत्ररत्न लाभ होने के कारण उन्हों ने इन का नाम चण्डीदास रखा था। बचपन ही में इन के पिता इन्हें असहाय छोड़ कर इस संसार से चल बसे थे। अतएव गांव के स्वजातीय विप्रों ने इन का पालनपोषण किया और सयाने होने पर गांववालों ने इन्हें उसी मन्दिर का पुजारी बनाया। ये मन्दिर ही में रहने लगे। इसी समय एक अनाथा तथा निराश्रया राममनी नाम्नी रजक-कन्या मन्दिर में झाड़ बुहार का काम करती थी और वह भी वहीं रहती थी।

ये लिखने पढ़ने नहीं जानते थे। बांशुलीदेवी में इन की दृढ़ भक्ति थी। कहते हैं कि देवी ही के आदेश से ये श्री राधाकृष्ण के उपासक हो कर दम्पतिलीला सम्बन्धी पद्यावली की रचना करने लगे। कालक्रमानुसार इन्हें राममनी (ताराधोबिनी) के साथ प्रीति हुई। दोनों सहायहीन, दोनों दुःखी और दोनों एक ही मन्दिर के निवासी थे। राधाकृष्ण की लीलासम्बन्धी जिन गीतों को ये रचना करते थे उन्हें वह ताल सुर के साथ गाती फिरती थी। यह देख कर गांव के ब्राह्मणों ने इन्हें कुचाली

बार बसंतकाल में गंगातीर पर दोनों में साक्षात्कार भी हुआ था। उस भेंट की चार कविताएं "वैष्णव पद कल्पतरु" के २७० पृष्ट में देखी जाती हैं। ग्रियर्सन साहिब लिखते हैं कि दो तो विद्यापति की हैं और दो विद्यापति के अनुगामी किसी बङ्गालीकवि की बनायी हुई हैं।

---

समझ कर पहले तो इन के साथ बहुत कुछ अत्याचार किया परन्तु जब लोगों को विश्वास हो गया कि ये देवानुगृहीत कवि ईश्वर प्रेम के गायक तथा साधक हैं तब लोगों का रंग बदला और लोगों की इन पर जो अश्रद्धा थी वह जाती रही। जो हो, कवि ने बांग्लीदेवी जैसी रामनी को भी अपनी कविताद्वारा अमर कर दिया है। लोग कहते हैं कि ये दोनों किसी गांव में कीर्त्तन करने गये थे, फिरते समय भारी झोंका का अन्धड़ पानी आया, ये दोनों सतीपुर में एक घर में जा ठहरे। वायुवेग से घर गिर पड़ा और दोनों उसी के नीचे दब कर परस्पर दृढालिङ्गन किये हुए मर गये। परन्तु श्रीत्रैलोक्यनाथ भट्टाचार्य्य ने इस कथा को भ्रान्त-मूलक बता कर चण्डीदास तथा रजकी की मृत्यु सं० १४८० ई० में वृन्दावन में बतायी है।

यथार्थ में चण्डीदास ही बंगभाषा के आदि कवि माने जायंगे। इन की भाषा और कविता बहुत मधुर, सरस और हृदयभेदी हैं। इन की कविता के श्रवण और पाठ ही मात्र से मन मुग्ध हो जाता है। इन्हीं की कविता का प्रभाव है कि बङ्ग निवासियों की दृष्टि में नानूर द्वितीय वृन्दावन के समान हो रहा है।

इन्हों ने "कृष्णकीर्तन" नामक ग्रंथ बनाया था जो अद्यापि आविष्कृत नहीं हुआ है। किन्तु "पदकल्पतरु", "पदकल्पलतिका", "पदामृत-समुद्र", "पदसमुद्र" और "गीतचन्द्रोदय" नामक संग्रहकी पुस्तकोंमें इन की कविताएं पायी जाती हैं। १४०३ ई० में इन की कविता सर्वत्र प्रचारित हो गयी थी। इच्छा है कि अवकाश पाने से इन की रचना भी पाठकों को भेंट करें क्योंकि इन की कविता की भाषा वर्तमान काल की बङ्गला सी नहीं है, वरन् हिन्दीभाषा से बहुत मिलती जुलती है।

चण्डिदास विद्यापति दुँहुँजन पीरिति,प्रेम मुरतिमय कांति।
जें कयल दूँहुँजन लीलागुन वरनन,नितिनिति नयनय भांति
दुँहुँ गुन सुनि चित दुँहुँ उत्कण्ठित, दुँहु दुँहाँ दरसनलागि।
दुँहुँक रसिकपन सुनि सुनि दुँहुँजन, दुँहुँ हिय दुँहु रहु जागि॥
निजिनिजि गीती लिखि बहुभेजल,ताहि ओति आरतिभेल।
राधाकान्हुक प्रेमरस कौतुक ताहि मगन भै गेल॥
निजनिज सहचर रासिक भगत बर, ता सँगे करत विचार।
ताहि निति नवीन परमसुख पावत, आनन्द प्रेमअपार॥
रूपनरायन विजयनरायन, वैद्यनाथ सिवसिंघ।
मीलन भावि दुँहुँक करु बरनन, तसु पद कमलभिरिङ्ग॥

२.

चण्डिदास सुनि विद्यापति गुन, दरसन भेल अनुराग।
विद्यापति तब चण्डिदास गुन, दरसन भेल अनुराग॥
* .... .... .... .... दुँहु उत्कण्ठित भेल।
संगहि रूपनरायन केवल, विद्यापति चलि गेल॥
चण्डिदास तब रहइ न पारइ, चललहिं दरसन लागि।
पन्थहिं दुँहुँजन दुँहुँगुन गाओल, दुँहुँ हिय दुँहु रहु जागि॥
दैवहि दुँहुँ दुँहाँ दरसन पाओल, लखइ न पारइ कोइ।
दुँहुँ दुँहाँ नाम स्रवने तहि जानल, रूपनरायन गोइ॥

हम अन्यविरचित शेष दो कविता उद्धृत करना व्यर्थ समझते हैं।

विद्यापति एवम् चण्डीदास दोनों राधाकृष्ण के प्रेम में रंगे हुए थे और दोनों प्रकृत कवि थे। काव्यरचना में अनेक लोग विद्यापति को

---

* "यह अंश उड़ा हुआ है, नहीं मिलता।" यह ग्रियर्सन साहिब का कथन है किन्तु वास्तव में यह अंश उड़ा हुआ नहीं है क्योंकि न तो छन्दोभङ्ग होता न अर्थभङ्ग।

श्रेष्ठ मानते हैं और कोई २ इस मत के विरुद्ध हैं। हम यहां इन दोनों में किसी की श्रेष्ठता प्रतिपन्न करना अप्रयोजनीय समझते हैं। दोनों अपने ढंग के श्रेष्ठ ही कवि कहे जायंगे इस में सन्देह नहीं। विवेचना शक्ति यही बता रही है। हम केवल विद्यापति ही के गुणों को दिखलाना आवश्यक और कर्तव्य समझते हैं।

कविताशक्ति विद्यापति का पैतृकधन और ईश्वरप्रदत्त गुण था। स्वाभाविक ईश्वरप्रदत्त विमलबुद्धि शिक्षा के खराद पर चढ़ कर उज्ज्वल और तीव्र हो गयी थी। इसी से इन की भणिता हृदयग्राहिणी, मत्तकारिणी, प्रेमवर्द्धिनी तथा भक्तिप्रसविनी होती थी। संसार इन के लिये कविता का ग्रंथ ही रहा था। उस के छविमय पदार्थों के ललित पृष्ठों पर दृष्टि पड़ती ही इन्हें कविता स्फुरित होती थी। जगद्वाटिका में मधुमक्खी के समान घूम२ कर इन की बुद्धि सर्वदा उपमादि का मधु संग्रह करती थी। इसी से इन की कविता ऐसी मधुर और सरस पायी जाती है कि उसे जितना ही पान कीजिये उतना ही अधिक पान करने की इच्छा बढ़ती जाती है। कलकंठ कोकिल के समान इन की कविता की गूंज चित्त को आकर्षित करती है। मन मधुकर इन के कविताकुसुम का रसपान करते स्वर्गीय आनन्द लाभ करता है। शब्द विन्यास का ऐसा चमत्कार है कि जैसे आकाश में विलीन किसी पक्षी के कलरव की मधुरधारा प्रवाहित होने से उस का अर्थ न जानने पर भी चित्त विमोहित होता है, इन की भणिता की गूंज भी श्रवणपुट में प्रवेश करते ही मन मुग्ध कर देती है। सुनने वाला यह भी नहीं सोचता कि ध्वनि कहां से आ रही है, इन शब्दों का अर्थ और भाव क्या है, वह केवल परमानन्द में लोटपोट होने लगता है। बड़े वैयाकरण पण्डित भी व्याकरण की सुधि भूल कर केवल शब्द-माधुर्य्य ही पर मत्त हो जाते हैं।

छविवर्णन एवम् उपमाप्रदर्शन में तो इन्होंने अपूर्व शक्ति दिखलायी है। साहित्यसंसार में उपमा दरसाने में यदि कोई इन से उच्चासन पा सकता है तो वह केवल श्री कालिदास ही है। इन के निकट संसार का सकल सुन्दर पदार्थ नरनारीमय हो रहा था अथवा नरनारी ही सकल

सौंदर्य्यमय हो गयी थीं, इन्होंने नरनारी और संसार की सुन्दर पदार्थों में कुछ भी पार्थक्य नहीं रखा है।

इन्होंने अपनी कविताकामिनी को सुन्दर अलंकारों से भूषित कर भिन्न २ महाकवियों का वसन पहना कर और सरस माधुर्य्य से सुगंधित कर उन्हें काव्यजगत् में प्रस्तुत किया है।

नायिका के पूर्वानुराग, वियोग और संयोग आदि के वर्णन में इन्होंने सच्चा चित्रपट आंखों के सामने खड़ा कर दिया है।

इन की कविता शृंगार-रसात्मक होने पर भी शुद्ध-प्रेम-प्रसविनी हैं इस में किञ्चिन्मात्र सन्देह नहीं। इन की कविता पाठकों के चित्त में ईश्वरानुराग अंकुरित करनेवाली और परम सुखद भक्तिफल देनेवाली है।

निस्सन्देह शुद्ध प्रेमप्रसविनी कविता होने पर भी आधुनिक शिक्षा के खराद पर चढ़ी हुई बुद्धि को विद्यापति की पद्यावली में कहीं २ घृणास्पद इंन्द्रियोत्तेजक अश्लीलता एवम् उसी कारण से कविवर्णित प्रेम भी कलुषित बोध होता है। परन्तु विवेचना का चश्मा लगाने से इस का गूढ़त्व प्रकट होता है। इसी से भारत भूषण भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने एक स्थान में कहा है "युगलकेलिरस, वल्लभियनबिनु और कहा कोउ जाने।" सहृदय भारतनिवासी हो क्या अन्यदेशीय भी इन के पद्यों के पाठ से आध्यात्मिक आनन्द लाभ करते हैं, और मानवी प्रेमपूर्णलीला कीर्तन ही से वैष्णवभक्त परमगति लाभ करते हैं। श्री त्रैलोक्यनाथ भट्टाचार्य्य एम्० ए० बी० एल० ने लिखा है कि "प्रेम जगत का देवता है। माता का स्नेह, शिष्य की भक्ति, पिता का वात्सल्य, बन्धु का प्रणय, सती स्त्री का प्रेम, भक्त की उपासना, सन्यासी की कठोर साधना प्रेम के ये सब भिन्न रूपसर्वत्र हो देखे जाते हैं। प्रेम ही मुक्ति है। भक्ति, भजन, कीर्तन साधना और उपासना प्रेम ही का केवल नामान्तर है। वैष्णव कवियों में जिसे ने प्रेम का रहस्य जिस प्रकार समझा था, पूर्ण प्रेममें उन्मत्त हो कर स्वरचित गीत और पद्यावली से उसे जगत में समझाने की चेष्टा की थी। वैष्णवधर्म्म जैसा प्रेम का गम्भीर उच्छ्वास पृथ्वी के किसी साहित्य वा धर्म में है या नहीं इस में सन्देह है। कवि प्रेम का गायक, कवि प्रेम का

पागल है। प्रेममयी राधिका का अपूर्व चित्र जगत् के और किसी साहित्य में अंकित नहीं हुआ। प्रेम एक महायज्ञ है। समस्तस्वार्थ इस यज्ञानल में आहुति करने को समर्थ हुए विना कोई प्रेमयज्ञ पूर्ण नहीं कर सकता। प्रेमी आत्मविस्मृत महायोगी है। वाह्य संसार की ओर उस की दृष्टि नहीं जाती। अपनी ओर भी वह नहीं देखता। आराध्यदेवता के सिवाय वह और किसी विषय की ओर भ्रूक्षेप नहीं करता। उपास्यदेवता में वह सर्व्वदा मग्न रह कर तन्मय हो जाता है। भगवान् के विशेष अनुग्रह विना कोई ऐसा प्रेमी नहीं हो सकता। जो लोग भगवान् के विशेष अनुग्रह के भाजन हैं, जो लोग भगवान् की भक्ति में चिरकाल निमग्न हैं, जो लोग सब प्रकार से स्वार्थ का संस्रव त्याग कर के आत्मविस्मृत और एकाग्रचित्त हो कर भगवान् में अनुरक्त हैं, उन लोगों के हृदय का गम्भीर उच्छ्वास जो अनुपम मनोहर होगा इस में विचित्रता ही की कौन सी बात है? इन्हीं प्राचीन वैष्णवकवि लोगों का आज भी आदर किया जाता है और ये आज भी पूजे जाते हैं। मैथिलकवि विद्यापति और वंगदेशीय प्रधान वैष्णवकवि चण्डीदास, जयदेव ही का पदानुसरण कर के भक्तिमार्ग के दुर्गमपथ में सिद्धकाम हुए हैं। विद्यापति और चण्डीदास की अतुलनीय प्रतिभा से समस्त वङ्गसाहित्य उज्ज्वल और सजीव हुआ है। वैष्णव गोविन्द-दास और ज्ञानदास से लेकर हिन्दु वंकिमचन्द्र और ब्राह्म रवीन्द्रनाथ ठाकुर तक सब ही उन लोगों की आभा से आलोकित हैं। और उन लोगों का अनुकरण करके कविता रचना में व्यस्त पाये जाते हैं। *

जो ऐसा प्रतिभावान् कवि है उस की रचना का गूढ़त्व न जान कर उस पर आक्षेप करना बुद्धिमानी नहीं है। उस के गुप्तरहस्य को सम-झने की चेष्टा करनाही कर्तव्य है। देखिये ग्रियर्सन साहब महोदय ने लिखा है कि "कवि ने अपनी पद्यावली में सर्वत्र राधा और कृष्ण की रूपकद्वारा जीवात्मा एवम् परमात्मा का प्रेम दरसाया है" * और यह

* "But his ( Bidyapati's ) chief glory consists in his match-less sonnets ( Pada ) in the Maithili dialect dealing allegorically with the relation of soul to God under the form of love which

भी कहा है कि "इन्द्रियजनित-कलुषित भाव से रहित हो कर भक्त हिन्दू सुन्दर पद्यों का वैसेहो पाठ करते हैं जैसे सलोमन के गोतों का अंगरेज़ी पादड़ीगण गान करते हैं"। * न्यूमैन साहिब कहते हैं कि "यदि जीव परम गति को पहुंचना चाहता है तो इसे स्त्री बनना अवश्य होगा।" †

विद्यापतिठाकुर का पाण्डित्य ऐसा पूर्ण था कि यदि वे चाहते तो जो इन्द्रियोत्तेजक शब्द माने जाते हैं उन का वे प्रयोग नहीं करते, किन्तु वे भक्त थे, उन्हों ने भक्तहिन्दुओं के उपकारार्थ निज पद्यों की रचना की थी, आज की सभ्यता की ममता से चूर्ण बाबुओं को प्रसन्न करने को नहीं। इसी से इस के रसज्ञ वैष्णवभक्तगण इन की पद्यावली का आदर करते हैं और चैतन्य महाप्रभु जो नर नारी के प्रेम का नाम भी नहीं जानते थे एवम् ईश्वर प्रेम ही में सर्वदा निमग्न रहते थे, इन के पद्यों के गान से परमानन्द लाभ करते थे। इसी से वैष्णवमंडली श्रीजयदेव की भणिता के समान इन की रचना को श्रेष्ठ जानती है। जैसे बङ्गदेश में इन के राधाकृष्ण सम्बन्धी पद्यों का आदर है उसी प्रकार मिथिला प्रदेश में इन के शिव भजनों का आदर है।

ग्रियर्सन साहिब ने यह भी ठीक कहा है कि इन के पद्यों का आशय समझने के लिये यह मान लेना होगा कि राधिका जीव, दूती मसीह,

---

Radha bore to Krishna." Dr. Grierson's Mordern Vernacular Literature of Hindustan. P. 9.—10.

* "The glowing stanzas of Bidyapati are read by the devout Hindu with a little of the baser part of human sensuousness as the songs of Solomon by the Christian priests." J. A. S. Bengal Extra No. to part I. for 1882, p. 36.

† If this soul is to go on into higher spiritual blessedness, it must become a woman, yes, however manly you may be among men."—Newman.

और कृष्ण परमात्मा हैं *। हम समझते हैं कि गली २ वैष्णवधर्म्म की निन्दा करनेवाले ईसाइयों को इस वाक्य से उपदेश ग्रहण करना चाहिये।

इन की कविता में प्रासाद गुण का कहीं २ अभाव तथा और भी कुछ दोष दिखाई देते हैं सही, परन्तु उस प्रेमरसपूर्ण कविताहिलोर में इन बातों की ओर दृष्टि ही किस की जाती है और जाय भी तो इन दोषों की गणना ही करनी महा भूल है ।

विद्यापतिठाकुर के पद्य प्रायः सुरताल के नियम पर बने प्रतीति होते हैं। कभी एक दो मात्रा के न्यूनाधिक होने से सुरताल का नियम भङ्ग नहीं होता और कविता में तो गुरु लघु एवम् लघु गुरु होही जाया करता है। ईशान नागरकृत "अद्वैतप्रकाश" से विदित होता है कि अद्वैत् महाप्रभु को लगभग १४५८ ई० में विद्यापति से साक्षात्कार हुआ था और विद्यापति काव्यशास्त्र के साथ २ संगीतशास्त्र के भी परम ज्ञाता थे।

यह बात ऊपर ही कही जा चुकी है कि मिथिला देशीय विद्यापतिकृत पद्यों का आदि ही से बङ्गदेश में अधिक प्रचार हुआ । इसी से वहां के लोगों के मुंह में चार पांच सौ वर्ष के भीतर इन के रचे अधिकांश पद्यों ने बंगलाकलेवर धारण किया। इसी से विद्यापति पहिले तो बङ्गदेशीय कहे जाते थे, किन्तु जब यह निर्णय हो गया कि वे मैथिल थे तब यह प्रश्न उठने लगा कि उन्हों ने किस भाषा में कविता की है—बङ्गाली में वा मैथिली में? और बंगदेशीय कवियों में उन्हें आसन प्रदान करना उचित है वा नहीं? चाहे उन को कोई बङ्गदेशीय कवियों में आसन दे वा नहीं इस से उन की उत्कृष्ट कविता एवम् सुख्याति में कोई हानि नहीं। वे बङ्गाल के घर घर में विराजमान हैं एवम् धर्म्मानुरागी सब बङ्गालियों के हृदय में वैसे ही घर बनाये हुए हैं जैसे किसी विहारी के; और इस से उनके स्वदेशियों को भी कुछ हानि लाभ नहीं है। जो लोग

* To understand the allegory it may be taken as a general rule that Radha represents the soul, the messenger or *duti*, Evangelist or else the mediator, and Krishna of course the diety.—J. A. S. Extra no. to part I, p. 29.

विचारवान हैं वे आज भी कह रहे हैं और सर्वदा कहेंगे कि विद्यापति बङ्गाल के भी आदिकवि एवम् बंगाल की प्रथम श्रेणी के कवियों के शिक्षक और मार्गप्रदर्शक हुए। परन्तु इन की रचना सच मुच किस भाषा में हुई थी यह बात विचारणीय है।

मिथिला-प्रदेश-प्रचलित पद्यों में कहीं २ पाठांतर होते हुए भी यदि यह देखा जाता कि उन्हों ने विशुद्धमिथिलाभाषा के पद्यों की रचना नहीं की है, और यदि वे मैथिल सिद्ध न होते तो यह कहना कुछ उचित हो सकता था कि उन्हों ने मैथिलीमिश्रित बंगभाषा में कविता रचना की है, परन्तु यह बात नहीं पायी जाती। हां काल क्रम से बङ्ग-देश-प्रचलित पद्यों में रूपान्तर कर के उन्हें मैथिलीपद्यों से इतना भिन्न कर दिया है जो इस कथन का कारण होता है और ऐसा प्रश्न उत्पादन करता है कि "विद्यापतिठाकुर ने सचमुच किस भाषा में रचना की है ?"

विद्यापति के समय बंगभाषा की सृष्टि हो रही थी। मागधीप्राकृत वा पालीभाषा से उस की सृष्टिमानी जाती है। हिन्दी की सृष्टि १२ वीं शताब्दी में हो चुकी थी जिस की उत्पत्ति कोई २ पालीभाषा और कोई २ शूरसेनीभाषा से मानते हैं। हिन्दी से बंगभाषा की सृष्टि में अधिक सहायता मिलने की सम्भावना है और यह बात देखी भी जाती है कि ज्येष्ठ कनिष्ठ का पोषक और सहायक होता है। इसी से ही बंगदेशीय प्राचीन कवियों ने निजप्रणीत कविता में हिन्दी तथा व्रजभाषा का अधिक * प्रयोग किया है। चण्डीदास की अपेक्षा विद्यापतिकृत पद्यों में व्रजभाषा अधिक होनाही यह सिद्ध करता है कि उन्हों ने मैथिलीभाषा में रचना की थी। इस से कोई बात प्रतिकूल सिद्ध नहीं होती। व्यापक हिन्दीभाषा वा प्रान्तिक (मैथिली) भाषा से बंगभाषा की सृष्टि में सहायता मिलना इस से और भी दृढ़ होता है कि बंगदेशीय पण्डितों के पास जो तीन चार सौ वर्ष की पुस्तकें हैं उन के अक्षर वर्तमान काल के प्रचलित मैथिल अक्षरों से मिलते हैं † और सुविज्ञ रमेशचन्द्र दत्त ने भी लिखा है

---

* डाक्टर राजेन्द्रलालमित्र ने हिन्दी को व्रजभाषा का रूपान्तर माना है।

† पण्डित रामगति न्यायरत्न महाशय ने लिखा है " कि इस देश के

कि केवल देखनेही से विदित होता है कि बंगला वर्णमाला की उत्पत्ति हिन्दी वर्णमाला से हुई है। *

इस प्रकरण में पाठकों को यह भी विदित हुआ होगा कि बंगीय प्राचीन कवियों की रचना में व्रजभाषा के शब्द भी मिले हुए हैं। इस सम्बन्ध में बहुत से बङ्गदेशीय बन्धु कहते हैं कि एक समय भोट देशीय व्रजजाति का मिथिला में राज्य था उन्हीं की भाषा व्रजबोली कहलाती है, मथुरा प्रान्त की भाषा व्रजबोली नहीं है †। अब विचारिये कि जिस समय विहार प्रदेश में गाथाभाषा का प्रचार था उस समय व्रजजाति वाले बौद्ध धर्म्मसिद्धार्थ से दीक्षित हो कर मिथिला प्रदेश में राज्य करते थे। उस के बाद पाली का प्रचार हुआ, तब हिन्दी और तदनन्तर बंग-भाषा की रचना हुई। उस जाति का कोई स्मारकचिन्ह मिथिला में नहीं है। केवल उन की भाषा शेष रह जाय और बौद्धधर्म्मियों की भाषा में वैष्णवों के उपास्यदेव श्रीराधाकृष्ण की लीला वर्णन करने की परिपाटी विहार से लेकर मथुरा तक प्रचलित हो जाय और अब तक जारी रहे यह बात युक्तिविरुद्ध बोध होती है। केवल बौद्धधर्म्म के किसी पुरावृत्त में व्रजजाति का नाम पाकर व्रजभाषा को उन की भाषा अनुमान करना

---

ब्राह्मण पण्डित महाशयों के घर ३। ४ सौ वर्ष की लिखी हुई जो सब पुस्तकें देखी जाती हैं, उन सबों के अक्षर आजकल के अक्षरों से बहुत अंशों में भिन्न पाये जाते हैं। लोग उन अक्षरों को तिरुट (तिरहुत) का अक्षर कहते हैं"—साहित्य विषयक प्रस्ताव प्रथम भाग पृष्ठ ४-५।

* R. C. Dutta's Literature, of Bengal, p. 9.

† "गंगा-यमुना के बीच के मध्यवर्ती प्रान्त में, और उस के दक्षिण, देहली से इटावे तक, व्रजभाषा बोली जाती है। गुड़गांवा और भरतपुर, करौली और ग्वालियर की रियासतों में भी व्रज-भाषा के बोलनेवाले हैं। पुराने ज़माने में शूरसेन देश के एक भाग का नाम व्रज था। उसी के नामानुसार व्रज-भाषा का नाम हुआ है। इस भाषा के कवियों में सूरदास और बिहारी जी सब से अधिक प्रसिद्ध हुये"।—पण्डित महावीरप्रसाद द्विवेदी कृत "हिन्दीभाषा की उत्पत्ति" पृ० ८० देखिये।

वैसाही है जैसा "कनिङ्गहैम आर्केलाजिकल् सर्वे" की एक पुस्तक में "काहा न प्रभुता करि हो प्रभु जौ काहा न प्रभुता करी" इस गीत के दो पदों को उद्धृत करके जानकी जी का निवासस्थान राजगृह के पास बताया गया है और टाड साहिब ने "राजस्थान" में "गृह" और "महल" को एक अर्थवाचक शब्द जान कर वर्तमान राजमहल को प्राचीन राजगृह लिखा है।

जो लोग यह कहते हैं कि विद्यापति के मैथिल कवि होने पर भी उन्हें बङ्गाली कवि कहने में अन्याय नहीं है क्योंकि बल्लाल सेन के राजत्व-काल में मिथिला पंचगौड़ * अर्थात् बंगाल का एक विभाग था और वहां अभी तक लक्ष्मणाब्द व्यवहृत होता है और "बंगाल के स्वाधीन राजा लक्ष्मणसेन का स्मारकचिन्ह जिस विभाग में प्रचलित हो उस विभाग को बंगाल का एक अंश और वहां के निवासियों को बङ्गाली कहने में क्या संकोच होगा?" उन से हम पूछते हैं कि किसी समय बङ्गाल स्वतंत्र मुसल्मान दिल्लीश्वरों के आधीन था तो उसे इस समय दिल्ली का एक खंड और वहां के निवासियों को पच्छाहीं कहने में क्या संकोच है? और पूर्व बङ्ग के निवासी बङ्गाली बन्धुगण अब आसामी एवम् आसामी बङ्गाली, क्यों न कहलावेंगे? बिहार में विक्रमाब्द और बङ्गाल में शाके सम्वत् भी अब तक प्रचलित है तब इस विचार से बिहार और बङ्गाल को क्या कहेंगे और बिहारी एवम् बंगाली को उज्जैनी आदि कहने में क्या संकोच होगा? और "अनवष्ट-सम्वादिकार" के अनुसार तो लक्ष्मणसेन ने १२ वर्ष तक दिल्ली तक का शासन किया था तो इस समय दिल्ली ही को बङ्गाल का एक अंश और वहां के निवासियों को बंगाली कहने में क्या आपत्ति होगी?

सच तो यह है कि विद्यापति मैथिल कवि थे। इन्हों ने कविता मैथिलीभाषा में की जिस ने बंगदेश में जाकर कई कारणों से विकृत हो कर वर्तमानकलेवर धारण किया। ये बङ्गाल के भी आदि कवि और शिक्षक हुए क्योंकि प्राचीन बहुत से बङ्गकवि इन के अनुगामी देखे

---

* राढ़, बागड़ी, वरेन्द्र, मिथला और बंग।

जाते हैं जिन में से कई एक का नाम ऊपर उद्धृत हुआ है। यही बात बङ्गदेशीय श्री दीनेशचन्द्र बी० ए० को पुस्तक से भी सिद्ध होती है। उन्हों ने लिखा है कि कवि विद्यापति पर बङ्गालियों का केवल प्रेम ही के द्वारा अधिकार है। वह लिखते हैं कि "कोई२ कहते हैं कि विद्यापति पर बङ्गाली और मैथिलगण का तुल्य अधिकार है। बङ्गाल के पांच विभागों में से मिथिला एक विभाग था और मिथिला राजसभा में लक्ष्मणाब्द प्रचलित था इत्यादि बातें कह के कोई २ लेखक विद्यापति को बङ्गालीकवि स्थिर करना चाहते हैं। पाठविकृति समस्त प्राचीन कवियों की रचना में देखी जाती है एवम् एक देश अन्य देश के आधीन भी रह सकता है, इस कारण से कवि के स्वदेशीयजनों को उन से वञ्चित करना अनुचित है। विद्यापति का समाधिस्तम्भ विसफी ही में स्थापित होगा, मैथिल ही लोग उन को लेकर गर्व करेंगे। तब हम लोगों का उन पर प्रेम ही का आधिपत्य है; बंगदेश के बहुत दिन के आंसू, सुख और प्रेम की कथा के साथ उन की पदावली जड़ित हो गयी है; धीरे धीरे हम बङ्गालियों ने उन को धोती चादर पहिना कर, और मिथिला की बड़ी पगड़ी उतार कर उन को अपना बना लिया है, इस रूप से वे हम ही लोगों के होकर रहेंगे; हम लोगों ने असल के पास एक नकली विद्यापति खड़ा किया है। ......यह शुद्ध प्रेम के बल का प्रयोग है।" उन्हों ने यह भी लिखा है कि "हम लोगों के बहुत से प्रथम श्रेणी के कवि विद्यापति के शिष्य थे। मिथिला का शिष्यत्व हम लोगों के लिये नयी बात नहीं है। मिथिला के राजर्षि जनक, याज्ञवल्क्य, गार्गी, मैत्रेयी, गौतम, कपिल—समस्त भारतवर्ष के गुरु हो गये हैं। ......नवद्वीप का 'अजेय टोल' मिथिला के शिष्य "न्यायशिरोमणि" द्वारा अधिष्ठित था। ......... मिथिला के पण्डित लोग यह कह कर 'एक बङ्गाली दूसरे तीतराह' यदि हम लोगों को गाली भी दें तो वह सह्य करना हम लोगों को अनुचित नहीं होगा।" *

---

* श्री दीनेशचन्द्र सेन कृत—"बंगभाषा और साहित्य" द्वितीय संस्करण पृष्ठ २०२—२०३।

यह बात जो हो, पर प्रेम का दावा निस्सन्देह सब से प्रबल है। श्री हरि भी प्रेम के वशीभूत हैं। विद्यापति के प्रेमी बङ्गदेशीय बन्धुओं से हम अवश्य कहेंगे कि आप लोग निःसंकोच भाव से उन्हें स्वदेशीय समझिये, इस में कोई आपत्ति नहीं। भारतवर्ष के किसी प्रान्त का कोई महात्मा, धीर, वीर, कवि और कोविद क्यों न हो, वह भारतवर्ष के सब प्रान्तों के निवासियों का स्वदेशीय, स्नेहभाजन और गौरव का कारण है।

विद्यापति के कारण हम लोग भी बङ्गदेशीय बन्धुओं के कुछ कम अनुगृहीत नहीं हैं। उन्हीं लोगों ने पहिले इन के रचे बङ्गदेश-प्रचलित पद्यों को क्रमशः संग्रह करके "पदकल्पतरु", "प्राचीनकाव्य संग्रह", "पदामृतसमुद्र", "पदकल्पलतिका" तथा "गीतचिन्तामणि" में अन्य महात्माओं के पद्यों के साथ प्रकाशित किया। एवम् श्रीमान जष्टिस शारदाचरणमित्र, श्री पञ्चानन तर्करत्न तथा श्री कालिप्रसन्न काव्यविशारद प्रभृति ने इन के पद्यों को पृथक पुस्तकों में प्रकाशित कर के हम लोगों का उपकार किया एवम् परिश्रम पूर्वक विद्यापति सम्बन्धी बातों का अनुसन्धान कर के यथार्थ विषय स्वदेशियों पर प्रगट किया और अद्यापि विद्यापतिकृत अप्राप्त पद्यों के संग्रह करने में तत्पर हैं॥

——*——

श्री राधाकृष्णाभ्यां नमः।

## मङ्गलाचरण—कुण्डलिया।

भरत नेहनवनीर नित बरसत सुरस अथोर।
जयति अपूरब घन कोऊ लखि नाचत मनमोर॥
लखि नाचत मन मोर जोर अति सोर मचावत।
निरखि निरखि घनस्याम अलौकिक आनँद पावत॥
"ब्रजवल्लभ" थल नित नित बरसत प्रेम सुधा तव।
हृदयसरोवर उमड़ि जात जब भरत नेह नव॥१॥

दोहा।

गुरु पदसरसिज नाय सिर, विनवत हौं गननाथ।
सुमिरि सारदा सर्वदा, कहौं प्रेमरस गाथ॥ २॥
सर्वश्रेष्ठ शृङ्गाररस, जानत कवि रसवन्त।
ताकर अवलम्बन अहैं, स्यामा स्यामाकन्त॥ ३॥

राधास्याम सरोजपग, बिनवों बारम्बार ।
जासु प्रेम पावन अहै, सकल साधनासार ॥ ४ ॥
प्रेमदेव सांचो सुखद, सब देवन को देव ।
पै बिरले जाने कोऊ, गूढ प्रेमरस भेव ॥ ५ ॥
श्री "जयदेव" हिं प्रणत जिन, बिरचे "गीतगोविन्द" ।
जनम सुफल कीन्हे सहज, भज राधाब्रजचन्द ॥ ६ ॥
"विद्यापति" विद्याजलधि, कवियन को सिरताज ।
पद भनि अपने बस किये, जिन राधाब्रजराज ॥ ७ ॥
भूषण गुन रस धुनि भरे, बिरचे पद अनमोल ।
जा सुनि प्रफुलित होत मन, मानो कोकिल बोल ॥ ८ ॥
ताकर तिलक करत अहौं, "विद्यापति" कवि ध्याय ।
भाव अर्थ पद गूढ को, सहजहि समुझो जाय ॥ ९ ॥
गीत गीत मों रस भरे, प्रेम सिंगार बिहार ।
पढ़ें गुनें गावें सुनें, जिन को है अधिकार ॥१०॥
अधिकारी या पढ़न को, सब जन सांचो नाहिं ।
जा के मन मों प्रेम नहिं, सो या निकट न जाहिं ॥११॥
निसदिन मो मन मों बसें, राधा विपिनविहारि ।
नयन सुफल होवे सुखद, चरन सरोज निहारि ॥१२॥
राधामाधव नाम जप, रेमन हरि गुन गाव ।
मन दे "ब्रजवल्लभ" लखहु, प्रेमतत्व को भाव ॥१३॥

———०———

# कविवर विद्यापति ठाकुर का वंशवृत्त।

## विष्णु ठाकुर

- विष्णु ठाकुर
  - हरादित्य ठाकुर
    - कर्म्मादित्य ठाकुर
      - देवादित्य ( प्र० शिवादित्य ) ठाकुर (सान्धिविग्रहिक )
        - विश्वेश्वर ठाकुर (छान्दोग्यदशपद्धति कर्त्ता)
          - चंडेश्वर ( सा० वि० महामहत्तक सप्त रत्नाकर तथा कीर्तिचिन्तामणि ग्रन्थ रचयिता
        - राजतिलक वंदित, धीरेश्वर ठाकुर ( महावार्तिक नैबन्धिक )
          - जयदत्त ठाकुर
            - गौरीपति ठाकुर
            - गणपति ठाकुर
              - **कवि विद्यापति ठाकुर** ( महा महोपाध्याय रा० पं० सान्धिविग्रहिक, विस्फी ग्रामोपार्जक )
                - वाचस्पति ठाकुर
                - हरपति ठाकुर ( प्र० हरदत्त—दैवज्ञबान्धवग्रन्थकर्त्ता )
                  - नोने ठाकुर ( प्रसिद्ध रतिधर )
                    - रघु ठाकुर
                      - विश्वनाथ ठाकुर
                        - पीताम्बर ठाकुर
                          - अच्युत ठाकुर
                            - लक्ष्मण ठाकुर
                            - देवानन्द ठाकुर
                          - नारायण ठाकुर
                            - दिनमणि ठाकुर
                              - तुला ठाकुर
                                - जीवनाथ ठाकुर ( प्र० नाथ ठाकुर )
                                - एकनाथ ठाकुर
                                  - भैया ठाकुर
                                    - बाबूलालठाकुर
                                      - लक्ष्मीनाथ ठाकुर
                                        - श्रीश्रीनाथ ठाकुर
                                        - श्री बबुधन ठाकुर
                                    - प्यारे ठाकुर
                                    - दुलार ठाकुर
                                      - भपुछ ठाकुर
                                      - मोहन ठाकुर
                                    - ननू ठाकुर ( वैयाकरण )
                                      - श्री बनमाली ठाकुर
                                      - विश्वेश्वर ठाकुर
                                        - श्री रामेश्वर ठाकुर
                                        - श्री कुमेश्वर ठाकुर
                                          - श्री बदरीनाथ ठाकुर
                                            - श्री विश्वनाथ ठाकुर *
                                              - श्री चक्रधर ठाकुर
                                              - श्री शशिधर ठाकुर
                                              - श्री तेजधर ठाकुर
                                              - श्री उपेन्द्र ठाकुर
                                            - श्री विजयनाथ ठाकुर
                                            - श्री दिवेनाथ ठाकुर
                                      - श्री महेश ठाकुर
                                    - फणोलाल ठाकुर
                                      - श्री श्रीधर ठाकुर
                                        - श्री सुरेन्द्र ठाकुर
                                  - चेतनारायण ठाकुर
                          - मोहर ठाकुर
                            - भिखारी ठाकुर
                            - बकोर ठाकुर
                - नरपति ठाकुर
          - कीर्ति ठाकुर
        - गणेश्वर ( महामहत्तक )
        - जटेश्वर ( भांडागारिक )
        - हरदत्त ( स्थानान्तरिक )
        - लक्ष्मीदत्त ( मुद्राहस्तक )
        - शुभद्र ठाकुर ( रा० व० )
      - भवादित्य ठाकुर ( राजवल्लभ )

* इन्हीं से यह वंशावली प्राप्त हुई है।

# मैथिलकोकिल

अर्थात्

# विद्यापति

---

## देवीजी की वन्दना ।

विदिता देवी विदिता हो, अविरलकेशी सोहन्ती ।
एकानेक रूप को धारिनि, जरि रङ्गा पुरनन्ती ॥
कजलरूप तुव काली कहिए, उजलरूप तुव बानी ।
रविमण्डल परचण्डा कहिए, गङ्गा कहिए पानी ॥
ब्रह्माघर ब्रह्मानी कहिए, हरघर कहिए गौरी ।
नारायणघर कमला कहिए, के जान उतपति तोरी ॥
विद्यापति कविवर एहो गावल, जाचकजन की गती ।
हासिनि-देइ-पति गडुर नारयण, देव सिंह नरपती ॥१॥

* विदिता = विदित, विख्यात। अविरल = निरन्तर, लगातार, घना-गुच्छादार । केशी = केशवाली । सोहन्ती = सोभती हुई । जरि = अरि । जरि-रङ्गा = रणभूमि । पुरनन्ती = पूर्ण करनेवाली । कजल = काजल ऐसा, काला । तुव = तुम्हारा । बानी = सरस्वती । परचण्डा = प्रचण्ड, तेज । के = कौन । गती = अवलम्ब ।

---

* टिप्पणी कहीं शब्दार्थ और कहीं भावार्थ के अनुसार की गयी है जिस में स्पष्ट अर्थ मालूम पड़े ।

## वसन्त वर्णन ।

आयल ऋतुपति राज बसन्त। धावल अलिकुल माधवि-पंथ ॥
दिनकरकिरन भेल पौगण्ड। केसरकुसुम धयल हेमदण्ड ॥
नृप आसन नव पीठल पात। कांचनकुसुम छत्र धरु माथ ॥
मौलि रसाल मुकुल भेल ताय। समुखहि कोकिल पञ्चम गाय ॥
शिखिकुल नाचत अलिकुल यन्त्र। द्विजकुल आन पढु आशिषमन्त्र
चन्द्रातथ उड़े कुसुम पराग। मलयपवन सह भेल अनुराग ॥
कुन्दबल्ली तरु धयल निसान। पाटल तुन अशोकदल बान ॥
किंसुक लवँग लता एक सङ्ग। हेरि शिशिररितु भो दिलभङ्ग ॥
साजल सैन्य मधुमखिकाकूल। शिशिरक सबहु कयल निरमूल॥
उधरल सरसिज आयल प्राण। निज नवदल करे आसन दान ॥
नव वृन्दावन राज विहार। विद्यापति कह समयक सार ॥१॥

आयल = आया। पंथ = की ओर। पौगण्ड, "कौमारं पञ्चाब्दान्तं पौगण्डं दशमावधि", किशोर अवस्था। दिनकर···पौगण्ड = सूर्य्य का तेज बढ़ा। केसर = बकुल, नागकेशर। हेम दण्ड = सोने का डंटा, असा। पीठल = वृक्ष विशेष। काञ्चन कुसुम = चंपकपुष्प। मौलि = मुकुट, किरीट। रसाल-मुकुल = आम का मोजर। ताय = माथा, सिर। समुखहि = सामने हीं। पञ्चम = पंचम सुर में। शिखि = मयूर। यन्त्र = बाजा; भ्रमर बाजा स्वरूप हैं। द्विज = ब्राह्मण, पक्षी। आन = अन्य। पढु = पाठ करते हैं। चन्द्रातप = चँदोवा, शद्दनशीन्। सङ्ग = संग। कुन्दवल्ली = वृक्ष विशेष। पाटल = वृक्ष विशेष। तुन = तूण, निषंग। किंसुक = पलास, धनुषाकार। लवंगलता = तांत स्वरूप। भोदिल-भंग = दिल टूट गया, हताश हुआ। सैन्य = फ़ौज। सबहु = समग्र, एकवारगी। कयल = किया। उधरल सरसिज = पद्म का उद्धार हुआ। करे आसन &c = मधुमक्खी को। राज = विराजमान है। समय = समयानुसार। इस कविता में बसन्त की राजसम्पदा वर्णित हुई है।

नव बृन्दावन नविन तरूगन, नव नव बिकसित फूल ।
नविन बसन्त, नविन मलयानिल, मातल नव अलिकूल ॥
बिहरहिं नवलकिशोर ।
कालिन्दीतट, कुञ्ज नव शोभन, नव नव प्रेम-बिभोर ॥
नविन रसाल मुकुल मधु मातया, नव कोकिलकुल गाय ।
नव युवतीगन, चित उनमातइ, नवरस कानन धाय ॥
नव युवराज, नविन नव-नागरि, मिलये नव नव भांति ।
निति निति इच्छन, नव नव खेलन, विद्यापति मति माति ॥२॥

मलयानिल = ( मलय = मलयागिर + अनिल = पवन ) मलयसुगन्धित वायु । नवलकिशोर = नवीन-युवक, कृष्णजी । शोभन = शोभादेनेवाला । प्रेम-विभोर = प्रेम का विकाश । उनमातई = उन्मत्त होकर । इच्छन = इच्छा, उत्साह । खेलन = क्रीड़ा । माति = माते, मत्त अथवा मोहित होय ।

मधुऋतु मधुकर पाँति । मधुर कुसुम मधु माति ॥
मधुर बृन्दाबन मांझ । मधुर मधुर रस राज ॥
मधुर युवति-गन संग । मधुर मधुर रसरङ्ग ॥
सुमधुर यन्त्र रसाल । मधुर मधुर करताल ॥
मधुर नटन-गति-भङ्ग । मधुर नटिनि-नट सङ्ग ॥
मधुर मधुर रस गान । मधुर विद्यापति भान ॥ ३ ॥

मधुऋतु = बसन्त । मधुकर = भ्रमर । पांति = श्रेणी । अर्थात् वसन्त ऋतु में भ्रमरावली उड़ती हुई दीख पड़ती है । मधुर···माति = मधुर कुसुम के रस से मत्त हुई । मधुररस रङ्ग = शृङ्गार-रस से मस्त । रसाल = रस भरा । करताल = बाजा विशेष । नटन = नृत्य । गति-भंग = भाव-भंग । नटन···भंग = नाचने में हस्तादि द्वारा भाव दिखलाना । नटिनि = नृत्यपरायणाश्रीराधा । नट = श्रीकृष्ण । भान = भनित, गीत ।

ऋतु-पति राति रसिक बर राज। रसमय रास रभस रस मांझ॥
रसवति रमनि-रतन धनि राई। रासरसिक सह रस अवगाई॥
रङ्गिनि-गन सब सङ्गहिं नटई। रनरनि कङ्कनाकिङ्किनि रटई॥
रहि रहि राग रचैं रसवन्त। रतिरत रागिनि रमन बसन्त॥
रटति रबाब महतीक पिनास। राधाबर करु मुरलि बिलास॥
रसमय विद्यापति कवि भान। रूपनरायण भूपति जान॥४॥

राज = विराज रहे हैं। रास रभस = रासक्रीड़ा, आनन्द। धनिराई = स्त्रियों में श्रेष्ठ, श्रीराधिका जी। अवगाई = अवगाहन करती है। रंगिनि = रमणी। रनरनि = रुनभुन शब्द। रटई = बजती है। रसवन्त = रसपूर्ण, रसिक। रतिरत = शृङ्गाररसोद्दीपक। रागिनि रमन = रागिणी-पति अर्थात् बसन्त। अथवा, रति-रत = रति-क्रीड़ा रत; रागिनि-रमन = रसवन्त, श्रीकृष्ण। रटति = बज रही है। महतीक = एक प्रकार की वीणा। पिनाश = कोदण्डाकृति वाद्ययन्त्र विशेष। करु = कर रहे हैं।

सरस बसन्त समय भल पावल, दछिन पवन बहु धीरे।
सपनहुँ रूप बचन एक भाखय, मुख सँ दुरि करु चीरे॥
तोहर बदन सन चांदओ छथि नहिं, जैओ जतन बिहि देला।
कै बेरि काटि बनावल नव कय, तैओ तुलित नहिँ भेला॥
लोचन तुब कमल नहिँ भैसक, से जग के नहिँ जाने।
से फिर जाय नुकैलहानि जल महँ, पंकज निज अपमाने॥
भनहि विद्यापति सुन बरजौमति, ईसभ लछमि समाने।
राजा शिवसिँह रूपनरायण लाछिमादइ प्रति भाने॥ ५॥

पावलि = पा कर। बहु = बहती है। रूप = कोई मूर्त्ति। भाखय = कहा। सँ = से। दुरि करु = हटा लो। सन = सम, ऐसा। छथि = है। जैओ = यद्यपि। बिहि = विधि, ब्रह्मा। जतन देला = यत्न किया। कय = कर के। तैओ = तो भी। तुलित-&c = तुम्हारे बदन के समान चन्द्रमा नहीं हुआ।

भैसक = ही सका। के = कौन। लुकैल्हन = छिप गया। जीमति ( युवति ) = रमणी ई = यह। प्रति = से। भाने—कहते हैं।

फुटल कुसुम नव कुंज कुटिर बन, कोकिल पंचम गावैरे।
मलयानिल हिमशिखर सिधायल पिया निज देश न आवैरे॥
चांद चंद तनु अधिक उतापइ, उपबन आलि उतरोल।
समय बसन्त कन्त रहु दुर देस, जानतु विहि प्रतिकूल॥
अनिमिख नयन नाह मुख निरखत, तिरपित ना होय नयान।
ए सुख समय सहय कत संकट, अबला कठिन परान॥
दिन २ खिन तनु, हिमकमलिनि जनु, नाजानि की होइ परियन्त
बिद्यापति कह धिक धिक जीवन, माधब निकरुन अन्त ॥६॥

कुटिर = कुटीर, भवन। गावे = गाता है। सिधायल = चला गया। उतापई = ताप देता है। उतरोल = उच्च शब्द करता है या झंकार करता है। जानतु = मुझे जान पड़ता है। अनिमिष = निरन्तर, टकटकी बांधे। तिरपित = तृप्त। नयान = नयन। सहय = सहता है। कत = कितना। परियन्त (पर्य्यन्त) = परिणाम। ना जानी &c = नहीं जान पड़ता कि इस का परिणाम क्या होगा। निकरुन-अन्त = अतिशय निठुर अथवा निठुर-हृदय।

फूटल कुसुम सकल बन अन्त। आवत हीं सखि समय बसन्त॥
कोकिलकुल कलरवहिं विथार। पिय परदेस हम सहत न पार॥
अब यदि जाइ सवांदह कान। आउब पिये हमर मन मान॥
यह सुख समय सोह मम नाह। का सँग बिलसब को कब ताह॥
तुह यदि इह सुख कह तछु ठाम। विद्यापति कह पूरब काम॥

बन अन्त = बन के अन्ततक, सर्वत्र। कलरवहिं विथार = ( विस्तार रूप से ) बहुत कलरव कर रहे हैं। संवादह = संवाद दे। आउब = आवेंगे। हमर &c: = हमारे मन में ऐसा विश्वास होता है। सोह = वह। काव = कहब, कहेगा।

तुह = तुम । तहु = उस । ठाम = जगह, जहां श्री कृष्ण हैं । पूरब काम = मन कामना पूर्ण होगी ।

कुसुमित कानन हेरि कमलमुखि, मूंदि रहे दुहुं नैन ।
कोकिल कलरव मधुकर धुनि सुनि, कर देह झांपल कान ॥

माधव सुन सुन बचन हमार ।
तुव गुन सुन्दरि अति भेल दूबरि, गुनि गुनि प्रेम तोहार ॥
धरनि धरय धनि कत बेरि बैठति, पुन तेहि उठइ न पार ।
कातर दिठि करि चौदिस हेरि हेरि, नयन गलय जलधार ॥
तोहर बिरह दीन छन छन तनु छीन, चौदसि चांद समान ।
भन विद्यापति शिवसिंह नरपति लछिमा देइ परमान ॥८॥

झांपल = बन्द किया । गुन = लिये । तुवगुन = तुम्हारे विरह में । गुनगुन = सोच सोचकर । उठइ न पार = उठा नहीं जाता है । दिठि = दृष्टि । चौदिस = चारो ओर । गलय = गिरता है । दीन = दुखिया । चौदसि = चतुर्दशी के चन्द्रमा ऐसी; अर्थात् कृष्णपक्ष की चतुर्दशी में चन्द्रमा जैसा क्षीण हो जाता है वैसेही श्री कृष्णचन्द्र के विरह में श्री राधिका महाराणी हो रहीं है । शिवसिंह नरपति = सम्बोधन । परमान = इस का प्रमाण हैं ।

## नायक वर्णन ।

(नायक के प्रति सखी वचन)

माधव की कहब सुन्दरि रूप ।
कतना जतन विधि आनि समारल, देखली नैन सरूप ॥
पल्लव-राज चरन जुग सोभित, गति गजराजक माने ।
कनक केदलि पर सिंह समारल, तापर मेरु समाने ॥
मेरु उपर दुइ कमल फुलायल, नाल बिना रुचि पाई ।
मणिमय हार धार बहु सुरसरि, तैं नहिं कमल सुखाई ॥

अधर बिम्ब सन दसन दाडिम विजु, रवि ससि उगथिक पासे।
राहु दूरि बसु निअरो न आवथि, तैं नहिं करथ गरासे॥
साँरग नयन, बचन पुनि साँरग, साँरग तसु समधाने।
साँरग उपर उगल दुई साँरग, केलि करथि मधु पाने॥
भन विद्यापति सुनु बर युवती, एहन जगत नहिं आन।
राजा सिवसिंह रूपनरायण, लछिमादेइ प्रति भान॥ १॥

को = क्या। जतन आन समारल = यत्न को ला कर अर्थात् यत्न कर के संवारा। देखलि = देखलीं (भोजपुरी) = हम ने देखा। नैन = आंख से, प्रत्यक्ष। पल्लव-राज = कमल। गजराज = ऐरावत। क = की, का, के स्थान में आता गयहै। माने = समान, सदृश। मेरु = वक्षस्थल, त्रिवली-संयुक्त उदर (Grierson)। समाने = समान किया, जोड़ रक्खा। दुइ कमल = स्तन-युगल। फुलायल = विकसित हुआ। नाल = मृणाल। रुचि = शोभा। बहु = बहती है। तौं = इसी कारण सें। सन = सम, ऐसा। विजु = बीज। रवि ससि = कपोल-युगल अथवा नेत्र है। उगथिक = उगे हुए हैं। पासे = निकट ही। राहु = केशदाम। बसु = बसता है। निअरो = निकट। आवथि = आता है। गरासे = ग्रास। सारङ्ग के यहां अनेक अर्थ हैं क्रम से लिखे जाते हैं:—हरिण; कोकिला; कमल; भ्रमर। तसु = उस को। समधाने = सन्धान करता। सारंग नयन = सुन्दरी का नयन हरिण ऐसा और वचन कोकिल सदृश हैं —उसी हरिण के ऊपर शर-सन्धान करने के लिये धनु सन्निवेशित है—यह धनु हुआ भ्रू-युगल; अथवा उसी नयन के सन्धान में अर्थात् कटाक्ष में मदन विराजमान है। मधु पाने = मधु पीकर। सारंग उपर = पद्म के ऊपर दो भ्रमर बैठ कर और मधु पीकर केलि कर रहे हैं; अर्थात् पद्म-स्वरूप मुख मण्डल में भृङ्ग जैसे दोनों नेत्र शोभा दे रहे हैं; अथवा पद्मनेत्र में भृङ्ग जैसे दो तारे विहार कर रहे हैं। युवती = कामिनी-जिस का रूप वर्णन होता है। एहन = ऐसा। आन = दूसरी। एहन &c—ऐसी दूसरी सुन्दरी संसार में नहीं है। भान = कहते हैं। राजा शिवसिंह आदि की साक्षी दे कर कवि कहते हैं।

साजनि अकथ कही नहिं जाय।
अबल अरुन ससि के मण्डल भीतर रह लुकाय॥
कदली ऊपर केसरि देखलि, केसरि मेरु चढ़ल।
ताही उपर निशाकर देखलि, कीर ता ऊपर बइसल॥
करी उपर कुरङ्गिनि देखलि, चकित भमय जनी।
कीर कुरंगिनि उपर देखलि, भमर ऊपर फनी॥
एक असम्भव आउर देखलि, जल बिना अरविन्दा।
वेवि सरोरुह उपर देखलि, जइसन दूतिय चन्दा॥
भन वियापति अकथ कथा, इ रस केउ केउ जान।
राजा शिवसिंह रूपनरायण लछिमादेइय रमान॥ २॥

इस गीत में नखसिख वर्णन हुआ है। अवल = कोमल। अरुन, अर्थात् पदतल। ससि के मण्डल, अर्थात् पद-नख-श्रेणी। कदली, अर्थात् जङ्घ। केसरि, अर्थात् कटि। मेरु, अर्थात् पयोधर। निशाकर, अर्थात् मुखमण्डल। कीर, अर्थात् नासिका। कुरंगिनि, अर्थात् नयन। भमय = भ्रमण करती है, चञ्चल हो रही है। भमर, अर्थात् बिखरे हुए घुंघुरारे केश। फनी, अर्थात् वेणी। अरविन्दा, सरोरुह, अर्थात् कपोल। वेवि = वेवी, कान्ति। वेवि······चन्दा = द्वितीया के चन्द्र जैसी कपोल की कान्ति है।

करिबर-राजहंस-गति-गामिनी, चलली सङ्केत गेहा।
अमल तड़ित-दण्ड, हेममञ्जरी, जिनि अति सुन्दर देहा॥
जलधर, तिमिर, चामर जिनि कुन्तल अलका, भृँग, शैवाले।
भाउ लता, धनु, भ्रमर भुजंगिनी जिनि आध विधुवर भाले॥
नलिनि, चकोर, सफरि बर मधुकर, मृँगि, खंजन जिनि आंखि
नासा तिलफुल, गरुड़चञ्चु जिनि, गिधिनी श्रवण विशेखि॥
कनक-मुकुर, शशि, कमल जिनिय मुख, जिनि विम्ब अधर प्रवाले

दशन मुकुता, जिनि कुन्द करगविज, जिनि कम्बु कण्ठ अकारे
बेल, तालयुग, हेमकलस, गिरि, कटरि जिनिय कुच साजा।
बाँहु मृणाल, पास, वल्लरि जिनि, डमरु, सिंह जिनि माझा ॥
लोमलतावलि शैवल, कज्जल, त्रिवलि तरंगिणी-रङ्गा।
नाभि सरोवर, सरोरुह-दल जिनि, नितँब जिनिय गजकुम्भा ॥
उरुयुग कदली, करिवर-कर जिनि, स्थल-पँकज पद पाणी।
नख दाड़िमाविजु, इन्दु, रतन जिनि, पिक जिनि अमिया वाणी
भनये विद्यापति, अपरुप सूरति, राधा रूप अपारा।
राजा शिव सिंह रूपनारयण एकादस अवतारा ॥ ३ ॥

करिवर &c = हस्ती तथा राजहंस की गति ( चाल ) से चलनेवाली अर्थात् नायिका। चलली ( भोजपुरी ) = चली। संकेतगेहा = संकेत गृह में। तड़ित - दण्ड = विद्युल्लता। जिनि = जिमि, जैसा। अमल &c = सुन्दर देह विमल विद्युल्लता और हेममञ्जरी जैसी है। कुन्तल = वदली, अन्धकार और चामर ऐसा केश। अलका = भृंग-समूह और शैवाल ( सेवार ) जैसी वेणी। भाङ्लता = भ्रूलता ; धनुष, भ्रमर और भुजंगिनी जैसा भ्रूयुगल। आध-विधु = अर्द्धचन्द्र। वर = सुन्दर। गिधिनी = गृधिनी ( गृध्र शब्दज )। विशेखि = विशेष, उत्कृष्ट (प्रकर्ष-वाचक)। कनक-मुकुर = स्वर्ण दर्पण। जिनिय = जैसा। अधर = विम्ब और प्रवाल (मूंगा) जैसा। करगविज = करकवीज,दाडिमवीज। कटरि = कटोरा। पास = दाम। वल्लरी = लता। माझा = मध्यदेश, कटि। कज्जल = काली। तरंगिणी-रंगा = नदी की तरंगलीला अर्थात् लहरी। नितँव = नितम्ब। करिवर कर = हाथी की सूंड़। इन्दु = चन्द्रमा। रतन = मुक्ता। पिक &c = वाणी पिक से भी मधुर और उत्कृष्ट। अपरुप = अपूर्व। एकादश = राजा गुण राशि में विष्णु के एकादश अवतार है।

अपरुप पेखली रामा।
कनकलता अवलम्बन ऊयल, हरिनि-हीन हिमधामा ॥

नयन नलिनी दउ अंजन रंजइ, भाङ-विभाङ्ग विलास ।
चकित चकोर जोर विधि बान्धल, केवल काजर पास ॥
गिरिवर गुरुया पयोधर परसित, गीम गजमोति हारा ।
काम कम्बु भरि कनया शम्भु परि, ढारत सुरधुनि धारा ॥
पयसि प्रयाग जाग-शत जागइ, सो पावै बहु भागी ।
विद्यापति कह गोकुल-नायक, गोपीजन अनुरागी ॥ ४ ॥

पिखलो ( भोजपुरी ) = हमने देखा। जयल = उदित हुआ । हरिनी-होन = मृगचिन्ह विहीन ( कलंकरहित )। हिमधामा = चन्द्रमा । कनकलता ७८ = कनकलता को अवलम्बन कर निष्कलङ्क चन्द्रमा उदित हुआ है; यहां देह कनकलता और मुख निष्कलङ्कचन्द्रमा है। दउ = दो। भाङ = भ्रू। विभाङ्ग = टेढा। चकित = चञ्चल। पास = फांस, डोरी। जोर = वरवश। गुरुया = गुरु, भारी। गीम = ग्रीवा, गर्दन। गजमोती = गजमुक्ता। कम्बु = शंख। कनया = कनक, स्वर्ण। परि = ऊपर। ढारत = ढालता है। सुरधुनी = गङ्गा। पयसी = जल में पैठ कर; यहां अर्थ जल के समीप अर्थात् नदी तट है। जाग = याग, यज्ञ। जागइ = उद्बोधित करे। सो = उस को जिस का वर्णन होता है। बहुभागी = बड़भागी, सौभाग्यशाली।

कवरी भय चामरि गिरिकन्दर, मुख भय चांद अकास ।
हरिनि नयन भय, स्वर भय कोकिल, गति भय गज वन बास ॥
सुन्दरि काहे मोहि सम्भाषि न यासी ।
तुव डर यह सब दुरहि पलायल, तू कह काहे डरासी ॥
कुच भय कमल-कोरक जल मुदि रहु, घट परवेस हुतासे ।
दाड़िम, श्रीफल गगन बास करु, शम्भु गरल करु ग्रासे ॥
भुज भय कनकमृणाल पङ्क रहु, कर भय किसलय कांपे ।
विद्यापति कह कत कत इच्छन, कहब मदन परतापे ॥५॥

चामरी = चमरी-मृग, जिस के पोंछ से चँवर बनता है। कवरी = केश के डर

से चमरी ( मृग ) गिरि खोह में छिपा हुआ है ; " कुर्व्वन्ति वालव्यजनं चमर्य्यः " ( कुमारसम्भव ) । काहे = (भोजपुरी) क्यों । सम्भाषि = बातें करना । यासी = आती है । डरासी = डरती है । मुदि = विना खिले । रहु = रहता है । हुतासे = अग्नि में । घट &c = घट अग्नि में अर्थात् आवा में प्रवेश करता है । ग्रासे = खाना । कनक-मृणाल = स्वर्णपद्म का मृणाल भी स्वर्णमय होता है— स्वर्णपद्म महाभारत में आया है और कालिदास ने भी कहा है—"ध्रुवं वपुः काञ्चनपद्मनिर्म्मितम् &c" । अर्थात् जगत में किसी से डरने का तुम को कोई कारण नहीं है अतएव निर्भय हो कर मेरे संग बातें करो । इच्छन = इसी प्रकार से । परतापि = प्रताप से ।

सखि हे की पुछसि अनुभव मोय ।
सोइ पिरीति अनुराग बखानइत तिल तिल नूतन होय ॥
जनमअवधि हम रूप निहारल नयन न तिरपित भेला ।
सोइ मधुर बोल श्रवनहिं सूनलों श्रुति पथे परसन गेला ॥
कत मधु-जामिनि रभसे गमाओलों नाबुझलों कैसन केली ।
लाख लाख जुगहिय हिय रखलों तौउ हिय जुडन न गेली ॥
कत विदगध जन रस अनुमगन अनुभव काहु न पेख ।
विद्यापति कह प्रान जुड़ाइत लाखे न मीलल एक ॥ ६ ॥

अनुभव = तजुर्बा । सखि &c हे सखी प्रेम के विषय में हम से क्या पूछ रही हैं । सोइ &c = वर्णन करनेमें प्रति मुहूर्त्त वह प्रणय और अनुराग नूतन होता है । जनमअवधि = जन्म भर । तिरपित = तृप्त । भेला = हुआ । मधु-जामिनि = वसन्त ऋतु की रात । रभसे = क्रीड़ा में, आनन्द में । गमाओलों = बिताया । कैसन (भोजपुरी) = कैसी । तौउ = तौ भी । जुड़न न गेली = नहीं जुड़ाया । विदगध = विदग्ध, सुरसिक । अनुमगन = निमग्न हुए । काहु = किसी । न पेख = नहीं देखा । विद्यापति कह &c = कवि कहता है कि लाखोंमें एक को भी ऐसा नहीं पाया कि जिस की प्रेम से तृप्ति हुई हो ।

हाथक दरपन, माथक फूल । नयनक अञ्जन, मुखक तँबूल ॥

हृदयक मृगमद, गीमक हार। देहक सावल, गेहक सार॥
पाखिक पाख, मीनक पानी। जीवक जीवन, हम तोहिं जानी
तुहु कस माधव कह तुहु मोय। विद्यापति कह दुहुँ दोउ होय॥७॥

हाथक = हाथ के। तंबूल = ताम्बूल। मृगमद = कस्तूरी। गीमक = गला के। गेहक सार = तुमारे नहीं रहने से गृह खाली जान पड़ता है, ज्ञात होता है कि उस का सार भाग निकल गया। पाखिक……पानी = पक्षी के लिये पंख और मछली के लिये जल जैसा है वैसाही तुम मेरे लिये हो। तुहु = तुम। कस ॥कैसा जानते हो, प्यार करतेहो। कह = कहो। मोय = हम से। विद्यापति &c = कवि कहते हैं कि परस्पर दोनों एक ही हैं।

जुगल सैल सिम हिमकर देखलों, एक कमल दुइ जोति रे।
फुललि मधुरिफुल सिन्दुरलोटायल, पांति बैसलि गज मोति रे॥
आज देखलों जत के पतिआयत, अपरुब विहि निरमान रे।
विपरित कनककदलि तर सोभित थल-पंकज के रुप रे॥
तथहुँ मनोहर बाजन बाजय जनि जगे मनसिज भुप रे।
भनइ विद्यापति पूरब पुन तह ऐसनि भजे रसमन्त रे।
बुझए सकल रस नृपती सिव सिंह, लखिमा दइ कर कन्त रे॥८॥

सैल = शैल, पहाड़। सिम = सीमा। जुगल &c = युगल पर्वत की सीमा के निकट चन्द्रमा को देखा अर्थात् पयोधर के निकट मुख। कमल = मुख। जोति = चक्षु। मधुरिफुल = एक लाल रङ्ग का पुष्प विशेष। फुललि &c = प्रस्फुटित; मधुरि (बन्धुक) पुष्प विकशित हुआ जिस में मानों सेन्दुर लिपटा हुआ है, यहां तात्पर्य ताम्बूल राग युक्त ओष्ठाधर से है। पांति &c = जहां गजमुक्ता की पंक्ति बैठाई हुई है, यहां दशनश्रेणी से अर्थ है। जत = जितना। पतिआयत = विश्वास करेगा। आज&c = आज विधाता के अपूर्व निर्म्माण (रचना) को जितना मैंने देखा उतना कौन विश्वास करेगा। विपरीत &c = उलटी हुई कनक-कदली: पैर। थल-पङ्कज = स्थल-कमल, तलवा (चरण)। तथहुं = वहां।

रजन = राजा जनि = मानो। तह = से। ऐसनि = ऐसी रमणी। भजे = मन में धरे। रसमन्त = रसिक-पुरुष। कर = के।

ससनपरस खसु अम्बर रे देखलौं धनी देह।
नव जलधर तरे सञ्चर रे जनि बिजुरी रेह॥
आज देखलौं धनि जाइल रे मोहि उपजल रम्म।
कनक-लता जनु सञ्चर रे महि निर-अवलम्म॥
ता पुनि अपरुव देखलौं रे कुचयुग अरविन्द।
बिगसित नहिं किंयु कारन रे सोझा मुखचन्द॥
विद्यापति कबि गावले रे बुझई रसवन्त।
देवसिंह नृप नागर रे हासिनिदइ कन्त॥९॥

ससन = श्वसन, वायु: (श्वसन: स्पर्शनो वायु)। खसु = गिरा। देह = मुख। तरे = तले। रेह = रेखा। नील-वस्त्र = नव जलधर; कामिनीकी सुन्दरता = विद्युत रेखा। जाइल = जाते हुए। रम्म = रम्यभाव। कनक लता &c = स्वर्ण-लता मानो भूतल पर निरवलम्ब खड़ी है;—यही रम्य भाव है। कवि प्रश्न करते हैं कि "ये दोनों कुचकमल विकसित क्यों नहीं होते सदा कोरकही क्यों रहते हैं?" उत्तर यह है कि सोझा (सामने) चन्द्र—रूपी मुख को देख कर; क्योंकि चन्द्र के उदय रहने पर पद्म नहीं खिलता। गावल = गाया। हासिनिदई = हांसिनी देवी के पति।

सहजाहि आनन सुन्दर रे भौंह सुरेखित आंखी।
पंकज-मधु-पिवि मधुकर रे उड़य पसारय पाखी॥
ततहि धायल दुहु लोचन रे जतहि गेलि बरनारी।
आसा-लुबुध न तेजय रे कृपनक पाछु भिखारी॥
इंगित नयन तरंगित देखलो रे बाम भौंह भेजो भंग।
तखन न जानल तीसर रे गुपुत मनोभव रङ्ग॥

चन्दने चरचु पयोधर रे गम गजमुकुता हार।
भसम भरल जिनि संकर रे सिर सुरसरिजलधार॥
वामचरन अगुसारल रे दाहिन तेजइते लाज।
तखन मदन सरे पूरल रे गति गञ्जय गजराज॥
आज जाइते पथ देखलि रे रूप रहल मन लागि।
तेहि छन से गुन गौरव रे धैरज गेला भागि॥
रूप लागी मन धावल रे कुच कञ्चनगिरि सांधि।
तें अपराधे मनोभव रे ततहि धयल जनि बांधि॥
विद्यापति कवि गावल रे रस बूझै रसमन्त।
रूपनरायण नागर रे लखिमादेवि कन्त॥१०॥

सहजहिं = स्वभावत:। भौंह = भौंहोंसे आंखे सुशोभित हैं। पंकज-मधु-पिवि &c = मधुकर (नेत्र) कमल (मुख) का मधु (सुन्दरता) पान कर उड़य (उड़ने) के लिये पाखो (= पंख, पपनो) को पसारय (फैलाये) हुये है। ततहि = वहीं। धायल = दौड़ा। जतहि = जिसी ओर। गेलि = गई। ततहि &c = जिस ओर श्रेष्ठ रमणी को जाते देखती हैं उसी ओर मेरी आंखे दौड़ जाती हैं, जैसे आशालुब्ध भिखारी कृपण का पाछु (पीछा) नहीं छोड़ता है। तखन = उस समय। मनोभव = कन्दर्प। चन्दनें = चन्दन से। चरचु = चर्चित। गम = ग्रीवा। अगुसारल = अग्रसर हुआ। तेजइतें = बढ़ाते। लाज = लज्जा हुई। तखन &c = तब मदन चारो ओर से पूर्ण हो आया। गति &c = गति को देख कर गजराज लज्जित होता था। जाइते = जाते हुए। रूप &c = उस के रूप को देख कर मन अँटक रहा। गेलो भागि = भाग गये। सांधि = सेंध मार कर। तें = उसी।

देखल कमलमुखि, वरनि न जाई।
मन मोर हरलक मदन जगाई॥
तनु सुकुमार पयोधर गोरा।

कनकलता जनि सिरिफल जोरा ॥
कुञ्जरगमनि, अमिय रस बोले ।
श्रवण सोहङ्गम कुण्डल दोले ॥
भौंह कमान धयल तसु आगू ।
तीछ कटाछ मदन सर लागू ॥
सब तह सुनिअ ऐसन बेवहार ।
मारिअ नागर उबर गँमार ॥
बिद्यापति कबि कौतुक गाव ।
बड़ पुन रसवति रसिक रिझाव ॥ ११ ॥

हरलक = ( सुन्दरी ने ) हर लिया । जोरा = जोड़ा । सोहङ्गम = सुन्दर । दोले = डोले । तसु = उस के । तीछ = तीक्ष्ण । कटाछ = कटाक्ष । उबर = उबर जाता है, बच जाता है । गँमार = गंवार, मूर्ख । सब तह &c = सब से ऐसा व्यवहार सुनता हूं ।

लोचन चपल बदन सानन्द । नीलनलिनि दले पूजल चन्द ॥
पीनपयोधर, रूचि ऊजरी । सिरिफल फलिल कनकमंजरी ॥
गुनमति रमनी गजराजगती । देखलि हम जाइत बर जुवती ॥
गुरुअ नितम्ब उपर कुचभार । भांगिवाके चाहे, थेघिवा के पार ॥
तनु रोमावलि देखिय न भेलि । निज धनु मनमथ थेघन देलि
सम्भ्रम सकल सखीजन वारि । पेम बुझवलक पलटि निहारि
आउर चतुरपन कहहि न जाय । नयन नयन मिल रहलि लुकाय
तखन सों चांद चँदन न सोहाय । अबोध नयन पुनु तठमहि धाय
बिद्यापति कबि कौतुक गाय । पुनफल पुनमत गुनमति पाय ॥१२॥

बदन = आनन । पूजल = पूजा की, मदन ने । रुचि = देह लावण्य । ऊजरी = उज्ज्वल । सिरि &c = जान पड़ता है मानो स्वर्णमञ्जरी में श्रीफल फला

हो। भांगिवाक्षे = तोड़ने। थेघिवा = अवलम्बन दे। भांगिवा &c = कुच के भार से कटि टूटने चाहती है, उस को कौन सहारा देगा। तुनु &c = रोमावली से कटि जो कसी हुई है इस को हमने ख्याल नहीं किया, हम ने नहीं समझा कि मन्मथने अपने धनु का थेघन ( अवलम्बन ) दिया है। सम्भ्रमवारी = सम्भ्रम निवारण कर अर्थात् सखियों की आंखें बचा कर। पेम बुझवलक = फिर कर देख के प्रेम का परिचय दिया। आउर = और, दूसरी। चतुरपन = चतुराई। नयन &c = आंख से आंख तो मिली किन्तु अञ्चलपट में तुरत लुक गयी। अबोध = मूर्ख। तठमहि = उसी स्थान पर, वहीं। पुनमत = पुण्यात्मा।

देखो देखो राधा रूप अपार।
अपरुब के विहि आनि मिलावल, खिति तले लावनिसार॥
अङ्गहि अङ्ग अनँग मुरझायत, हेरै पड़इ अथीर।
मनमथ कोटि मथन करु जे जन से हेरि माहि महँ गीर॥
कत कत लछिमी चरनतल नेउछय रङ्गिनि हेरि विभोर।
करु अभिलाष मनहि पदपङ्कज अहोनिस कोर अगोर॥१३॥

सखी से सखी का वचन। आनमिलाउल = इकट्ठा किया। खितितले = क्षिति पृथ्वी में। लावनिसार = लावण्यता का सार। अङ्गहि &c = अङ्ग प्रत्यङ्ग को देखकर कामदेव अधीर होकर मूर्च्छित हो जाता है। मथन कर = मथ डालता है, परेशान कर छोड़ता है। मनमथ &c = जो अपने सामने कोटि कामदेव को तुच्छ कर देता है अर्थात् श्री कृष्ण सो श्री राधारानी को देखकर पृथ्वी पर गिर गये अपने को सम्हाल न सके। प्राचीन स्वदेशी और प्रान्तिक कवि की रचना में "मथन" शब्द इस भाव में प्रायः व्यवहृत पाया जाता है। नेउछय = निछावर है। रङ्गिनी = सूधा। विभोर = विमोहित। करु अभिलाष &c = मन में ऐसा अभिलाष होता है कि कोर (हृदय) में उस कमल रूपी चरण को अगोर ( सचेत धारण कर ) अर्थात् कलेजे से लगा सदा उसी के ध्यान में मस्त रहूं।

## मध्या नायका वर्णन ।

शैशव यौवन दुहु मिलि गेल ।
श्रवनक पथ दुहु लोचन नेल ॥
बचनक चातुरि लहलह हास ।
धरनिये चांद करत परकास ॥
मुकुर लेइ अब करत सिंगार ।
सखि पूछइ कस सुरत विहारि ॥
निरजने उरज हेरइ कत बेरि ।
हसइत अपन पयोधर हेरि ॥
पहिल बदरि सम पुन नवरङ्ग ।
दिनदिन अनँग अगोरल अङ्ग ॥
माधव पेखलु अपरुप बाला ।
शैशव योवन दुहु यक भेला ॥
विद्यापति कह तुहु अगेयानी ।
दुहु यक योग यही कहे सेयानी ॥ १ ॥

मिलि गेल = मिल गया । श्रवनक &c = कान की राह दोनों आंखों ने ली अर्थात् कटाक्ष आरम्भ हुआ । हसइत = हंसती है । बदरि = बेर ( फल ) । अगोरल = पहरा देने लगा—यौवन का आगमन देख कर मदन अङ्ग पर पहरा देने लगा । नवरङ्ग=नारङ्गी । अगयानी = मूर्ख ।

शैशव यौवन दरशन भेल ।
दुहु दल बले दन्द परि गेल ॥
कबहु बाँधय कच कबहु बिथारि ।
कबहु झाँपय अँग कबहु उघारि ॥

अति थिर नयन अथिर किछु भेल
उरज-उदय-थल लालिम देल ॥
चँचल चरन चित चञ्चल भान ।
जागल मनसिज मुदित-नयान ॥
विद्यापति कह सुन बर कान ।
धीरज धरहु मिलायब आन ॥ २ ॥

दुहु &c =शैशव और यौवन दोनों एक साथ नहीं रह सकते अतएव दोनों सदलबल युद्ध करने लगे। बांधय=बांधती है। कच=केश। बिथारि=खोल देती है। झांपय=कपड़े से छिपाती है। अथिर=चञ्चल। उरज &c=उरज-उठने की जगह लाल हो आयी। भान=ज्ञान। चंचल चरन &c=चरण की चंचलता का प्रकाश चित्त में हुआ। चरण-चांचल्य, शैशव का चिन्ह है और चित्त-चांचल्य, यौवन का। मुदित=प्रमुदित। नयान=नयन।

शैशव यौवन दरशन भेल ।
दुहु पथ हेरइत मनसिज गेल ॥
मदनक भाव पाहिल परचार ।
भिनजन देल भिन्न अधिकार ॥
कटि के गौरव पावल नितम्ब ।
एकक खीन औरक अवलम्ब ॥
प्रकट हांस अब गोपन भेल ।
उरज प्रकट अब तन्हिक नेल ॥
चरन चपल गति लोचन पाव ।
लोचनक धैरज पदतल याव ॥

विद्यापति कबि कि कहइत पार।
भिन भिन राज भिन्न बेवहार ॥ ३ ॥

हेरइत = देखने को वा देखती। भाब = प्रभाव। पहिल = प्रथम। कटि की गुरुता नितम्ब को मिली। एकक &c = एक का क्षीण होना दूसरे (की वृद्धि) का सहारा हुआ अर्थात् कटि क्षीण हुई और नितम्ब बढ़ा। गोपन = गुप्त। तन्हिक = उस का। हांस, प्रकट से गुप्त हुआ अर्थात् जो पहले हंसती थी सो अब मुसकाने लगी, और उरज जो पहले गुप्त था सो अब प्रकट हो आया। चरन &c = चरण की चपलता आंख को मिली और आंख की धीरता पैर को मिली। कि = कौन। भिन &c = दूसरे २ राज में दूसराही २ व्यवहार होता है— राजा के हेरफेर से सब व्यवहार बदल जाता है।

किछु किछु उतपति अंकुर भेल।
चरन चपल गति लोचन नेल ॥
अब सबछन रह आंचर हाथ।
लाजे सखिगन पुछे न बात ॥
कि कहब माधव वैसक सन्धि।
हेरइत मनसिज मन रहु बन्धि ॥
तैओ काम हृदय अनुपाम।
रोपल घट ऊचल करि ठाम ॥
सुनत रसक कथा थापै चीत।
जैसे कुरँगिनी सुनइ सँगीत ॥
शैशव यौवन उपजल बाद।
कोइ न मानइ जय अवसाद ॥
बिद्यापति कौतुक वलिहारी।
शैशव सो तहु छोड़ न पारी ॥ ४ ॥

उतपति भेल = उत्पत्ति हुई। अंकुर = उरजाङ्कुर। नेल = ली। सबछन =

सर्वदा। वैसक &c=मध्यावस्था की बात। हेरइत &c=देख कर काम देव का भी मन बंधा जाता है अर्थात् वह भी मोहित हो जाता है। तैओ=तथापि अर्थात् बधुआ होने पर भी। अनुपाम=अनुपम। रोपल=रोपा, स्थापन किया। ऊचल करि=ऊंचा कर के, अर्थात् ऊंचा स्थल देख कर। थापि=स्थापन करि अर्थात् चित्त में ठहराती है; रस की बात ध्यान दे कर सुनती है। उपजल वाद=विवाद होने लगा। अवसाद=पराजय। तकु (तसु)=उस को। शैशव &c=लड़कपन को वह छोड़ नहीं सकती है।

दिन दिन पयोधर भै गेल पीन।
बाढ़ल नितम्ब माझ भेल छीन॥
अबही मदन बढ़ावल दीठ।
शैशव सकलि चमकि देल पीठ॥
पहिले बदरि कुच पुन नवरंग।
दिन दिन बाढ़े, पीड़य अनंग॥
सो पुन भेगैल बीजक पोर।
अब कुच बाढ़ल श्रीफल जोर॥
माधव पेखनु रमनि सँधान।
घाटहि भेटनु करत सिनान॥
तनु शुक बसन तनु हिय लागि।
जे पुरुष देखल ताकर भागि॥
उरहि विलोलित चांचर केश।
चामर झांपल जनु कनकमहेश॥
भनय विद्यापति सुनह मुरारि।
सुपुरुष विलसइ सो वर नारि॥ ५॥

भैगेल=हो गया। बढ़ावल=बढ़ाया। शैशव सकलि=शैशव के सब लक्षण। चमकि=चकित हो कर। देलपीठ=पीठ दी अर्थात् भाग गया।

अवहि &c = मदन के आंख देखलाते हो शैशव भाग चला। पीड़य = पीड़ा देने लगा। बीजक पोर = एक प्रकार का बड़ा नीबू। जोर = जोड़ा। पेखनु = देखा। संधान = खोजकर। सिनान = स्नान। तनु &c = उस का हरा वस्त्र उस की हृदय ( अंग ) में भीज कर लिपट गया था। उस समय की अङ्गशोभा अभी तक मेरी आंखों में लग रही है। चांचर = बिथुरा हुआ। सुपुरुख &c = सुन्दर सुयोग पुरुष उस श्रेष्ठ रमणी के संग विलास कर सकता है।

शैशव छोड़ल शशिमुखि देह।
खत देइ तेजल त्रिवलि ति रेह॥
अब भेल यौवन बङ्किम डीठ।
उपजल लाज हास भेल मीठ॥
दिन दिन अनंग अगोरल अंग।
दलपति प्राभव सैनक भंग॥
ताकर आगे तोहर प्रसंग।
बूझि करब जे काज न भंग॥
सुकबि विद्यापति कह पुनि जोय।
राधारतन जैसे तुव होय॥ ६॥

खत देइ &c = त्रिवली को नुकसानी पहुंचो उसी राह से शैशव ने देह को छोड़ा। सैनक = शैशव का लक्षण। परसङ्ग = बात। बूझि करब = चतुराई से करूंगी। जे काज न भङ्ग = जिस में काम न बिगड़े। जोय = वह। राधा = राधिकारानी जिस भांति तुम्हारी हों वही उपाय करूंगी।

छन छन नयनकोर अनुसरई।
छन छन बसन धूलि तन भरई॥
छन छन दशन छटा छुट हास।
छन छन अधर आगे कर बास॥

चौंकि चलै छन, छन चलु मन्द।
मनमथ पाठ पाहिल अनुबन्ध॥
हृदयज मुकुलि हेरि थोर थोर।
छन आंचर देइ छन होय भोर॥
बाला शैशव तारुन भेंट।
लखइ न पारिय जेठ कनेठ॥
विद्यापति कह सुन वर कान।
तरुनिम शैशव चिन्हई न जान॥७॥

अनुसरई = अनुसरन करता है अर्थात् बक्र होता है तात्पर्य्य यह कि अब कभी कभी नयनों से कटाक्ष करती है। छन छन दसन&c = कभी कभी हंसने से दसन की छटा छुटती है अर्थात् प्रकाशित होती है। अधर आगि&c = कभी लज्जा से मुंह पर ( बस = बसन ) अञ्चल देती है अथवा कभी हंसी होठ ही तक रह जाती है; अर्थात् कभी खिलखिला कर हंसती है और कभी मुसकाती है। पाठ = शिक्षा। अनुबन्ध = चेष्टा, उपक्रम। हृदयज = स्तन, उरज। मुकुलि = कली। होय भोर = भूल जाती है। तारुन = तारुण्य, यौवनावस्था। भेंट = मिलन। कनेठ (कनिष्ट) = छोटा। लखइ न पारिय = जान नहीं पड़ता है। तरुनिम = यौवन। शैशवावस्था है वा यौवनावस्था, यह पहचान नहीं होती।

आयल यौवन शैशव गेल।
चरण चपलता लोचन नेल॥
दुहु लोचन कर दूतक काज।
हांस गोपन भेल उपजल लाज॥
अब अनुखन दई आंचर हाथ।
सगर बचन कह नत कर माथ॥
कटि गौरव अब पावल नितम्ब।

चलइत सहचरि कर अवलम्ब ।
हम अवधारलु सुन वर कान ॥
सुनई अब तुहुं करह निधान ।
विद्यापति कवि इह रस जान ॥
राजा शिव सिंह लछिमा प्रमान ॥८॥

दुहु&c = अब अपने दोनों नयनों से इशारा करती है । नत कर = नीचा कर के । चलइत&c = सहचरी पर भार दे कर चलती है । अवधारलु = अवधारण वा निर्णय किया । सुनई&c = सुनकर अब जो कर्त्तव्य जान पड़े वह करो अर्थात् जो उचित समझो सो करो ।

भौंह भाङ्गि लोचन भेलो आड़ ।
तैओ न शैशव सीमा छाड़ ॥
आवे हंसि, हिय चीर लय थोप ।
कुच कंचन अंकुरये गोप ॥
हेरिहल माधव कय अवधान ।
योवन प्रसे सुमुखि आवे आन ॥
सखि पुछइत आवे दरसय लाज ।
सांचि सुधा अध बोलिये बाज ॥
यत दिन शैशव लावल साठ ।
आवै सबे मदन पढ़ावल पाठ ॥ ६ ॥

भौंह = भ्रूभङ्ग करने लगी और छिप कर कटाक्ष करने लगी । आवे हंसि&c = कंचन वर्ण कुचाङ्कुर को गोपन करने के लिये स्तन पर कपड़ा देती है यह देख कर हंसी आती है । कय = करके । आवे आन = अन्य जान पड़ती है । दरसय = दिखाती है । बाज = बजती है, कहती है । साठ = साथ । आवै = अब ।

खेलत न खेलत लोक देखि लाज।
हेरत न हेरत सहचरि मांझ॥
सुन सुन माधो तोहरि दोहाई।
बड़ अपरुप आजु पेखनु राई॥
मुख रुचि मनोहर अधर सुरंग।
फूटल बान्धुलि कमलक संग॥
लोचन युगल भृंग आकार।
मधु मातल किये उड़इ न पार॥
भाङ्क भङ्गिम थोरि, जनु।
काजर साजल मदन धनु॥
भनये बिद्यापति दोतिक बचने।
बिकसल अंग न जायत धरने॥१०॥

खेलत न खेलत = खेलते खेलते खेल छोड़ देती है। सहचरी के बीच लोगों को देख कर भी न देखती है। राई = रमनी। बान्धुलि = बंधूक, दुपहरिया का फूल। दोतिक = दुती का। विकसल = प्रफुल्ल हुआ। जायत धरने = धरा नहीं जाता अर्थात् सम्हार नहीं होता।

छन भरि नहिं रहे गुरु जन मांझ।
वेकत अंग न झांपय लाज॥
बालाजन संगे अब रहई।
तरुनि पाई परिहास तहिं करई॥
माधव तुव लगि भेंटली रमनी।
को कहे बाला को कहे तरुनी॥
केलि रभस अब सुने आने।

आनत हेरि ततहि देइ काने ॥
इथे यदि कोइ करय प्रचारी ।
कांदन मांखि हासि देइ गारी ॥
सुकबि विद्यापति अस भाने ।
बाला चरित रसिकजन जाने ॥११॥

गुरु जन=अपने से दरजे में बड़े लोग । वेकत=व्यक्त, उघरा हुआ । तंहि =वहां । लागि=लिये । आने=दूसरे से । आनत=दूसरो ओर । इथे=इस में । प्रचारी=प्रकाश-ठट्ठा । हांसि देइ &c=हंसी में रोलाई को मिला कर गालियां देती है—होठ से मुसकाती है, आंख से रोती है और मुख से गाली देती है ।

जेहे अवयव पुरुव समय, नीचर बिनू विकार ।
से अब जाह ताह देखि झापय, चिन्हिम नहिं बेवहार ॥
कान्हा तुरित सुनसि आए ।
रूप देखत नयन भूलल सरुप तोरि दोहाए ॥
सैसव वापु बहिरि फेदायल, जोवने गहला पास ।
जेय किछु धनि बिरुह बोलाए, से से सुधासम भास ॥
जौवन सैसव खेदय लागल, छाड़ि देह मोर ठाम ।
विद्यापति रस तोहे विरसल, अबहू नहीं विराम ॥ १२ ॥

जेहे=जो । अवयव=अङ्ग । पुरुव समय=पहले नीचर=स्थिर । जाह ताह=जिस को तिस का । चिन्हिम नहिँ=मैं नहीं समझ सकती हूं । तुरित=तुरत, शीघ्र । सुनसि=सुनो । सरुप (स्वरूप)=सत्य । वापू=वापुरो । बहिरि=बाहर । फेदायल=भागा । गहला=पकड़ा । जोवन &c.= यौवन के निकट पातेही । विरुह=विरोध, कडुआ । भास=लगता है । देह=दे । विरसल =रस प्रदान किया—रस भोग करने दिया । विराम=सन्तोष ।

जाइत देखलि पथ नागरि सजनी गे, आगरि सुबुधि सयानी ।
कनकलता सन सुन्दरि सजनी गे, विहि निरमायल आनी ॥

हस्तिगमन जकाँ चलइति सजनीगे, देखइत राजकुमारी।
जिनिकर एहनि सोहागिनि सजनी गे, पायल पदारथ चारी॥
नीलवसन तन घेरलि सजनी गे, सिर देलि चिकुर समारी।
तापर भमरा पिवय रस सजनी गे, पइसल पांखि पसारी॥
केहरि सम कटि गुन अछि सजनी गे, लोचन अम्बुजधारी।
विद्यापति कवि गाउल सजनी गे, गुन पाउलि अवधारी॥१३॥

निरमायल = निर्माण किया, बनाया। जका = जैसो। जिनिकर = जिस को। एहनि = यह है। चिकुर = केश। तापर &c. = दर्शक का नयन पलक पसारे उस को ओर देख रहे हैं। अछि = अहै। गुन = सकल कलागुण। अवधारी = जरूरी।

## श्री कृष्ण जी का पूर्व राग।

गेलि कामिनि गजहुं गामिनि, बिहसि पलटि निहारि।
इन्द्रजालक कुसुम सायक कुहकि भेलि वर नारि॥
जोरि भुजजुग मोरि बेढल ततहि बयन सुछन्द।
दाम चम्पक काम पूजल जैसे सारदचन्द॥
उरहि अंचल झांपि चंचल अध पयोधर हेर।
पवन प्राभव शरदघन जनि बेकत कयल सुमेर॥
पुनहि दरसन जिव जुडायब टुटब विरहक ओर।
चरन जावक हृदय पावक दहइ सब अँग मोर॥
भन विद्यापति सुनुहु युवती चित्त थिर नहिं होय।
से जे रमनी परम गुन मनि पुन कि मीलब मोय॥१॥

इन्द्रजालक = ऐन्द्रजालिक, मदन का विशेषण है। कुसुम-सायक = कामदेव। कुहकि = मोहकरी। इन्द्रजालक &c. = मदन अपने इन्द्रजाल से सब को

अपने रूपलावण्य से मुग्ध कर दिया। मोरि=मोरकर, वा मस्तक। बेढल=वेष्टित किया। वयन=मुख। सुछन्द=सुशोभित। जोरि &c.=सुन्दरी ने कर युगल को मिला कर अपने मस्तक को वेष्टित किया जिस से मुख मनोहर कान्तिमत् हुआ अथवा दोनों हाथों को फिरा कर (मोरि) अपने सुन्दर मुख को वेष्टन किया। दामचम्पक=अंगुली। सारदचन्द=मुख मण्डल। हेर=देखा गया। उरहि......सुमेर=वक्षःस्थल को चञ्चल (बारम्बार सरकते हुये) अञ्चल से छिपाते समय स्तन का अर्द्धभाग दिखाई पड़ा, बोध हुआ मानो पवन से पराजित हो कर शरत्कालीन मेघ ने सुमेर को प्रकाशित किया, अर्थात् जैसे हवा के जोर से मेघ के हट जाने पर सुमेर पर्वत कुछ २ दिखाई पड़ता है वैसही अञ्चल के हट जाने से पयोधर दीख पड़ा। टुटब=टुटेगा, छुटेगा। ओर=सोमा। चरण जावक &c.=उस के चरण का महावर हृदयस्थ अग्नि न्याय मेरा सर्वाङ्ग दग्ध कर रहा है। गुन-मनि=गुणवती। मीलब= मिलेगी, दर्शन देगी।

सुधामुखि के विहि निरमल बाला।
अपरुव रूप मनोभवमङ्गल त्रिभुवन विजयी माला॥
सुन्दर बदन चारु अरु लोचन काजर रञ्जित भेला।
कनक कमल बिच काल भुजङ्गिनि सिरियुत खञ्जन खेला॥
नाभि विवर सों लोमलतावलि भुँजगि निशास पियासा।
नासा-खगपति-चञ्चु भरम भय कुचगिरि सन्धि निवासा॥
वान मदन जीतल तिन भुवने अवधि रहल दउवाने।
विहि बड़ दारुन वधत रसिकजन सौंपल तोहर नयाने॥
भनइ विद्यापति सुन वर युवती इह रसकूप ये जाने।
राजा सिवसिंह रूपनारायन लछिमादइ परमाने॥२॥

केविहि=किस विधि ने। मनोभवमङ्गल=मदन का शुभ वा शुभदायक स्वरूप। त्रिभुवन &c.=विजयमाला स्वरूप—जान पड़ता है कि रूप से त्रिभुवन को

विजय करके जयमाल पायो है। अरु=अरुण वा और। सिरियुत=शोभायुत। कनककमल &c.=जान पड़ता है मानो कनककमल में काल भुजङ्गिनी सुन्दर खञ्जन के साथ खेलती हो। यहां सुन्दर मुखड़ा कनककमल, नेत्र खञ्जन और काजर कालभुजङ्गिनी के साथ उपमित हुए हैं। गिर-सन्धि=खोह, घाटी। नाभि......निवासा=निश्वास रूप वायु के लिये रोमावली रूपी भुजंगिनी विवररूपी नाभी से बाहर हुई किन्तु नाक को खगपति की आंखे समझ कर भ्रम में पड़ गयी और भय से कुचगिरि की तराई में जा छिपी। अवधि रहल=बचे हुए थे। तोहर नयाने=तुम्हारेनैनों को वे दोनों बान भी सौंपे गये। रसकूप=अगम रस।

कि अरे नव जोवन अभिरामा।
जत देखल तत कहहि न पारिअ, छअ अनुपम एकठामा॥
हरिन, इन्दु, अरविन्द, करिनि, हिम, पीक, बूझ अनुमानी।
नयन, वयन, परिमल, गति, तनुरुचि, औ अति सुललित बानी॥
कुच युग पर चीकुर फुजि पसरल, ता अरुझायल हारा।
जनि सुमेरु उपर मिलि ऊगल, चांद विहुन सब तारा॥
लोल कपोल, ललित वर कुण्डल, अधर बिम्ब अध जाई।
भौंह भमर, नासा पुट सुन्दर, से लखि कीर लजाई॥
भनइ विद्यापति से वर नागरि, आन न पावय कोई।
राजा सिव सिंह रूपनरायन तसु रङ्गिनि पय होई॥३॥

छअ=छः। करिनि=हाथी। हिम=तुषार। बूझ अनुमानी=अनुमान से समझो। वयन=मुख। चीकुर=केश। फुजि=खुलकर, बिथुरे हुए। जनि=जिमि, मानो। विहुन=विहीन। अध जाई=नीचे पड़ता है। अधर &c.=अधर को देख कर बिम्ब फीका लगता है। पावय=पावे।

सजनी! भल कर पेखल न भेला।
मेघमाल सँगे तड़ितलता जनि हृदय सेल दइ गेला॥

आध अँचर खसि आध बदन हँसि आधहि नयन तरङ्ग।
आध उरज हेरि आध आँचर भरि तबधरि दगध अनङ्ग॥
यक तनु गोरा कनक कटोरा अतनू कँचलि उपाम।
हार हरल मन जनि बुझि ऐसन फांस पसारल काम॥
दसन मुकुता पाँती अधर मिलायत मृदु मृदु कहतहि भास।
विद्यापति कह अतय से दुख रह हेरिहेरि पुरल न आस॥४॥

भल कर = भलो भांति। पेखल = देखना। भेल = हुआ। नीलमाल = नील बसन। तड़ितलता = विद्युल्लता; नायका का रूप। सेल = एक प्रकार का अस्त्र, व्याघात, यातना। खसि = सरका हुआ है। नयन तरङ्ग = कटाक्ष। आध उरज &c = आधा स्तन अञ्चल में छिपा हुआ है अतएव आधा उरोज देख कर कामताप से प्राण दग्ध हो रहा है। तब धरि = तभी से। कनक कटोरा = स्तन। अतनू = कामदेव। कांचलिउपाम = कञ्चुकोपम, कांचुली ऐसा। यक तनु &c. = एक तो बदन गौर वर्ण तिस पर कनक-मय कटोरे (कुच) के ऊपर मदन कंचुकी जैसा शोभा दे रहा है। हार = हारने। ऐसन = (भोजपुरी) ऐसा। फांस = जाल। भास = भाषा, बात। अतय = यहाँ अथवा हृदय में।

चांद सार लए मुख रचना करि लोचन चकित चकोर।
अमिय धोय आंचरे जनि पोंछल दह दिस भेल उँजोर॥

कामिनि कोने गढलि।
रूप सरूप मोहि कहत असम्भव लोचन लागि रहलि॥
गुरु नितम्ब भरे चलय न पारय माझा खनिम निमाई।
भांगि जाइति मनसिज धरि राखलि त्रिवलिलता अरुझाई॥
भन विद्यापति अदभुत कौतुक ई सब वचन सरूप।
रुपनारायन इ रस जानथि सिव सिंह मिथिलाभूप॥५॥

आंचरे = अञ्चल से। कोने = किस ने। गढ़लो = बनायो। रूप&c = उस का

रूप वर्णन करना मेरे लिये असम्भव है, इतनाही कहना बहुत है कि उस पर मेरी आखें लग रही हैं। भरे=भार से। खिनिम=क्षीण। निमाई=बनाया। जाइति=जाती। जानथि=जानते हैं।

जाइत पेखलि नहाइलि गोरी।
कति सोँ रूप धनि आनलि चोरी॥
केस निगारइत बहे जल धारा।
चामरे गले जनि मोतिम हारा॥
अलकहि तीतल तेहिं अति शोभा।
अलिकुल कमले बेढल मधु लोभा॥
नीर निरंजन लोचन राता।
सिंदुर मँडित जनि पंकज पाता॥
सजल चीर रह पयोधर सीमा।
कनकबेल जनि पड़ि गेला हीमा॥
ओ नुकि करतहि चाहि किये देहा।
अबहि छोड़त मोहि तेज न नेहा॥
एसन रस नहिं पाउब आरा।
इथे लगि रोइ गलय जल धारा॥
विद्यापति कह सुनह मुरारी।
बसन लगल भाव रूप निहारी॥ ६॥

कति सों=कहां से। आनलि= ले आई। गले=झरता है। मोतिम =मोती की हार। तीतल=भींजा हुआ है। तेहिं=इसी कारण से। अति सोभा=अत्यन्त शोभा दे रहा है। अलिकुल=केश। कमले=मुख कमल को। बेढ़ल=घेर लिया। नीर &c=अञ्जनशून्य नेत्र पानी लगने से रक्तवर्ण हो रहे हैं मानो पद्म-पत्र पर सिन्दुर लगाया गया हो। सजल=भींदा, भींजा। बेल=

श्रीफल। श्रो = वह ( सजल चौर )। श्रो नुकि &c. = आर्द्र हो जाने के कारण वह वसन सुन्दरी के देह में चिपक रहा है अतएव कवि निज उक्ति से ऐसा कह रहा है कि इस डरसे कि कामना स्नेह छोड़ कर अभी मुझे अपने से अलग न कर दे वसन सुन्दरी के देह को छिपने का स्थान समझ कर लुक रहा है अथवा उसके शरीर में अपना शरीर लुकाना चाहता है। एसन = ऐसा। पाउव = पावेंगे। आरा = और, फिर। इथे लगि = इसी से। लगल भाव = भाव लगा है अर्थात् मुग्ध हुआ है।

कामिनि करय सनान। हेरइत हृदय हनय पँचवान ॥
चिकुर गलय जल धारा मुखससि भय जानि रोअय अँधारा ॥
तितल वसन तनु लागी। मुनिहुक मानस मनमथ जागी ॥
कुच युग चारु चकेवा। निअ कुल आनि मिलायल देवा ॥
तें संसै भुज पासे। बांधि धयल उडि जायत अकासे ॥
कवि विद्यापति गावे। गुनमाति धनि पुनतम जन पावे ॥७॥

करय = करती है। हेरइत = देखते ही। पँचवान = मदन। मुनिहुक = मुनि के भी। चकेवा = चक्रवाक। निअ = निज। निअ कुल &c. = देवता ने मानों चक्रवाक युगल को उन के कूल पर ला कर मिला दिया है। तें संसै &c. = इसी भय से कि कहीं आकाश में न उड़ जायं कामनी ने उन को भुजफांस में बांध कर रक्खा है।

नाहि उठलि तिरे राइ कमलमुखी समुखे हेरल बर कान।
गुरु जन सङ्ग लाजे धनि नत मुखी कइसे हेरब बयान ॥
सखी हे अपरुप चातुरि गोरी।
सब जन तेजि अगुसरि सञ्चरी आड़ बदन तहिं फेरी ॥
तहँ पुन मोती हार टूटि फेकल कहइत हार टुटि गेल।
सब जन एक एक चुनि संचरु स्याम दरस धनि केल ॥

नयन चकोर कान्ह मुख ससिवर कयल अमिय रस पान।
दुहु दुहु दरसन रसहुँ पसारल विद्यापति कवि भान ॥ ८ ॥

नाहि = नेहाइ, स्नान कर के। उठलि तिरे = किनारे पर आई। राई = कामनी। समुखे = सामने। वर = सुन्दर। कान = कन्हाई। केसे = क्यों कर। बयान = बयन, मुख। सब जन &c. सब को त्याग कर सुन्दरी अग्रसर हो गयी फिर मुख आड़ में कर फिर गयी (जिस में नायक उस के मुख को देख सके)। तहि = वहीं, उसी स्थान पर। टूटि फेंकल = तोड़कर फेंक दिया। कहइत = कहती हुई अथवा कहने लगी। सञ्चर = सञ्चरण, इधर उधर फिरने लगी। कयल = किया। दुहु &c. = परस्पर के दर्शन से दोनों के हृदय में रस का सञ्चार हुआ।

नाहि उठल तट से धनि राई।
मझु मुख सुन्दरि अवनत चाई॥
ये सखि पेखली अपरुप गोरी।
वल करि चित्त चोरायल मोरी॥
एकलि चललि धनि होइ अगुआन।
उमगि कहइ सखि करह पयान॥
किये धनिरागि विरागिनि होय।
आस निरास दगध तनु मोय॥
कैसे मिलब हम से धनि अवला।
चित्त नयन मझु दुहु ताहे रहला॥
विद्यापति कह सुनह मुरारी।
धीरज धरहु मिलब बर नारी॥९॥

मझु मुख &c. मेरी ओर सुन्दरी ने मुख झुकाये हुए देखा अर्थात् आंखों को ऊपर नहीं उठाया किन्तु कनखी से देखा। वल करि = वलपूर्वक एकलि = अकेली। उमगि = फिर कर। राग = अनुरागिनी। किये धनि &c. = देखें कि मेरी

और कृपा करती है वा नहीं। आशा और निराशा हम को चिन्ताग्नि से जला रही हैं। चित्त&c. = मेरा चित्त और चक्षु दोनों वहीं अंटक रहा। सुनह = सुनो।

जब गोधूली पेखली बेली, धनि मन्दिर बाहर भेली।
नव जलधर बीजुरि रेहा, दन्द पसारिय गेली॥
धनि अलप वयसी बाला, जनु गांथलि पूहप माला।
खोरी दरसन आस न पूरल, बाढ़ल मदनक जाला॥
गोरिकलेवर नूना, जनु आंचर ऊजर सोना।
केसरि जिनि माझर खीनी, दूलह लोचन कोना॥
इषत् हासनि सान, मुझे हानल नयना वान।
चिरंजीव रहु रूप नरायन, कवि विद्यापति भान॥१०॥

वेली = वेला, समय। भेली = हुईं। दन्द = द्वन्द, कलह। गोधूली &c. = गोधूलि समय में बाला के बाहर आने पर ऐसा भान हुआ मानो मेघमाला में चंचला चमक पड़ी हो। अंधेरी और चमक प्रस्पर विपरीत, अतएव द्वन्द दिया। गांथलि = गुंथी हो। पूहप = पुष्प, फूल। खोरी = केवल। जाला = ज्वाला। गोरि कलेवर = गौरवर्ण। नूना = न्यून, दूवर। आंचर &c. = अञ्चलावृत स्तन मानो उज्ज्वल स्वर्ण। माझर = मध्य भाग, कटि। दूलह = दुर्लभ। लोचनकोना = कटाक्ष। इषत् हासनि = मुसकुरा कर। हानल (हनल) = मारा।

किये मम दिठि पड़लि ससि बयना।
निमिख निहारि रहल दुहु नयना॥
दारुन बङ्क बिलोकन खोरि।
काल होय किये उपजल मोर॥
मानस रहल पयोधर लागि।
अन्तर रहल मनोभव जागि॥
श्रवण रहल कब सुनइब राव।
चलइत चाहि चरन नहिं जाव॥

आसा-पास न तेजइ सङ्ग ।
विद्यापति कह प्रेम तरङ्ग ॥११॥

किये=क्यों। पड़लि=पड़ी। दारुन=तीव्र। बिलोकन=दृष्टि। थोरि=अल्प। मानस=इच्छा। राव=रव, कण्ठस्वर। चाहि=चाहते थे। जाव=जाता था। तेजइ=छोड़ता था।

अलखित हमें हेरि विंहसलि थोरि ।
जनु रजनी भेल चान्द उजोरि ॥
कुटिल कटाछ छटा परि गेला ।
मधुकर डम्बर अम्बर भेल ॥
काहिक सुन्दरि के तेहि जान ।
आकुल कय गेलि मेरो प्रान ॥
लीला कमल भमर धरु बारी ।
चमकि चललि गोरि चकित निहारी ॥
तें भेली बेकत पयोधर सोभा ।
कनककमल हेरि केहि न लोभा ॥
आध लुकायल आध उदास ।
कुचकुँभ कहि गेल आपन आस ॥
विद्यापति कह नव अनुराग ।
गोपत मदन सर काहे न लाग ॥१२॥

अलखित=अलक्षित भाव से। डम्बर=समूह। कुटिल &c=कुटिल कटाक्ष की शोभा प्रकाश होते ही इन्दीवर-विकाश के भ्रम से भ्रमरपुञ्ज आकाश में छा गये। काहिक=किस की। कय गेली=कर गयी। लीलाकमल=कटाक्ष। भमर=मन। वारी=बन्दी। लीला &c=लीलाकमल में भ्रमर को बन्दी कर के अर्थात् कटाक्ष से मन को मोह कर। चमकि &c.—मेरी ओर

देखती हुई चमक कर चली गयी। तें—जिस से। केहि—कौन। उदास—अनावृत। आस—आशा, अभिप्राय। गोपत—गुप्त। काहे न लाग—क्यों नहीं असर करे।

मुख दरसन सुख पाउल, रस विलासि न भेला।
सरद चान्द सोहावन, उगितहि अथ गेला॥
हरि हरि विहि विघटाउल, गजगामिनि बाला।
गुन अनुभव मन मोहल, अवसादल देहा॥
दुलभ लोभ फल पाउल, आवे प्रान सँदेहा।
मेनकादेवि पति भूपति, रस परिनति जाने॥
नर नारायन नागर, कबि विद्यापति भाने॥१३॥

मुख दरसन c.—मुख का दर्शन करने से मुझे सुख हुआ किन्तु विलासरस प्राप्त नहीं हुआ। उगितहि—प्रकाश होते ही। अथगेला—अस्त हो गया। हरि, हरि—हाय, हाय। विघटाउल &c.—बुरा घटाया, बुरा किया अर्थात् बाला का पुनः दर्शन नहीं हुआ। अवसादल—अवसादित किया। दुलभ—दुर्लभ। आवे—आता है, होता है।

अपरुब पेखलि सोई।
कनकलता सँग उयल कि हिमकर ऐसन लागल मोई॥
कुटिल केस चञ्चल अति लोचन नासा आँतर भीन।
राग अधर दसन मनि भेंटल दुहुँ कुच दुहुँ कठीन॥
त्रिवलिक माझे तसु निवि बांधल नाभि सरोवर गोई।
भारि जघन सम्बल रहु दूबरि परदुख दुखि नहिं कोई॥१४॥

सोई—उस को। ऐसन—ऐसा। लागल—ज्ञात हुआ। आंतर—अन्तर, दूर। भीन—भिन्न। सम्बल रहु—अवलम्ब पर रही। भारि &c.—दूबरि अर्थात् कोमल अङ्ग वाली सुन्दरी (सुकुमारी) पीन जांघों के भार पर है; अथवा सम्बल—जिस के अवलम्ब पर देह रहे अर्थात् कटि, वा मध्य प्रदेश जिस की

दोनों ओर समान वल अर्थात् बोझ हो। भारि &c. = जांघें भारी हैं, कटि दूबरी पतली है, पर जांघें कटि के दुःख से दुखी नहीं होतीं क्योंकि पराये दुःख से दुखी होने का नियम संसार में कम है। यह गीत कीर्त्तनानन्द में पायी जाती है किन्तु इस में भणिता नहीं है।

अपरुब पेखल आई।
कनकगिरि आउध मुखे चाँदहु ग्रासे जाई॥
आउर पेखलि कुचयुग माझे लोलित मोतिम हार।
कनकमहेस कामहू पूजल जनु सुरसरि वर धार॥
हेरि हाँसि उर अम्बर झाँपल वंकिम नयना सेह।
से बिनु मोर चित्त बेआकुल धीरज नाहिं धर देह॥१५॥

आई = आज। आउध = अधो, नीचे। चांदहु &c = चन्द्र (मुख) ग्रास करने जा रहा है। आउर = और। लोलित = हिलता हुआ। हेरि हंसि &c. = वक्र नयन से देखती हुई मुसकुरा कर उर को वस्त्र से झांप लिया। यह गीत भी कीर्तनानन्द में है।

जँह जँह पद युग धरई। तँहि तँहि सरोरुह भरई॥
जँह जँह झलकत अङ्ग। तँहि तँहि बिजुरि तरंग॥
कि हेरिलों अपरुब गोरी। पैठल हिय मँह मोरी॥
जँह जँह नयन विकास। तँहि तँहि कमल प्रकास॥
जँह लहु हास सँचार। तँहि तँहि अमिय विकार॥
जँह जँह कुटिल कटाछ। तँहहिं मदन सर लाछ॥
हेरइत से धनि थोर। अब तिन भुवन अगोर॥
पुन किय दरसन पाव। अब मोह यह दुख जाव॥
विद्यापति कह जानि। तुय गुन देयब आनि॥१६॥

तँहि तँहि सरोरुह &c. = उस स्थान को पद्म से भर देती है। हेरिलों = देखा। लहु = लघु, ईषित्। विकार = विकृति, भ्रम। लाछ = लक्ष। अवतिन भुवन

&c. = त्रिभुवन आवृत अर्थात् उस के रूप से आच्छन्न बोध होता है, अर्थात् जिस ओर आंखें फिरती हैं उसी का रूप दीख पड़ता है। किय = क्या। मोह = मेरा। जाव = जायगा, दूर होगा। तुय गुन = तुम्हारे लिये। देयब धानि = ला दूंगी।

लघु लघु संचर कुटिलकटाछ। दुअउनयनअहयक होक लाछ ॥
नयन बचन दुइ उपमा देल। एक कमल दुइ खंजन खेल ॥
कान्हर नयना चलिये निवारि।
जे अनुपम उपभोग न आवै की फल ताहि निहारि ॥
चांद गगन बसु औ तारागन सूर उगल परचारि।
निच्चय सुमेरु अथिक कनकाचल आनब कउने उपारि ॥
जे चूरू कय सागर सोखल जिनल सुरासुर मारि।
जल थल नाव समहि सम चालय से पावै याहि नारि ॥
भनइ विद्यापति जिनु हरडावह नाह न हियरा लाग।
दूती बचन थीर कै मानव राय सिवसिंह बड़भाग ॥१७॥

संचार = सञ्चार करती है, चलाती है। दुअउ &c. = दोनों आंखें एक ही कर (साथही साथ) कटाक्ष करती हैं। परचारि = क्या उन का प्रकाश रहता है। निचय = निश्चय। अथिक = अहे, है। कउने = कौन। उपारि = उखारि कर चूरू कय = चिलू में लेकर। जिनल = जय लाभ किया। समहि सम = समानही। चालय = चलता है। जिनु = मत। जिनु हरडावह = मत हड़बड़ाव, मत व्यस्त हो। नाह न &c. = अपने नाह की ओर उस की अनुरक्ति नहीं है।

कंटक माह कुसुम परकास। भमर विकल नहिं पावै बास ॥
रसवाति मालति पुन पुन देखि। पिवइत चाहे मधुजीउ उपेखि ॥
उह मधु जीव तुहूं मधुरास। संचितधर मधु अबहु लजास ॥
भरमर बिकल कतहु नहिं ठाम। तुय बिनु मालति नहिं विसराम ॥
आपन मन धरि बुझ अवगाह। पाप भमर बध लागत काह ॥

भनहिविद्यापति पायवजीव । अधर सुधारस यदिवह पीव ॥१८॥

जीव उपेखि=जान पर खेल कर। उह मधु &c.=वह भ्रमर है, तुम मधु-राशि हो। बुझ अवगाह=स्थिर जान।

पथगति पेखल मो राधा।
तखनक भाव प्रान पै पीड़ल रहल कुमुदनिधि साधा॥
ननुया नयनि नलिनी जानि अनुपम बङ्क निहारई थोरा।
जानि शृंखल में खगबर बांधल दिठहु लुकायल मोरा॥
आध बदनससि बिहसि देखावलि आध ढकलि निज बाहू।
किछुयक भाग बलाहक झांपल किछुयक ग्रासल राहू॥
कर युग पिहित पयोधर अञ्चल देखि चँचल चित भेला।
हेम नलिनि जनि अरुनित चंचल मीहिर तर निंद गेला॥
भनइ विद्यापति सुनहु मधुरपति यह रस के दय बाधा।
हांस दरस रस सबहु बुझायल नाल कमल दुइ आधा॥१६॥

पथगति=रास्ते में जाते। मो=मैं। तखनक=उस समय का। पीडल॥ पीड़ा उत्पन्न कियो। कुमुदनिधि=कुमुद का आधार, चन्द्रमा, अर्थात् मुखचन्द्र। साधा=दर्शन की साध। ननुया=नमकीन, सुन्दर। ननुया &c.=नलिनी जैसी अनुपम सुन्दर आंख वाली। बङ्क=टेढ़ा। खगवर=उस की नयन। दिठिहु मोरा=मेरे देखतेही। जनि &c.—मैं ने जैसे उसे देखा उस ने आंखें बन्द कर लियो। बलाहक=मेघ अर्थात् नोलाम्बर। राहु=काला केश। पिहित=आहृत, घेरा। हेमनलिनी=पयोधर। अरुणित चंचल=तरल राग युक्त। मीहिरतर &c.=मिहिर के नीचे अर्थात् बालसूर्य्य जैसा लाल करतल के नीचे स्तन (निन्द गेला) सो रहे हैं। के दय बाधा=कौन बाधा दे। नाल=नायक का हस्त-मृणाल। कमल=नायिका का कुच-कमल। दुइ आधा=अलग अलग, दो टुकड़ा। हांस दरस &c.=मृणाल और कमल जो अलग अलग थे उन्हों ने हास्य और दर्शन रस के सब भेदों को समझा दिया अर्थात् यह संकेत किया कि हम लोगों के एकत्र होने से दम्पति को पूर्ण रस प्राप्त होगा।

अम्बर खसी अकामिक कामिनि कर कुच झांप सुछन्दा।
कनकसम्भु सम अनुपम सुन्दर दुइ पंकज दस चन्दा॥
कत रुप कहब बुझाइ।
मन मोर चञ्चल लोचन वीकल ओ ओ अनइत जाइ॥
आड़ वदन कय मधुर हास दय सुन्दरि रहु सिर लाइ।
अउँध कमल कान्ति नाहि पूरय हेरइत जुग बहि जाइ॥
भन बिद्यापति सुन बर जूवति पुहवी नव पँचवान।
राजा सिव सिंह रूपनरायन लखिमा देवि रमान॥ २०॥

अकामिक=अकस्मात्। झांप=ढाक लिया। सुछन्दा=सुन्दर छांद (जाल=अंगुलियां), अथवा स्वतंत्रता से। दुइ पङ्कज=करतलयुग। दस चन्दा=नख। वीकल=विकल, व्याकुल। ओ ओ=वह वह, दोनों अर्थात् मन और लोचन। अनइत जाइ=दूसरी जगह गये, मेरे आधीन नहीं रहे। आड़ &c.=बदन की ओट में करके। लाइ=नाइ। अउंध &c.=उलटा रहने के कारण कमल की पूर्ण कान्ति देखने में न आयी। हेरइत=देखते ही। जुग=नयन द्वय। बहि जाइ=नीर बह गया। पुहवी=पुहमी, पृथ्वी। पंचवान=मदन। रमान=वल्लभ।

दे गेलि सुन्दरि दे गेलि रे, दे गेलि दुइ दिठ मेरा।
पुन मन कर ततहि जाइअ देखिअ दोसरि बेरा॥
सार चुनी चुनि हार जे गांथल केवल तारा जोती।
अधर सरूप अनूपम सुन्दर चान्द पहीरल मोती॥
मधुकर मधु पिवि पिवि मातल सिसिरे भीजल पांख।
अलपे काजर लोचन आंजल ननु मि देखिये आंख॥
कतना जतने दूती पेठावलु आनय गूया पान।
सगरी रजनी बइसि गमावलु हिरदय तासु पखान॥
भन विद्यापति सुन हो नागर ऊ नाहि ऊरस जान।

राजा शिव सिंह रूपनरायन लखिमा देवि रमान ॥ २१ ॥

मेरा = मेला, मिलन। दे गेलि &c. = मुझ से आंखें लड़ा गयो। पुनु = पुनः, फिर। मन कर = इच्छा होती है। ततहि = वहीं। दोसरि = दूसर। सार = उत्कृष्ट (मुक्ता)। केवल तारा &c. = वह हार जान पड़ता है कि ज्योतिर्मय नक्षत्र माला हो। अधर &c. = नायिका जिस का अधर अनुपम तथा रूप सुन्दर है। उस ने जब मुक्ता का हार गले में दिया तो ऐसा ज्ञात हुआ मानों चन्द्रदेव ने मोती की माला धारण की। मधुकर = आंख। मधु = रूप। पिवि पिवि = पान कर। सिसिर = ओस। पांख = नेत्रपट। मधुकर &c. = मुख कमल का रूप-सुधा पान करते करते लोचनभ्रमर मत्त हो प्रेमाश्रु बहाने लगा मानो मधुकर पंख (नेत्रपट = आंख) ओस से भींज गये। अलपे = अल्प। ननुमि = कोमल सुन्दर। आनय = लाने को। गूया = सुपाड़ी। गूया &c = नायका के हाथ में पान सुपाड़ी देकर उसे आने का संकेत करने के लिये क्योंकि पान सुपाड़ी देकर आने का निमन्त्रण दिया जाता है। सगरो = सिगरी, सारी। बइसि = बैठ कर। गमावलु = बिताई। हिरदय &c = उस का हृदय पाषाण है क्योंकि सारी रात वह नहीं आयो। ज नहिं &c. = वह उस रस वा संकेत को नहीं जानती है।

आजु मुझु सुभ दिन भेला। कामिनि पेखलू स्नानक बेला॥
चिकुर गलय जलधारा। मेह बरिस जनु मोतिम हारा॥
बदन मोछल परचूर। माजि धयल जनु कनक मुकूर॥
तेंइ उदसल कुच जोड़ा। पलटि बेसावल कनक कटोरा॥
नीवी बन्ध करालि ऊदेस। विद्यापति कह मनोरथ सेस॥२२॥

मुझु = मेरा। पेखलूं = पेखली, देखा। परचूर = प्रचूर, अच्छी तरह से। मुकूर = मुकुर, दर्पण। उदसल = अनावृत्त हुआ, उघर गया। बेसावल = रखा हुआ। उदेस करलि = खोला। मनोरथ सेस = मनोवाञ्छा पूर्ण हुई।

अधर सुसोभित बदन सुछन्द। मधुरी फूल पूजे अरविन्द॥
तहँ तहँ सुललित नयना समरा। विमल कमल दल बइसल भमरा॥
विसेख न देखलि निरमल रमनी। सुरपुर से आइल गजगमनी॥

गिम सों लावल मुकुता हार । कुच जुग चकव चरइ गंगधार ॥
भन विद्यापति कबि कंठहार । रस बुझ सिवसिंह नृप महोदार ॥

सुछन्द = सुन्दर । मधुरो = वान्धुलो, पुष्प विशेष । अधर &c = सुन्दर मुख पर अधर शोभा देता है मानों वान्धुलोपुष्प कमल की पूजा करता है । तहुं = तहां । समरा = श्यामल । तहुं दुहुं &c = मुखमण्डल में दो श्याम वर्ण नेत्र ऐसे दीख पड़ती हैं मानो विमल कमल के दल पर भ्रमर बैठे हों । विशेष निरमल = अधिक सुन्दर । चकव = चकवा, चक्रवाक । "मुकुताहार" की गंगधार से उपमा दी गयी है । कवि कंठहार = विद्यापति का विशेषण है । महोदार = परम उदार ।

धनि मुखमण्डल चान्द विराजित लोचन खञ्जन भाँति ।
मदनचाँप जिनि भौंहे लग युग दसनाहि मोतिम पाँति ॥
सखि हेरु रमन-मोहिनी-राइ ।
कतो कतो विदगध हेरताहि मुरछित मदन प्राभव पाइ ॥
कनक विरचि मनिहार बिलाम्बित अधरहि बिम्ब अकार ।
नवऊरज पर मोति विरोचित मेरू सुरसरिधार ॥२४॥

भांति = ऐसा । लग = लागे, अनुमान होता है । हेरु = देख । रमन मोहिनी राइ = वल्लभ मोहिनी । विदगध = बुद्धिमान । प्राभव पाइ = प्राप्त होता है । विरचि = विरचित । विरोचित = शोभित । मेरू = सुमेरु गिरि ।

चिकुरनिकर तम सम पुनु आनन पूनिम ससी ।
नयन पंकज के पतिआयब यक ठामे रहु बसी ॥
आज मों देखलि बारा ।
लुबुध मानस चालक मयन करब की परकारा ॥
सहजहि सुन्दर गोरकलेवर पीन पयोधर सिरी ।
कनकलता मों अति विपरिती फलल जूगल गिरी ॥

गोप कुमरि हरि चरन हृदय धरु कवि विद्यापति भान २२

गेआन = ज्ञान। सुपहु = सुन्दर प्रभु, सुयोग्य स्वामी। नीनन टरु = नीन्दन टूटी। एहन = ऐसी। परस = पारस। कुच···बांधी = कौशल कर के बाहुलता तथा करतल रूपी फांस से कुच रूपी कंचनगिरि की तराई में कस कर बांध रखती कि जिस में मुझे छोड़ कर प्राणप्यारे कहीं दूसरी जगह न जायं। ई··· तब = इस बात को भी स्मरण कर जब मैं नहीं मरती तब प्रतीत होता है कि मेरा हृदय पत्थर सा है।

माधव हमरो रटल दुरदेस। केओ न कहे सखि कुसल संदेस॥
जुग जुग जिवथु बसथु लख कोस। हमर अभाग हुनक नहिं दोस॥
हमर करम भेला बिहि विपरीत। तेजलन्हि माधव पुरबिल प्रीत॥
हृदयक बेदन बान समान। आनक बेदन आन न जान॥
भन विद्यापति कवि जयराम। कि करत नाह दइव भेला वाम॥

रटल = चले गये। केओ न = कोई नहीं। हुनक = उन का। हमर करम = हमारे कर्मदोष से। पुरबिल = पिछली। जयराम = भगवान भला करे।

प्रथम बयस हम कि कहब सजनी, पहु तजि गेला बिदेस।
कत हम धीरज बांधब सजनी, तिनि बिनु सहब कलेस॥
आवन अवधि बितित भेलि सजनी, जलधर छपल दिनेस।
सिसिर बसंत उखम गेला सजनी, पावस लेल परबेस॥
चहुँ दिस झींगुर झन करु सजनी, पिक सुन्दर करु गान।
मनसिज मारु मरम सर सजनी, कतेक सुनब हम कान॥
सेज कुसुम नहिं भावए सजनी, विख सम चानन चीर।
जइओ समीर सितल बहु सजनी, मन बच उड़ल सरीर॥
कवि विद्यापति गावल सजनी, मन धनि करिय हुलास।
सुदिन हेरि पहु आओत सजनी, मन जनि करिअ उदास २४

तिनि विनु = उन के बिना । उखम = गरमी । पावोस = वर्षा । लेल परवेस = आरंभ हुआ । मरम = मरमभेदी । मन &c. = मन और वचन ठिकाने नहीं है ।

❀ उठु उठु सुन्दरि जाइछि विदेस । सपनहु मोर नहिं पाएब उदेस
उठइत उठि बैठलि मन मारि । बिरहक मातलि चुप रहै नारि ॥
एक हाथ उपटन एक हाथ तेल । सुन्दरि मनावय पिया घर गेल ॥
दुरि करु उपटन दुरि करु तेल । पछिलि पहर राति खटपट भेल ॥
भन विद्यापति सुनु ब्रज नारि । धैरज धैरहु मिलत मुरारि ॥२६॥

* यह मिथला प्रचलित वह गीत जिसे साधारण लोग प्रायः गाया करती हैं । जिस गीत के आदि में ऐसा ( * ) चिन्ह हो उसे इसी प्रकार का जानना । जाइछि = जाता हूं । उठइत = उठती हो । मनावय = मनाने को । राति = रात में । धैरहु = धरे रहो ।

❀ मोहि तेजि पिया गेला विषम विदेस । नैन बरिसि गेल मेघ असरेस ॥ कतेक दिवस हरि पाहुन भेल । आनि सिंहासन बैसक देल ॥ पैंचों न भेटए अछै फल कांच । पहु लेखे मधुर हमर जिव कांच ॥ से सुनि कान्ह चलल रिसि-आय । हंसि हंसि राधे रखलि बिलमाय ॥ कांच सिरिस फल तोहँ बरु खाहु । हम दुख सहब बेमुख जनि जाहु ॥ भन विद्यापति ई रस भान । राधक बचन लोभायल कान ॥२७॥

विषम = कठिन । नैन &c. = नैनों से आंसू मघा असरेला नक्षत्र के सदृश भर रहा है । कतेक &c. = कितने दिनों के बाद माधव पाहुन ऐसा घर फिर आये । पैंचों = मगनी, उधार । लेखे = लिये । रिसिआय = रंज हो कर । रखलि बिलमाय = ठहरा लिया । बरु = बरन, बल्कि ।

❀ मोहन मधुपुर वास रे । हमहुं जायब तनि पास रे ॥

भुललनि कुबजा के नेह रे। तजलनि हमरो सिनेह रे ॥
कत दिन ताकब बाट रे। रटला जमुनक घाट रे ॥
उताहि रहथु दृग फेरि रे। दरसन देथु एक बेरि रे ॥
भन विद्यापति भान रे। सुपुरुष गुनक निधान रे ॥२८॥

मधुपुर = मथुरा। तनि = उन के। रटला गये। रहथु = रहें। देथु = दें।

❀ माधव गेलहन विदेस रे। करिऔन हुनक उदेस रे ॥
हम सन सुन्दरि नारि रे। एको न लेलहनि विचारि रे ॥
कखन जायब दृग फेर रे। दरसन देथु एक बेरि रे ॥
भन विद्यापति भान रे। मन जनि करसि मलान रे ॥२९॥

करिऔन = करो। एको &c. = उन्हों ने कुछ विचार नहीं किया।

❀ यहन करम मोर भेल रे। पहु दुर देसहिं गेल रे ॥
कतन कयलिं हम बाद रे। पहु सों छुटल समाझ रे ॥
दै गेला वचनक आस रे। हमहु जायब तनि पास रे ॥
भन विद्यापति भान रे। रसिक पुरुष रस जान रे ॥ ३० ॥

बाद = प्रतिवाद, अर्थात् रोका। पहु सों &c. = स्वामी ने मेरी बात न मानी।

❀ मधुपुर गेल भगवान रे। हुन बिनु त्यागब प्रान रे ॥
हुन का के कहै आन रे। अपने चतुर सेआन रे ॥
मधु मिसरी पकवान रे। खैले तित मिठ जान रे ॥
भन विद्यापति रूप रे। मानुख जनम अनूप रे ॥३१॥

हुन का &c. = उन को दूसरा कौन समझावे। खैले &c. = खाये बिना चीज़ का स्वाद नहीं मिलता।

हरि कि मथुरपुर गेला। आजु गोकुल सुन भेला ॥
रोदितिं पिंजर सक। धेनु धावई माथुर मुख ॥

अब सोइ यमुना कूल। गोप गोपी नहिं डूल ॥
हम सब तेजब प्रान। आन जनम होब कान ॥
कानु होयब जब राधा। जानब विरहक बाधा ॥
विद्यापति कह गीत। रोदन नहिं समुचीत ॥३२॥

मथुरपुर = मथुरा। सुन = शून्य। माथुर मुख = मथुरा की ओर। डूल = डोलती वा भ्रमण करती हैं, विचरण करती हैं। आन = दूसरे। कानु होयब &c. = दूसरे जन्म में जब श्री कृष्ण श्री राधिका होंगी तब उन्हें विरह की व्यथा जान पड़ेगी। समुचीत = उचित।

अब मथुरापुर माधव गेला। गोकुल मानिक के हरि लेला ॥
गोकुल उछलल करुना रोल। आंखिन जल देखि बहय हिलोल ॥
सुन भेला मन्दिर सुन भेला नगरी। सुन भेला दस दिस सुन भेला सगरी
कैसे जायब यमुना तीर। कैसे निहारब कुंजकुटीर ॥
सहचरि सँ जहँ भेला फुलधार। कैसे जियब अब ताहि निहार ॥
विद्यापति कह कर अवधान। कौतुक छापित तँहि रहु कान ३३

करुना रोल = आर्त्त नाद, हाहाकार। हिलोल = तरङ्ग। सगरी = सब। फुल-धार = पुष्पवर्षण। छापित = लुक रहे हैं।

हरि गेला मधुपुर हम कुलबाला। बिपथ पड़ल जस मालतिमाला
कि कहसि कि पुछसि सुन प्रिय सजनी। कैसे बांचब इह दिन रजनी
नयनक निंद गेला बयनक हाँस। सुख गेला पिया सँग दुख हम पास
भन विद्यापति सुन बरनारि। सुजनक कुदिन दिवस दुइ चारि३४

---

माधव विधु बदना।
कबहु न जानइ विरहक वेदना ॥
तहुँ परदेस जइब सुनि भइ खीना।

प्रेम परताप चेतन हरु, दीना ॥
किसलय तेजि भुमि सुतलि अयान।
कोकिल कलरव उठय तरास॥
लोरहि कुच कुंकुम दुर गेला।
कृस भुज भूखन छितितल मेला॥
आनत बयन राइ हेरत गीम।
छिति लिखइत भेलि आंगुरि खीन॥
कह विद्यापति सुन री चरीत।
सो सब गुनइत भेलि मुरछीत॥ ३५॥

जइब = जावेंगे। प्रेम &c. = प्रेम के कारण चेतना जाती रही, अब दीन सी दीखती है। मेला = मिला अर्थात् गिरा। आनत = अवनत।

❀ तरुनि बयस मोर बीतल जसनी, पहु बिसरल मोर नाम।
कुसुम फलिए फुलि मउलल सजनी, भमरा जे लेल बिसराम॥
उठइत देह डगमग करु सजनी, किए रे दइब भेला बाम।
कोकिल सबद सुनावल सजनी, दिढ़ न रहल मोर ज्ञान॥
यहि बिधि कत दिन खेपब सजनी, अलप बयस अज्ञान।
कवि विद्यापति गावल सजनी, माधव सभ रस जान॥३६॥

मउलल = मुरझाया। किए = क्यों। दिढ़ न &c. = स्थिर न रहा। खेपब = बितावेंगी।

सेहे परदेस परजोखित-रसिया, हम धनि कुलमति नारि।
तन्हि पुनु कुसल आउब निज आलय, हम जिब गेलह मारि॥
कहब पथिक पीया सँ मन दय, जौबन बल चलि जाय।
जौं आविअ तौँ अइना आउब, जाउ विजयी रितुराज॥

अवधि रहत हे रहत न जीवन, पलटि न होयत समाज।
गेला नीर बिरोधक की फल, अवसर बहला दान ॥
जौं अपने नाहिं जानयांर भल, जन सँ पूछ बआन ॥ ३७ ॥

सेहे = वह। परजोखित—रसिया = (योखित = स्त्री) परनारी में अनुरक्त। कुलमति = कुलीन। कुसल = कुशलपूर्वक। आलय = घर। मन दय = समभा कर। आविश्र = आना हो। अइना = अभी। अवधि &c. = अवधि के भीतर जीवन के रहने में सन्देह है, अवधि व्यतीत होने पर तो अवश्य नहीं रहेगा। समाज = मिलन, भेंट। विरोधक = रोकने का। अवसर &c. = अवसर बीतने पर दान का क्या फल है। जानियांर भल = भली भांति नहीं जानती। बआन = वयन, बात। जन &c. = दूसरों से यह बात पूछ लेंगी।

कत दिन माधव रहब मथुरपुर, कब घूचब बिहि बाम।
दिवस लिखी लिखि नखर खोआयनु बिछुरल गोकुल नाम ॥

हरि हरि काह कहब सम्बाद।
सुमरि सुमरि नेह खिन भेला मोर देह, जिवनक अब कोन साध ॥
पूरब पियारि नारि हम अछनू, अब दरसनहु सँदेह।
भ्रमर भ्रमरी भ्रमि, सबहु कुसुम रमि, नहिं तजे कमलिनि नेह॥
आस निगड़ करि, जिउ कत राखब, अबहि जे करत परान ॥
बिद्यापति कह आस हीन नह, आउब सो बर कान ॥३८॥

नखर &c. = नख को घिसा दिया। विछुरल &c. = श्री कृष्ण को गोकुल का नाम भी भूल गया। पियारी = प्रियतमा। आस &c. = आशा शृङ्खल में बांधकर। जे करत = जैसा कर रहा है अर्थात् जैसा व्याकुल हो रहा है।

हम अबला दुख सहल न जाय। बिरह दारुन दुजे मदन सहाय॥
कोकिल कलरव माति भेला भोर। कह जानि सजनी कवन गतिमोर
पहिलबयस मोर ना पुरल साध। परिहरि गेला पिया कोन अपराध॥

ऐसन सखि रे करम किय भेल। विद्यापति कह हवे पुन मेल३९

कह जनि सजनि = हे सजनी! मत कह कि मेरी दशा कैसी है। ऐसन &c = हे सखी ऐसा करम (भाग्य) क्यों हुआ। हवे = होगा।

⊛भरम भवन तेजि गेलाह मुरारि। जे देखि गेलाह तेकर गुन चारि
प्रथम एगारह फेरि दिअ पांच। तीसक तेगुन थोड़े दिन सांच
जेकर चगुन सय लिअ न विचारि। तेँ तोहि भल नहिं कहथि मुरारि
चालिस काटि अधा हरि देल। तेँ मोर जिवन एहन सन भेल
भनहि विद्यापति सुन ब्रजनारि। धैरज धैरहु मिलत मुरारि॥४०॥

जे देखि &c.—जो वयस देख गये उस का चौगुना हो गया। प्रथम एगारह &c = ११ + ५ = १६ वर्ष की उम्र हो गई। तीसक तेगुन &c = ३० का तिगुना = अर्थात् नब्बे = (नव्य), नयी उमर थोड़ेही दिन सांच है अर्थात् थोड़े ही दिन तक नई अवस्था रहती है। जेकर &c. = जिस का चौगुना सौ है अर्थात् पचीस वर्ष, वही विलास का समय है, इस बात को तुमने नहीं विचारा। इसी से हे मुरारी! लोग तुम्हें अच्छा नहीं कहते। तेँ = इसी वजह से। कहथि = कहते हैं चालिस अधा = ४० का आधा बीस अर्थात् विष, भाव यह कि हरि ने विरहरूपी विष दिया इसी से मेरा जीवन ऐहन सन (ऐसा) परम दुखदाई हुआ। धैरज &c. = धीरज धरो श्रीकृष्ण अवश्य मिलेंगे।

प्रथम एकादस दै पहु गेला। सेहो विनित मोर कत दिन भेला
राति अवतार बयस मोर भेल। तइओ न पहु मोर दरसन देल॥
अब न धरम सखि बाँचत मोर। दिन दिन मदन दुगुन सर जोर
चान सुरुज मोहि सहिओ न होय। चानन लाग बिसम सर सोय
भनहि विद्यापति गुनवति नारि। धैरज धैरहु मिलत मुरारि ४१

प्रथम = प्रथम अक्षर अर्थात् 'क'। एकादस = एकादश अक्षर 'ट'। प्रथम &c. = प्रभु 'कट' अर्थात् 'अवधि,' 'वादा' दे कर गये। सेहो &c. = कितने

दिन हुए वह अवधि भी बीत गई। रति &c. = मेरी देह में यौवन के चिन्ह प्रकट हुए। सहिओ न होय = सहा नहीं जाता। विसम = विषम।

कुसुमित कानन कुंज बसी। नैनक काजर घोर मसी॥
नख सों लिखिलन्हि नलनि क पात। लीखि पठैलन्हि आखर सात
प्रथमहिं लिखलन्हि पाहिलबसंत। दोसरहिं लिखलन्हि तेसरकअंत
लिखि नहिं सकलन्हि अनुजबसंत। पहिलहिं पद अछि जीवकअंत
भनहि विद्यापति अच्छर लेख। बुध जन होथि से कहथि विसेख ४२

कुसुमित &c. = वसन्तऋतु पा कर कानन फूलों से भर गया और विरहिणी अकेली कुञ्ज में बैठकर नयन के काजर को स्याही बनाकर लिख रही है। आखर सात = "ऋतुवती भेलहु" अर्थात ऋतुवती हुई हूं अथवा "कुसुमित कानन" यही सात अक्षर लिखा, अर्थात मेरी देह कुसुमित हुई, तात्पर्य्य यह कि प्रथम यौवन आरम्भ हुआ। प्रथम हि ⋯ अंत = पहले उसने लिखा कि ऋतु आरम्भ हुई फिर लिखा कि तीसरा दिन बीत गया अर्थात चौथा दिन स्नान का दिन आया। अनुज बसंत = काम, कामावतार (प्रद्युम्न)। पहिलहि &c. = कंदर्प अर्थात् काम प्राणान्त करता है। विसेख = विशेष अर्थ।

माधव बुझलों तुअ गुन आज।

पच दुन दस गुन दस सै सैगुन सौंह देलह कोन काज॥
चालिस काटि चारि चौठाई से मैं से पहु मोरा।
कपटी कान्ह केलि नहिं जानह कैलह जनमक ओरा॥
नवो बाम कै नौ बुन्ना दै से उर हमर पराने।
से निरखत मुख काहि लागत सुख कारन के नहिं जाने॥
साठि काटि दह बुंद विवर्जित से कत कर उपहासे।
पहुक विषाद सहे नहिं पावी दुइ बुन करब गरासे॥
भनहि विद्यापति सुनु वर जौमति ताहि करत केअ बाधा।

आपन मन दै पराहि रिझावी कमलनाल दुइ आधा ॥४३॥

पच...सौगुन = असंख्य। सौहं = सौगन्ध, कुसम। चालिस...चौठाई = चालीस से चार घटाने पर ३६ बचा, उस की चौथाई नव। चालिस...मोरा = अर्थात् नव, नवीन बयसकी मैंहूं और मेरे स्वामी हैं। कैलह &c. = मेरे जन्म का ओर अन्त कर दिया। बुन्ना = शून्य। नवो...दै = ९००००००००० = नौ सौ कोटि अथवा नवपद्म। नवो...पराने = नौ सौ कोटि (नायक) मेरे हृदय से परा गया है भाग गया है; वा नौसौ कोटि मेरा प्राण हृदय से दूर गया है; अथवा नव पद्म (नवीन नायक) मेरे हृदय का प्राण है। से निरखत &c. = उस के मुख को देख किस को सुख जान पड़ेगा। साठि...विवर्जित = ६० में से १० काट (निकाल) लेने से ५० बचा, इस को बुन्द विवर्जित अर्थात शून्य रहित किया तो ५ बचा अर्थात् पांच, पंच। बेकत &c. = पंच कितना उपहास कर रहे हैं। दुइ बुन = दो और शून्य = २०, विष। करब गरासे = पान करूंगी। ताहि = उस में, प्रेम में। ताहि &c. = प्रेम में कौन बाधा दे सकता है। आपन &c. = अपना मन देकर दूसरे को ( ऐसा ) रिझाना चाहिये कि फिर कोई उसे कमलनाल को भांति दुइ आधा दो टूक नहीं कर सके अर्थात् उसे बिलगा न सके।

माधव माधव होहु समधान। तुअ बिन करब भुवन रितु पान ॥
प्रथम पचीस अठाइस भेल। ता सम बदन हेम हरि लेल ॥
पचिस अठारह बिस तनु जार। छिति सुत तेसर से जिव मार ॥
सुमिरिअ माधव ते दिन सिनेह। जे दिन सिंह गेल मीनक गेह ॥
भनहि विद्यापति आखर लेखि। बुध जन होथि से कहथि विसेख४४

होहु समधान = ध्यान दो। तुअ बिन &c = भुवन १४ है और रितु ६ है, दोनों मिला कर बीस हुआ अर्थात् तुम्हारे विरह में विष पान करूंगी। प्रथम = प्रथम अक्षर 'क'; पचीसवां = 'म'; अठाइसवां 'ल'। प्रथम &c. = कमल जैसा हमारा आनन हेम (विरहपाला) के लगने से मुरझा गया। पचिस &c. = पचीसवां अक्षर 'म'; अठारहवां 'द'; बिसवां = 'न' अर्थात् 'मदन' तन जरा रहा है। छितिसुत = मंगल। तेसर = मंगल से तीसरा अर्थात् शुक्र; शुक्र प्रभात समय

उदित होता है, इससे शुक्रसे तात्पर्य्य प्रभात हुआ; अथवा शुक्रका अर्थ कामदेव। तात्पर्य यह कि निशा बीत गई और आप न आये, प्रभात समय शुक्र का उदय देख प्राण जा रहा है क्योंकि अब दिन में मिलने की आशा नहीं; अथवा कामदेव वियोग में प्राण ले रहे हैं। सिंह...गेह = 'सिंह' राशि का नाम है 'म' जिस अक्षर से मस्तक शब्द आरम्भ होता है अतएव 'मस्तक'; और 'मीन' राशि का नाम है 'प' जिस अक्षर से पद शब्द आरंभ होता है अर्थात् 'पद'; भाव यहकि जिस दिन सिंह राशि मीन के घर गया अर्थात् तुम्हारा मस्तक मेरे पद पर पड़ा अर्थात् जिस दिन तुम मेरा पाव पड़ते थे।

माधव मास तिथि छिला माधव अवध करिए पहु गेला।
कुच जुग सँभु परसि हसि कहलन्हि तें प्रतीति मोहि भेला॥
अवधि ओर भेला समय वेआपाति जीवन बहि गेला आसे।
तखनुक विरह जुबति नहिं जीउति कि करत माधव मासे॥
छन २ कय कँ दिवस गमाओलि दिवस दिवस कय मासे।
मास मास कय बरस गमाओलि अब जीवन कोन आसे।
आम मजर धरु मन मोर गहवर कोकिल सबद भेला मन्दा॥
एहन बयस तजि पहु परदेस गेला कुसुम पिउल मकरंदा।
कुमकुम चानन आगि लगाओल केओ कहे सीतल चंदा॥
पहु परदेस अनेक कें राखथि विपति चिन्हिए भल मंदा।
भनहि विद्यापति सुनु बर जौमति हरिक चरन करु सेवा।
परल अनाइत तें छथि अंतय बालमु दोस न देवा॥ ४५॥

माधव मास = बैसाख। माधव तिथि = सप्तमी। ओर भेला = अन्त हुआ। समय &c. = समय बीत गया। जीवन &c. = जीवन को आशा चली गयी। कँ = के, कितना। कय = करके। गहवर = बन। केओ = कौन। परल अनाइत = परवश होकर। अंतय = विदेस।

चानन भेल विखम सर रे, भूखन भेला भारी।

सपनहु हरि नहिं आएल रे, गोकुल गिरिधारी ॥
अकसर ठाढ़ि कुसुम तर रे, पथ हेरलि मुरारी ।
हरि बिनु देह दगध भेला रे, झामर भेला सारी ॥
जाहु जाहु तों हे ऊधव हे, तों हे मधुपुर जा हे ।
चन्द्रवदनि नहिं जीउति रे, बध लागत कह काहे ॥
भनहि विद्यापति तन मन दे, सुनु गुनमति नारी ।
आजु आओत हरि गोकुल रे, पथ चलु झट झारी ॥४६॥

पथ &c. = सुन्दर मुरारि की बाट जोह रही हूं । चन्द्रवदनि = श्रीराधिका । काहे = किस को। तन मन दे = ध्यान दे कर । झट झारी = शीघ्र ।

लिखब उनैस सताइस संग । से पुनि लिखब पचीसक संग ॥
जनि कों सोंपि गेला मोहि आहि । से पुनि गेलाह देखब नहिं ताहि॥
बड़ अनुचित आनक परवेस । से पुनि एलह तेकर संदेस ॥
माधव जनि दीअह मोर दोस । कत दिन राखब हुनक भरोस॥
भन विद्यापति आखर लेख । बुध जनं होय से कहय विसेख४७

उनैस &c. = १९वां अक्षर 'ध'; २७वां 'र' और २५वां 'म'; अर्थात् "धरम"। जनिकां &c. = तुम ने मुझे धर्म्म को सौंपा किन्तु उस ने भी अब मेरा साथ छोड़ दिया और कहीं दीख नहीं पड़ता । बड़ अनुचित &c. — दूसरे का घर में घुसना नितान्त अनुचित है किन्तु क्या किया जाय तुम्हारे अनुसन्धान में मदन मेरे हृदयमन्दिर में घुस आया । संदेस = खबर, अनुसन्धान। हुनक = धर्म का ।

हम सम अभागिनि दोसर न भेला । कान कान करत जनम बहि गेला ॥ आयब कहि मोरे पिया चलि गेला । पुरवक सब गुन बिसरित भेला । मोर मन जत दुख कहब कहा के । त्रिभुवन एत दुख नहिं जाने लोके ॥ भन विद्यापति सुन धनिराई । कान समझाइत हम चलि जाई ॥ ४८ ॥

बहि गेला = बीत गया। विसरित भेला = भूल गया। कान समझाइत = हम कान्ह को समझाने जा रहे हैं।

कान मुख हेरइत भाविनि रमनी। फुकरइ रोअत झर झर नयनी॥ अनुमति मागत बर बिधु बदनी। हरि हरि सबद मुरझि पडु धरनी॥ आकुल कत परबोधल कान। अब नहिं मधुपुर करब पयान॥ यहि सब सबद पइसल सरवन। तब बिरहिनि धनि पावल चेतन॥ निज कर धरि दुहु कानुक हाथ। यतन धरलि धनि अपनक माथ॥ बूझि कहय बर नागर कान। हम नहिं माथुर करब पयान॥ जब धनि पावल यह आसोयास। बैठलि पुहु तब छोड़ि निसास॥ राइ परबोधि कय चलल मुरारि। विद्यापति यह कहइ न पारि॥ ४९॥

सरवन = श्रवन। निज ... माथ = कान्ह का हाथ अपने माथे पर रख कर अपने सिर की सपथ दी। पुहु = पुनः, फिर। निसास = निश्वास।

कतिहुँ मदन तनु दहसि हमारि। हम नहु संकर हउँ वर नारि॥ नाहिं जटा यह, वेनि विभंग। मालति माल सिर, नहिं यह गंग॥ मोतिम-बद्ध-मउलि, नह इन्दु। भाल नयन नह, सिन्दुर विन्दु॥ कंठ गरल, नह मृगमद सार। नहि फनिराज उर, यह मनिहार॥ नील पटम्बर, नह बघछाल। केलिक कमल यह, नाहिं कपाल। विद्यापति कह एहन सुचन्द। अंग भसम नह, मलयज पंक॥ ५०॥

कतिहुं = क्यों। हम...नारी = हम शंकर नहीं एक अबला कामिनी हैं। हउं = हूं। मोतिम-बद्ध-मउलि = मुक्तायुक्त ललाट, वा मुक्तायुक्त किरीट। केलिक &c. = यह विलास कमल है, नर-कपाल नहीं हैं।

इसी भाव की श्री जयदेव जी कृत एक कविता है :—c. f.

"हृदि बिसलता हारो नायं भुजङ्गम नायकः।
कुवलय दलश्रेणी कण्ठे न सा गरल द्युतिः॥
मलयज रजो नेद भस्म, प्रियविरहिते मयि।
प्रहर न हरभ्रान्त्यानङ्ग क्रुधा किमुधावसि॥"

---

सखि हे मन्द प्रेम परिनाम।
बल कै जीवन कयल पराधिन नाहिं उपकार इकठाम॥
झाँपल कूप लखइ ना पारनु आइत पड़लहुँ धाइ।
तखनक लघु गुरु कछु न बिचारनु अब पाछु तरइत चाइ॥
मधु सम बचन प्रेम सम मानुख पहिलाहि जान न गेला।
अपन चतुरपन परहाथे सौंपनु हिय सँ गरब दुर भेला॥
यत दिन आनु भानु हम आछुनु अब बूझनु अवगाही।
अपन सूल हम आपहि चांचनु दोख देयब अब काही॥
भनहिं विद्यापति सुन वर युवती चित नाहिं गूनबि आन।
प्रेमहि कारन जीव उपेखिये जग जन के नाहिं जान॥५१॥

बल कै=बलपूर्वक। इक ठाम=एक स्थान में भी अर्थात् एक विषय में भी। झांपल कूप=ढका हुआ कूप। आइत &c.=दौड़कर आते हुए गिर गयी। लघु गुरु=ऊंच नीच। अब पाछु &c.=अब फिर तयर कर निकलना चाहती हूं। जान न गेला=ज्ञात नहीं हुआ। चतुरपन=ज्ञान। दुर भेला=दूर हुआ। आनु भानु=अन्य भाव अर्थात् अन्य रूप से। अवगाही=अन्तर में प्रवेश कर, गौर कर के। चांचनु=बनाया। गूनबि आन=कुछ दूसरा न सोचना। प्रेम··· उपेखिये=प्रेम के लिये जीवन की भी उपेक्षा करनी होती है।

माधव सो अब सुन्दरि बाला।
अविरल नयन बारि झरु नीझर जनु सावन घन माला॥
पुनिमक इन्दु निन्दु मुख सुन्दर सो भेला अब ससि-रेहा।

कलेवर कमल कांति जिनि कामिनि दिन २ खिन भेला देहा ॥
उपबन हेरि मुरछि पडु भूतल चिन्तित सखिगन संगा।
पद अंगुली दइ छिति पर लीखइ पानि कपोल अवलम्बा ॥
ऐसन हेरि तुरितु हम आयनु अब तुहु करह विचार।
विद्यापति कह निकरुन माधव बूझनु कुलिसक सार ॥५२॥

बारि &c = निर्झर वत् जल भर रहा है। पुनिमक &c. = पूर्णचन्द्र विनिन्दक सुन्दर मुख। ससि रेहा = शशिकला वा दूज का चन्द्र। दइ = से, दे कर। पनि = पाणि, हाथ। तुरितु = तुरत, अभी। कुलिसक सार = वज्र का सत्।

माधव अबला पेखनु मतिहीन।
सारँग सबद मदन अति कोपित, ताइ दिन भेला खीन ॥
रहत विदेस सँदेस न पठयसि, कस जीवय ब्रजबाला।
एहन सुन्दरि रूप गुन आगरि, जारत बिरह-विख-ज्वाला ॥
उर विनु सेज परस नहिं पारय, सोइ लोटत महिठाम।
पुनिमक चांद टूटि पड़ल जनु, झामर चम्पकदाम ॥
सोहि अवधि दिन बहु असोयासलु, तँ धनि राखत प्रान।
भन विद्यापति निकरुन माधव, सुनइत हरल गेयान ॥ ५३ ॥

सारंग = कोकिल, भ्रमर। कोपित = उद्दीप्त। एहन = उस की ऐसी। उर विनु &c. = जो वक्षः स्थल भिन्न शय्या स्पर्श नहीं कर सकती थी वही अब भूतल पर लोट रही है। पुनिमक &c. = पूर्णिमा का चांद शुष्क चम्पक दाम पर टूट पड़ा है अर्थात् सुन्दरी करतल पर कपोल दे कर बैठी हुई है; यहां अंगुली अर्थात् चम्पकदाम और मुख पूर्णशशि है। असोयासलु = आश्वासन दिया। सोहि···दिन = उसी दिन से।

माधव ! हेरिया आइनु राई।
बिरह विपति नाहिं देइ सम्मति, रहल बदन धनि चाई ॥

मरकत अस्थलि सूतलि आछलि, विरहे से खिन देहा।
निकष-पषान जनू पँचबाने, काषिल कनक रेहा॥
वयनमंडल लोटय भूतल, ताह से अधिक सोहे।
राहू भय ससि भूमि पड़ल खसि, ऐसन उपजल मोहे॥
बीरह वेदन का तोहि कहब, सुनहु नीठुर कान।
भन विद्यापति से जे कुलवति, जीवन संशय जान॥ ५४॥

हेरिया आइनु = देख आयी हूं। विरह &c. = विरह दुःख से कातर कुछ उत्तर श्री मति ने नहीं दिया, मुह की ओर देखती रही। अस्थलि = स्थली। मरकत अस्थली = हरिद्वर्ण-मणि-मण्डित शिविर, वा हरी भूमि। खिन देहा = श्री कृष्ण विरहिणी दुबल राधा। निकषपषान = कसौटी। निकष &c. = मदन ने मानो कसौटी में घिस कर स्वर्ण रेखा अङ्कित की है। वयन मंडल = मुख मण्डल। राहू &c. = ऐसा बोध हुआ मानो राहु के डर से चन्द्रमा भूतल में गिर पड़ा है।

माधव! आइ न पेखहु बाला।
आजिहु कालि प्रान परितेजब, कत सह विरहक ज्वाला॥
सीतल सलिल, कमल-दल-सेजहुँ, लेपहुँ चन्दन-पंका।
सो सब जतहुँ अनल सम होयल, दसगुन दहइ मृगङ्का॥
सकति गेल, धनि उठइ धरनि धरि, खेपहि निसि निसि जागी।
चमकि चमकि धनि बोलत सिव सिव, जगत भरल तछु आगी॥
किय उपचार बुझइ ना पारय, कवि विद्यापति भान।
केवल दसमि दसा विधि सिरिजल, अबहु करह अवधान॥५५॥

परितेजब = परित्याग करेगी। मृगङ्का = चन्द्रमा। सकति गेल = शक्ति जाती रही। खेपहि = काटती है, विताती है। बोलत सिवसिव = काम से पीड़ित होने से शिव को स्मरण करती है कि वह काम को पुनः दग्ध कर उस की रक्षा करें।

तहु = उस के लिये। दसमी दसा = मृत्यु । केवल&c = अब भी तुम उस का प्रबन्ध करो जिस में उस को मृत्यु न हो अर्थात् उसे दर्शन दो।

माधव ! कत परबोधब राधा ।
हा हरि ! हा हरि ! कहतहि बेरि बेरि अब जिउ करब समाधा ॥
धरनि धरिया धनी यतनहि बैठत पुनहि उठइ नाहिं पारा ।
सहजहि विरहिनि जग महँ तापिनि बैरि मदन सर धारा ॥
अरुन नयन लोर तितल कलेवर विलोलित दीघल केसा ।
मन्दिर बाहिर करइत संसय सहचरि गनतहि सेसा ॥
कि कहब खेद भेद जनु अन्तर घन घन उतपत सांस ।
भन विद्यापति सोइ कलावति जीवन बंधन आस ॥५६॥

समाधा = शेष । जिउ &c. = जीवन त्याग करेंगी । दीघल = दीर्घ, लम्बा । मन्दिर &c. = अब शयनभवन से बाहर निकालने में सन्देह होता है कि कहीं दुर्बलता के कारण उन की मृत्यु न हो जाय, सखी सब शेष गणना कर रही हैं अर्थात् मृत्यु की आशङ्का कर रही हैं। उतपत = उत्तप्त, गरम । जीवन &c. = तुम्हारे मिलने की आशापास में अपने जीवन को श्री मति ने बांधि रखा है।

कानु सों सजनि कहबि कर जोरि । बोलि दुइ चार सुनायबि मोरि ॥ कितना, हम कहँ परिखब आर । तोहर अराधन विदित सँसार ॥ हमरो संग न टूटब नेह । सुपुरुख बचन पखानक रेह ॥ कवि विद्यापति कह सुन राइ । कानु बुझायब हम अब जाइ ॥ ५७ ॥

बोलि &c. = मेरी दो चार बातें उन्हें कह सुनाना। कितना &c. = मेरी अब कितनी परीक्षा करेंगे। तोहर &c. = सभी जानते हैं कि मैं तुम्हारी आराधना करती हूं।

जहुँक विरह डर हार न देली । से अब नदि गिरि

आँतर भेली ॥ जासु गरब हम काहु न गनला। पिय बिन के का नहिं मोहि कहला ॥ सजनी! बड़ दुख रहल मरम में। पिय बिछुड़ल तब का जीवन में ॥ पुरब जनम बिहि लिखला भरम। पिया दरसन, नहिं छिला जे करम ॥ आन अनुराग पिय दुर देस गेला। पिय बिनु पांजर झांझर भेला ॥ भन विद्यापति सुन वर नारि। धैरज धरु चित मिलब मुरारि॥५८॥

जहुंक = जिस के। जहुंक &c. = जिस के विरह के डर से हार नहीं पहनती थी, कि उरपर हार रहने से हमारे उन के अन्तर हो जायगा, सो प्रियतम अब इतना दूर है कि आपस में नदी और पर्वत का अन्तर पड़ गया है। जासु &c. = जिस के प्रेम में गर्विता हो कर मैं किसी की परवाह नहीं करती थी उसी प्राणेश्वर के बिना आज मुझे किस ने क्या नहीं कहा। मरम = हृदय। का = क्या मज़ा। पुरब &c=पूर्व जन्म में विधाता ने भ्रम वश हमारे भाग्य में प्रियतम दर्शन लिख दिया, नहीं तो वास्तविक में हमारे कर्म में ऐसा बदा नहीं था अतएव आज दर्शन का सुख हमें नहीं होता है। आन अनुराग = दूसरे के प्रेम में फंसकर। झांझर = जर्ज्जरित हुआ, हड्डी २ नजर आने लगी।

प्रेमक गुन कहई सब कोई। प्रेम सौं कुलवति कुलटा होई ॥ हम जो जनती प्रिति दुरन्त। तब का जइती पापक अन्त ॥ अब सब बिष सम लागय मोह। हरि हरि! प्रीति करय जनि कोइ॥ विद्यापति कह सुन बर नारि। पिये पानि का जाति बिचार ॥५९॥

मोह = हम को। पिये &c = जल ग्रहण करने पर जाति पूछने से क्या लाभ है।

हम जनली नहिं टूटब नेहा। सुजनक प्रिति पषानक रेहा ॥ ताहे भेला अति विपरित। जनली ना अस दइब गठीत ॥ य सखि कहबि कान करजोड़ि। विफल प्रेम कय आँकुर

मोड़ि ॥ जो अब कहहु सखि अगेयानी । हम सौंपलि हिय निज करि आनी ॥ विद्यापति कह लागत धन्ध । जा उर प्रिती सो जन अन्ध ॥६०॥

ताहे भेला &c.=सो बिलकुल उलटा होगया । जनलौना &c.=दैव ने ऐसा मेरे ललाट में लिखा है सो मैं नहीं जानती थी । मोड़ि=ममोरना । निज करि=अपना जान । जा उर &c=जिस के हृदय में प्रेम का बिकाश होता है वह अन्धा हो जाता है ।

कत गुरु गंजन दुरजन बोल । मन नहिं गनलू ओ रस भोल ॥ कुलज रीति छोड़लु जसु लागि । सो अब बिछुरल हमर अभाग ॥ सुन री सुन सखि कहबि मुरारि । सुपुरुष परिहर दोख बिचारि ॥ जो पुन सहचरि होय मतिमान । करय पिसून बचन अवधान ॥ नारी अबला कि बोलब आन । तुहुँ रसनानँद गुनक निधान ॥ मधुर बचन कहि कानु बुझाइ । याहि कर देखि रोख अवगाइ ॥ तुहुँ वर चतुरी हम किय जान । भन विद्यापति यह रस भान ॥६१॥

ओरस=प्रेमरस । भोल=भोर, विह्वल । जसु लागि=जिस के लिये । परिहर=छोड़ता है । जो···अवधान—हे सहचरि जो बुद्धिमान है वह पिसून (दुर्ज्जन का वा निष्ठुर) वाक्य भी ध्यान पूर्वक सुनता है । रसनानंद=वाक्पटु । अवगाइ=निवारण वा प्रशमन हो । वर=श्रेष्ठ ।

लोचन लोर तटिनि निरमान । तही कमल मुखि करत सिनान ॥ तब माधव तुअ राई जीवइ । जब तुअ रूप नयन भरि पीवइ ॥ फूयल कबरि उलटि उर पड़ई । जनु कनयागिरि चामर चरई ॥ तुअ गुन गनइत नींद न होय । अवनत आनन धनि कत रोय ॥ भन विद्यापति सुनु वर कान । बुझनू तुअ हिय कठिन पखान ॥ ६२ ॥

तटिनि = नदी। तही = उसी में। फूजल = बिखरी हुई। चामर = चमरी मृग।

माधव से नव नागरि बाला।
तुहू बिछुरलि वीहिक डारलि भेलि निमालिक माला॥
से सोहागिनि नित नित दिन गिनि पन्थ निहारइ तोरा।
नीचल लोचन नहिं सुने बचन ढरी ढरी पडु लोरा॥
तोहरि मूरलि से दिक छाड़लि झामरु झामरु देहा।
जनु सोनार सो कसि कसटी पै तेजल कनकरेहा॥
फूजल कवरी ना बांधे सम्बरी धनि जे अवस एता।
रूखलि भूखलि दूखलि देखलि सखिन रंग समेता॥
तूस सि तूस सि पडय खसि खसि आलि अलिङ्गन चाहे।
जेकर व्याधि पराधिन औखध ते कर जीवन काहे॥
भन विद्यापति करिए सपथि आउर अपरुप कथा।
भावित भावित तोहर चरित भरम होवल यथा॥ ६३॥

डारलि = समर्पण किया। निमालिक = निर्म्माल्य की। दिन गिनि = अवधिकी गणना कर। तोहरि &c. = तुम्हारी मुरलीकी ध्वनि जिस दिनसे उस ओर हुई। से सोनार = वह स्वर्णकार अर्थात् मदन। कसटी = कसौटी। तेजल = छोड़ दिया। सम्बरी = संभार कर। भूखलि = कृशा। दूखलि = दुःखिता। तूसखि = तुष वा भूसी ऐसी। जे कर व्याधि &c. = जिस की व्याधिका औषध पराये के हाथ में है उस के जीवन की क्या आशा है।

माधव पेखनु सो धनि राई। चितपुतली जनु यक दिठ चाई॥ बैठल सकल सखी चहुँ पासा। अति खिन स्वास बहत तसु नासा॥ अति खिन तनु जनु कंचनरेहा। हेरइत कोइ न धर निज देहा॥ कंकन बलय गलित दुइ

हाथ। फूजल कबरि न सम्बरि माथ॥ चेतन मुरछन बुझइ न पारि। अनुछन घोर विरह ज्वर जारि॥ विद्यापति कह निरदय देह। तेजल अब जग जन अनुनेह॥ ६४॥

चितपुतली=चित्र-पुतली। चाई=देख रही है। खिन=क्षीन, धीमा। हेरइत &c.=श्रीमती को देख कर दुःख से कोई निज देह धारण अर्थात् प्राण-रक्षा की इच्छा नहीं करता अथवा श्री मती को देख कर किसी को यह धारणा नहीं होती कि यह उन का अपना देह है। गलित=गिर गया है। सम्बरि =सम्हाली नहीं जाती। चेतन &c.=चेतन तथा मूर्च्छा में अन्तर नहीं ज्ञात होता। निरदय देह &c.=हे मूर्त्तिमान निरदय श्रीकृष्ण! तुम्हारा आचरण देख कर संसार मात्र ने तुम से स्नेह छोड़ दिया, अथवा श्रीमती की निरदय देह ने सब से स्नेह छोड़ दिया।

सजनी! कान के कहबि बुझाय।
रोपि प्रेम बिज अंकुर मोड़ल, बाँचक कौन उपाय॥
तेल विन्दु जस पानि पसारल, ऐसन तुअ अनुराग।
सिकता जल जस छनहिं सुखायल, ऐसन तोहर सुहाग॥
कुलकामिनि छिनु, कुलटा भय गेनु तोहर बचन लोभाय।
आपन कर हम मूड़ मुड़ायनु, कानक प्रेम बढ़ाय॥
चोररमनि जनु मन मन रोअइ, अम्बर बदन छिपाय।
दीपक लोभ सलभ जनु धायलि, सो फल भुँजइत चाय॥
भन विद्यापति यह कलियुग रिति, चिन्ता जनि करु कोइ।
अपन करम दोख आपहि भुंजइ, जो जन परबस होइ॥ ६५॥

मोड़ल=(ममोड़ल) ममोड़ दिया, नष्ट किया। बांचक=बचने का। पसारल =पसरल, फैल गया। तेल &c.=जल पर एक बून्द तेल पड़ जाने से जिस प्रकार वह चंचल इधर उधर बहता फिरता है स्थिर नहीं रहता वही दशा तुम्हारी प्रीति की है। 'रोपि' से 'सुहाग' तक नायिका का सम्बाद नायक से है।

'कुलधामिनी' इत्यादि श्रीमती का स्वयम् खेद है। जिनु=जो थी भय गेनु हो गयीं। चोररमनि &c. = c. f. "चोर नारि जिमि प्रगट न रोई।" सलभ पतङ्ग। धायलि=मैं श्री कृष्ण की ओर दौड़ी। भुंजइत चाय=भोगना चाहिए। कलियुग=द्वापर के अन्त में और कलि के प्रारम्भ में श्री कृष्ण लीला हुई थी।

नाह दरस सुख विहि कैला बाध। अंकुर भांगल बिनु अपराध॥ सुखमय सागर मरुभुमि भेला। जलद निहारि चातक मरि गेला॥ आन कयल चित विहि कैला आन। अब नाहिं निकसय कठिन परान॥ ये सखि बहुत कयलु हिय मांह। दरसन नहिं भेला सुपुरुख नाह॥ सुनइत निकसय कठिन परान। श्रवनहिं स्याम नाम करु गान॥ विद्यापति कह सुपुरुख नारि। मरन समापन प्रेम बिथारि॥६६॥

कैला=किया। नाहदरस&c.=प्रीतम के दर्शन में ब्रम्हा ने बाधा डाला। अंकुर=प्रेमांकुर। भांगल=तोड़ा। कयल=किया। आन=अन्य। आन &c.= c. f. "मेरे मन कछु और है विधना के कछु और"। बहुत=बहुत लालसा। श्रवनहि=मेरे श्रवण में। मरन समापन=मृत्यु पर्यन्त। बिथारि=विस्तार। मरन [illegible] अन्तकाल तक प्रेम निबाहती है।

कत दिन घूचब यह हहकार। कत दिन घूचब गुरु दुख भार॥ कत दिन चांद कुमुद हब मेलि। कत दिन कमल भ्रमर करु केलि॥ कत दिन पिय मोर पूछब बात। कबहु पयोधर देहब हाथ॥ कत दिन लेइ बैठायब कोर। कत दिन मनोरथ पूरब मोर॥ विद्यापति कह सुन बर नारि। भागब सब दुख मिलब मुरारि॥ ६७॥

घूचब=मिटेगा। हब=होगा। कबहु=क्या कभी।

मलिन चिकुर सजनी तनु चीर। करतल वयन नयन

झरु नीर ॥ सुन माधव किय बोलब तोय । तुअ गुन लुबुधि मुगुधि भेलि सोय ॥ कोइ कमल दल करइ बतास । कोइ चतुर धनि हेरइ निसास ॥ कोइ जो कहे घर आयल मुरारि । सुनि चेतन भेलि नाम तोहारि ॥ उर डोले सुन्दर स्यामल बेनी । कमलिनि पर जनु कारी सांपिनी ॥ विद्यापति कवि यह रस गावय । विरहिनि वेदन सखि समुझावय ॥६८॥

नादि बहे नयनक नीर । मुरझि पड़ल तसु तीर ॥ माधव तोहरि करुन अति वंक । तोहे नहिं तिरि बध कर संक ॥ तइछन छिन भेला सांस । कोइ नलनी दल कयल बतास ॥ चौदसि चांद समान । तुअ बिनु सून भेल तसु प्रान ॥ कोइ रह राइ उपेखि । कोइ सिर धुनि धुनि देख ॥ कोइ सखि परिखय सांस । हम धायलिं तुअ पास ॥ पलटि चलहु निज गेह । मन गुन पुरब सिनेह ॥ कवि विद्यापति भान । मन जानि बुझइ सेयान ॥ ६९ ॥

तसु = उस के । तिरिबध = तिरिया-बध, स्त्रीहत्या । तइछन — तभी से । उपेखि — उपेक्षा कर । मन जानि = मन में विचार कर ।

कि कहब माधव कि करब काज । पेखनु कलावति प्रिय सखि माझ ॥ अछइत आछल कंचन पुतुला । भुवन अनूपम रुप गुन कुसला ॥ अब भेला विपरित झामर देह । दिवस मलिन जनु चांदक रेह ॥ कर कपोल लूलित कच भार । कर नख लिखु महि चख जलधार ॥ विद्यापति भन सुन वर कान । राजा सिवसिंह इथे परमान ॥ ७० ॥

अछइत आछल = रहती थी, पहले थी । झामर = विवर्ण, काला । लूलित = आलु लायित, बिखरे हुए ।

सुन सुन माधव पड़ल अकाज। बिरहिनि रोअति मन्दिर मांझ॥ अचेतन सुन्दरि नहिं खोले दीठ। कनक पुतलि जनु अवनिय पीठ॥ के जाने कइसन तोहरि पिरीति। बढ़इ दारुन प्रेम बधइ युवति॥ कह विद्यापति सुनहु मुरारि।। सुपुरुख नहिं छोड़े रसवति नारि॥ ७१॥

दीठ=दृष्टि, नयन। अविनय पीठ=पृथिवी पर पड़ी है। के=कौन। बढ़इ &c. =दारुण प्रेम बढ़ा कर युवती को बध करते हो।

पहिले पिया मोर सुख मुख हेरिहेरि, तिलयक छोडल न अंग। अपुरुव प्रेम पास तनु गांथल, अब तेजल मोर संग॥ सखि! हम जीयब अब केहि लागि। जे बिनु तिल यक, रहइ न पारिय, से भेला पर अनुरागि॥ अंगुलिक आंगुठि से भेल बाहुटि, हार भेला अति भार। मनमथ बानहि अन्तर जरजर, विद्यापति दुख कहइ न पार॥ ७२॥

सुख मुख=सुखवर्धक मुख। हेरि=देख कर। बिनु=देखे बिना। बाहुटि =बहुटा, कराभरण विशेष।

सखि गन कन्दर थोइ कलेवर घर सौं बाहिर होय।
बिनु अवलम्बन उठइ न पारइ अतय निवेदलु तोय॥
माधव! कत परबोधव तोय।
देह दीपाति गेला, हार भार भेला, जनम गंवायलि रोय॥
अँगुठि बलय भेला काम पिंधावल, दारुन तुअ नव नेह।
सखि गन साहस छुअत न पारइ तन्तुक दोसर देह॥
नवमी दसा गेलि देखि आयलु चालि कालि निसि अवसान।

आजुक जत छन गेला सकल दिन, भला मन्द विहि जान ॥
केलि-कलप-तरु सुपुरुख अवतरु, विद्यापति कवि भान ।
राजा सिवसिंह रूपनरायन, लछिमा देवि परमान ॥७३॥

कान्दर = कन्धर, स्कन्ध । थोइ = थाप कर, रख कर । अतय = अतएव । निवेदलु = निवेदन किया । दीपति = दीप्ति, कान्ति । पिंधावल = पेन्हावल, पहराया । तन्तुक दोसर = द्वितीय तन्तुवत, तांत ऐसा । नवमी दसा = मूर्च्छा ।

सुन सुन सुन्दरि कर अवधान । नाह रसिक वर विद-गध जान ॥ काहे तुहु हृदय करासि अनुताप । अवहु मिलव सोइ सुपुरुख आप ॥ उदभट प्रेम रसिक अनुराग । निति निति ऐसन हिय महँ जाग ॥ विद्यापति कह बांधह थेह । सुपुरुख कबहु न तेजय नेह ॥ ७४ ॥

उदभट = उद्भट, उत्कट । थेह = धैर्य्य ।

कि कहावि मोहि निदान । कहइत दहइ परान ॥
तेजलु गुरु कुल संग । पूरल दुकुल कलंक ॥
विहि मोर दारुन भेला । कान निठुर होय गेला ॥
हम अबला मति बामा । गनलि न इह परिनामा ॥
कि करब यह अनुयोग । आपन करमक भोग ॥
कवि विद्यापति भान । तुरत मिलायब कान ॥ ७५ ॥

निदान = परिणाम । मतिवामा = विपरीत बुद्धि; विवेचना हीन । अनुयोग = तिरस्कार ।

विसरत वदन होय अवसान । कही न जाय बुझत अवधान ॥ कहत न बनत सहत नाहिं जाय । कहहु सखी अब कि करि उपाय ॥ कोन विहि निरमल यह पुन नेह । कुलवति कियक गढ़ल मोर देह ॥ कर धरि काम करय बेभार ।

राखय मन्दिर कुल आचार ॥ रहइ न पारिय चलइ न पारि । घन फिरि जस पिञ्जर महँ सारि ॥ इतना विपद जीये कस देह । भन विद्यापति विषम सिनेह ॥ ७६ ॥

होय अवसान=थक जाता है, अवसन्न होता है (भोजपुरी)। अवधान=लिहाज़। पुन=पुण्य। बेभार=बाहर, बहि: शब्दज। कर धरि &c.=हाथ धर कर काम घर से बाहर खींचता है अर्थात् काम ताप से व्याकुल होकर मन चाहता है कि घर से बाहर हो जायं और कुलाचार इधर बलपूर्वक घर में रखता है। रहइ &c.=घर में रहना सह्य नहीं होता और घर से बाहर भी नहीं हुआ जाता। घन=अविरत। घन फिरि &c.=जैसे पिञ्जरे की सारिका सदा इधर उधर घूमा करती है, मैं भी घर में अस्थिर भाव से विचरण किया करती हूं।

करे कर धरि जे कहल किछु, बदन बिहसी थोर ।
जैसे हिमकर मिरिग परिहरि, कुमुद कयल कोर ॥
रामा ! सपथि करहु तोर ।
सोइ गुनवति सुगुन गनि गनि, न जानि किय गति मोर ॥
गलित वसन लोलित भूषन, फूजल कवरी भार ।
आहा उहु करि जे कहल किछु, ताकि बिछुरीवार ॥
निभृत केतन हरल चेतन, हृदय रहल बाध ।
भन विद्यापति भोलि से ऊमति, वीपति पड़ल राध ॥ ७७ ॥

कयल कोर=गोद में किया। किय=क्या। बिछुरीवार=भूलने योग्य है। निभृत केतन=निर्जनकुञ्ज। बाध=बाधा, पीड़ा। ऊमति=उन्मत्ता। राध=राधा।

बर रामा हे ! सो किय बिछुरन जाय ।
कर धरि माथुर अनुमति माँगलि, ततहि पड़ल मुरछाय ॥
किछु गद गद स्वर लहु लहु आखर, जे किछु कहल सु रामा ।
कठिन सरिर मोर तेइ चल आयल, चित्त रहल सेइ ठामा ॥

ता बिन राति दिवस नहिं भावय, ताँहि रहल मन लागी।
आनि रमनि सो राज सम्पदमय, अछिये जस वैरागी॥
दुइ यक दिवस निचय हम जायब, तहु परबोधन ताई।
विद्यापति कह चित्त रहल तह, प्रेम मिलायब जाई॥ ७८॥

सो कि बिछुरन जाय=वह प्रेम क्या विलग होजाने से भूलता है। माथुर=मथुरा। लहु=लघु। तेंह=इसो से। तांहि=वहीं। आनि &c.=अपर रमणी गण के बीच और राजसम्पदा में मैं वैरागियों सा हूं अर्थात् उन्हें भोगता नहीं ताई=उस को।

तुहु जलधर सहजहिं जल राज। हम चातक जलबिन्दुक काज॥ जल दय जलद जीव मोर राख। अवसर देले सहस होय लाख॥ तनु देअ चान, राहु कर पान। तइओ कला नहिं होय मलान॥ भन विद्यापति जलद उदार। जीवन दय पालथि सँसार॥ ७९॥

तनु देअ चान &c.=चन्द्र अपना शरीर दान करता है, राहु उस को ग्रास करता है तथापि चन्द्रकला मलीन नहीं होती। पालथि=पालन करता है। यह "अन्योक्ति" का उदाहरण है।

तोहर बचन आमिय अइसन, ते माति भूललि मोर।
कतय देखल भला मँद होय, साधु न फारय चोर॥
सजनी! अब किय बोलब आउ।
आगू गुनि जे काज करय नहिं, पाछे हो पछताउ॥
आपनि हानि जे कुल के लाघव, किछु न गूनालि तबे।
मन मनोरथ बनिहि लागल, अब गमाओल हमे॥
जतन कतन किय बेसाहय, गुंजा केदहु कीन।
परक बचन कूआं धस देअ, तैसन के मतिहीन॥

भमर भमर सब कोउ बोलय, मैं धनि जानल मोर ।
पढ़ि गुनिं हमैं सबै बिसरल, दोख नहीं कछु तोर ॥
भन विद्यापति दूति भोरी । चेतन गोपय गुपुति चोरी ॥८०॥

तैं = उसी वजह से। कतय &c. = कितना ऐसा देखा है कि अच्छा और बुरा का विचार करने पर साधु और चोर में विभेद नहीं पाया जाता। आउ = और। आगु = आगे का, परिणाम। आपनि &c. = कुल लज्जा गवां कर जो मैंने अपनी कितनी हानि की इस का विचार उस समय नहीं हुआ। मन &c. = मनका मनोरथ अन्यत्र अर्थात् दूसरी नायिकाओंके निकट पूर्ण होने लगा अतएव नायक ने मुझे भुला दिया। किय = क्या। गुंजा = गुञ्जा, रत्ति, लाल ; केदहु = कोई। जतने &c. = परिश्रम कर लाल को खरीद कर क्या कोई बेंच देता है। धस देय = गिर जाय। भमर &c. = नायक को सभी 'भमर' अर्थात् भिन्न भिन्न पुष्पों (नायिकाओं)से नेह करनेवाला कहते थे किन्तु मैं उन्हें 'मोर' अर्थात् अपना अथवा एक वल्ली (नायिका) से नेह करने वाला समझती थी। दोख = दोष। नेपाल प्रचलित गीत है।

धन जोबन रस रंग। दिन दस देखिअ तुलित तरंग ॥
सुघटित विह बिघटावे। बाँक बिधाता की न करावे ॥
इओ भला नहिं रीति। हठ न करिअ दुरि पुरबक पिरीति ॥
सच कित हेरय आस। सुमिरि समागम सु पुहुक पास ॥
नयन तजय जलधार। चेतय न चरी न पहिरय हार ॥
लख जोजन बस चन्द। तैओ कुमुदिनि करय अनन्द ॥
जेकरा जा संग रीति। दुरहुक दुर गेलें दुइ गुन पिरीति ॥
विद्यापति कवि गाहे। बोलल बोल सुपहु निरवाहे ॥ ८१ ॥

दिन दस = कुछ दिनों तक ; थोड़े दिनों तक। तुलित तरंग = समान उमङ्ग, बराबर मौज। सुघटित = अच्छे को विधाता बुरा बना देता है। इओ = यह। हठ &c. = हठ कर के पूर्वानुराग को हटा न देना। सच &c. = सच कह आशा को

आंखों से किधर देख रही है ; अब किस के ऊपर तेरी आशा है । अथवा " सच-कित." &c.=सुपुरुष का निकट आगमन सुमिरि २ कर आशा से इधर उधर चकित हो कर देखती है कि कब किधर से आते हैं ।दुरहुक &c.=एक दूसरे से जितनी दूर होते हैं उतनी ही प्रीति बढ़ती है। गाहि=गान करता है। बोलल बोल =कौल, प्रतिज्ञा।

सुन्दरि बिरहि सयनघर गेल । किथ विधाता लिखि मोहि देल ॥ उठलि चिहाय बइसलि सिर नाय । चहु दिस हेरि २ रहलि लजाय ॥ नेहक बंधु सेहो छुटि गेला। दुहु कर पहुक खेलाओन भेला ॥ भनहि विद्यापति अपरुप नेह । जेहन बिरह हो तेहन सिनेह ॥ ८२ ॥

सुन्दरि &c.=‘विधाता ने मेरे कपाल में क्या लिख दिया’ इत्यादि कहती हुई विरहिनी शयनागार में गयी। उठलि &c.=स्वप्न में प्रिय समागम हुआ, उठने पर जो अवस्था हुई यहां उस का वर्णन है। नेहक&c.=प्रेम में मुग्ध हो प्रियतम के दरशन होने पर और कुछ नहीं कर सकी केवल उन का हाथ अपने हाथ में ले कर खेलती रह गयी । जेहन &c.=जैसा विरह हो वैसा ही स्नेह होता है अर्थात् वियोग से प्रेम बढ़ता है और प्रौढ़ होता है।

गगन गरजि घन घोर। कखन आयेत पहु मोर ॥
उगलन्हि पांचोबान । अब न बचत मोर प्रान ॥
करब कओन प्ररकार । जोवन भेल जिव काल ॥
भनहिं विद्यापति भान । पुरुष करहिं परमान ॥८३॥

उगलन्हि=प्रकट हुआ, प्रकाश हुआ। जोवन &c.=यौवन के कारण मेरा प्राण जा रहा है। भान=गीत।

आसालता लगाओलि सजनी, नैनक नीर पटाय ।
से फल अब तरुनत भेला सजनी, आँचर तर न समाय ॥
कांच सांच पहु देखि गेला सजनी, तसु मन भेला कुह भान।

दिन दिन फल तरुनत भेला सजनी, पहु मन न करु गेश्रान॥
सब कर पहु परदेस बसि सजनी, आयल सुमिरि सिनेह ।
हमर एहन पहु निरदय सजनी, नहिं मन बाढ़य नेह ॥
कवि विद्यापति गाओल सजनी, उचित आओत गुनसाह ।
उठि बधाव करु मन भरि सजनी. आज आयब घर नाह ८४

लगाओलि = लगवली, रोपा । तरुनत भेला = पका । तसु मन &c. = जिस भाँति भानु कुहेसा से छिप जाता है उसी भांति उस का मन भ्रम में पड़ा हुआ है। उचित &c. = गुण को यथार्थ समझने वाला आवेगा ।

कोन गुन पहु परबस भेला सजनी, बुझलि तिनक भल मंद ।
मनमथ मन मथ तिन बिनु सजनी, देह दहय निसि चंद ॥
कहइ ओ पिसुन सत अवगुन सजनी, तिन सन मोहि नहिं आन ।
कतेक जतन सँ मेटिअ सजनी, मेटय न रेख पखान ॥
जँ दुरजन कटु भाखय सजनी, मोर मन होअ न बिराम ।
अनुभव राहु पराभव सजनी, हरिन न तेजे हिमधाम ॥
जइओ तरनि जल सोखय सजनी, कमल न तेजय पाँक ।
जे जन रतल जाहि सँ सजनी, कि करत बिह भय बाँक ॥
विद्यापति कवि गाओल सजनी, रस बूझय रसमंत ।
राजा सिवसिंह मन दय सजनी, मोदवती देइ कंत ॥ ८५ ॥

तिनक = उन का । मथ = मथ रहा है, व्यग्र कर रहा है । जँ = यद्यपि । बिराम = निवृत्त । होय न &c. = नहीं हटता है । पराभव = तिरस्कार, बिनाश । तरनि = सूर्य । रतल = प्रीति किया । बांक = बक्र, प्रतिकूल ।

करतल लीन सोभय मुखचन्द । किसलय मिलु अभिनव अरविन्द ॥ अहनिसि गरय नयन जल धार । खंजन गिलि उगिलत मोतिहार ॥ कि करति ससिमुखि कि बोलति

आन। विनु अपराध विमुख भेला कान ॥ विरह विखिन तनु भेलि हरास। कुसुम सुखाय रहलअछि बास ॥ झख-इति सँसय पड़ल परान। कबहु न उपसम करु पचबान ॥ भन विद्यापति सून वर नारि। धैरज धरहु सुमिलत मुरारि ॥ ८६ ॥

लीन = पड़ा हुआ। किसलय = पल्लव, पत्ता। गिलि = निगल कर। विखिन = विषन्न। हरास = शीर्ण, क्षीण। रहलअछि = शेष रह गया है। उपसम = शान्ति, आराम।

माधव ! देखलि विओगिनि वाम।
अधर न हाँस विलास सखी संग, अहनिसि जप तुअ नाम ॥
आनन सरद सुधाकर सम तसु, बोले मधुर धुनि बानी।
कोमल कमल अरुन कुम्हिलायल, देखि मन एलहुं जानी ॥
हृदयक हार भार भेला सुभ धनि, नयन न होय निरोध।
सखि सभ आय खेलाओलि रंग करि, तसु मन किछुओ न बोध ॥
रगड़ल चानन मृगमद कुमकुम, सभ तेजलि तुअ लागी।
जनि जलहीन मीन जक फिरइछि, अहनिसि रहइछि जागी ॥
दूति उपदेस सुन गुनि सुमिरल, तइखन चललाह धाई।
मोदवतीपति राघवसिंह गति, कवि विद्यापति गाई ॥ ८७ ॥

कमल = मुख। मन जानी = मन में उसे वियोगिनि समझ कर। सुभ = उत्तम, श्रेष्ठ। निरोध = रोक, नयन से अश्रुधारा बन्द नहीं होती। रंग = तमाशा, खेल। न बोध = नहीं टोकता। जक = परेशान। गुनि = गुनना, विचारना अर्थात् विचार कर। तइखन = उसी क्षण, तुरन्त।

प्रथमहिं उपजल नव अनुरागे। मन कर प्रान धरिअ तसु आगे ॥ अब दिन दिन भेला प्रेम पुरान। भुगुतल कुसुम सुरभि कर आन ॥ हरि सँ कहब सखि हमरी

विनीती । बिसरि न हलाविए पुरुब पिरीती ॥ रभस समय पिय जत कहि गेला । अधरहु आध सेहो दुरि गेला ॥ भनहिं विद्यापति इहो रस जाने । राजा सिवसिंह लछिमा रमाने ॥ ८८ ॥

मन कर = इच्छा होती थी । भुगुतल = मुरझा हुआ । सुरभि कर = सुगन्धि देती है। भुगतल&c. = अपना कुसुम मुरझा हुआ और अन्यपुष्प सुगन्धमय प्रतीत होता है। विनीती = विनती। विसरि &c. = विस्मर्ण न हो। जत = जितना। अधरहुं आध&c. = जितना नहीं पूरा हुआ उस का आधा भी मैं मुंह से नहीं कह सकती।

माधव कि कहब ताही । तुअ गुन लुबुधि मुगुध भेलि राही ॥ मलिन बसन तनु चीरे । करतल कमल नयन ढरु नीरे ॥ उर पर सामरि बेनी । कमलकोष जनि कारि नागिनी ॥ केओ सखि ताकथ निसासें । केओ नलनीदल करथ बतासे ॥ केओ बोल आयल हरी । ससरि उठलि चिर काम सुमिरी ॥ विद्यापति कवि गावे । बिरहवेदन निअ सखि समझाये ॥ ८९ ॥

चीर = ढांक रखा है। केओ नलनीदल &c. = कोई सखी कमलपत्र का पंखा डोलाती है। ससरि = सरक कर।

सजल नयन करि, पिय पथ हेरि२, तिल यक होय युग चारी। बिधि बड़ दारुन, ताहपुन अइसन, दूरहि कयल मुरारी ॥

सजनी ! किय करब परकार। कि मोर करम फल पिय गेला दुरदेस, नित नित मदन झँमार ॥ विरहिनि निरास, जाउक रि उनक पास, जा ढिग पितम निवास। पाखि यदि होईतु, पिया पासे जइतु, दुख कहितु तसु पास ॥ आनि देइ मोर पिउ, राखइ हमार जिउ, को यह करुनावान। विद्यापति कह धैरज धर चित, तुरित हि मीलब कान ॥९०॥

ताइ = इसी कारण से। परकार = उपाय। झंमार = झांवर कर रहा है। विरहिन......निवास = मैं जो विरह में निराश हो रही हूं सो मेरा दुःख उस के पास जाय जहां पीतम निवास करते हैं, अर्थात् सौति के पास जाय। यह करुनावान = ऐसी करुनामयी है। तुरितहि = शीघ्रही।

चन्दन गरल समान। सीतल पवन हुतासन ज्ञान॥
हेरइ सुधानिधि सूर। निसि बैठलि धनि झूर॥
हारि हरिदारुन तोहर सिनेह। ता हेरि जीवन पोड़लि सँदेह॥
कंविविद्यापति लोचन बारि। सजनी बटिया हेरइ तोहार ६१

हुतासन = आग। झूर = उदास। दारुन = कठिन। लोचन बारि = आंखें बहा कर, वा आंखों में आंसू भर कर।

कह तु कह तु सखि, बोल तु बोल तु रे हमर पिया कोन देस रे।
मदन सरानल इह तनु जर जर कुसल सुनते सन्देस रे।
हमरो नागर तहवां भोरायर कइसन नागरि मिलल रे॥
नागरि पाइया नागर सुखि भेला हमरो हिय दिय सेल रे॥
संखा करब चुर, बसन करब दुर, तोड़ब गजमति हार रे।
पिय यदि तेजल, सोलह सिंगार सब यमुन सलिल अब डार रे॥
सीसक सींदुर सजनी दुर करु पिय बिन सकल निरास रे॥
भन विद्यापति सूनह युवती दुख भेला अवसेस रे॥६२॥

कुसल = कुशल संवाद सुनने के लिये। भोरायर = भोरायल, मुग्ध हुआ। सेल = सूल, पीड़ा। चुर = चूर्ण। डार = फेंक दो।

सहकार मुञ्जर भमर गुञ्जर कोकिल पञ्चम गाय।
दच्छिन पवन विरह वेदन निठुर नाह न आय॥
सजनी! कह मोहि सोइ उपाय।
मधूमास जब माधव आयब बिरह बेदन जाय॥

एक बेरि हर भसम कयलहन तिसर नयनक आगि।
अहिर कुल पुन जनम लयल हमरहीं बध लागि॥
अँगज आछल अनंग भइ गेला धनू धयला हाथ।
नाह निरदय भागि गयला तोड़ल हमर माथ॥
भन विद्यापति सुनहु युवती आकुल ना करु चीत।
राय सिवसिंह रुपनरायन लछिमा देवि सहीत॥६३॥

सहकार = जिस की सुगन्धि दूर तक जाती है ऐसा आम। मुञ्जर। मोजर। दच्छिन...बेदन = दक्षिण समीर विरह व्यथा बढ़ा रही है। अहिर... लयल = प्रतीत होता है कि कामदेव ने पुनः अहीर कुल में श्रीकृष्ण के रूप में जन्म ग्रहण किया जिस से श्रीकृष्ण कंदर्प के समान शोभायमान दीखते हैं। अनंग = कामदेव; क्योंकि मदन मनोविकार से अङ्ग में उत्पन्न होता है।

सुन सुन माधव कर अवधान। तो बिनु दिवस रइनि ना जान॥ जतहु कलानिधि सँपुरन भेला। ततहुँ कलावति छिन भइ गेला॥ नील नलिनि लेइ जब करि बाय। हृदय बहुत भय उड़ि जनि जाय॥ चल चल माधव करु अगु-सार। इन्दु पुरल धनि नहिं जिय आर॥ भन विद्यापति सुन ब्रजराय। तुरत चलहु धनि मरि जनि जाय॥ ६४॥

अवधान = गौर। संपूरन = पूरा। करु अनुसार = अगुआन करो; आगे बढ़ कर श्रीमती से मिलो। आर = अब। मरि &c. = मर न जाय।

पुरुख रतन हेरि मन भेला भोर। तिल आध सुख नहीं दुख नहिं ओर॥ बड़ अभिलाख भजिनु बर नाह। दैव विमुख भेला कि कहब काह॥ दरसन दुलह दुलह नव नेहा। बिरह बिकल मन जिवन सँदेहा॥ अपरुप रूप मधुर रस लीला। सकल नागरि गन कखनक सीला॥ अनुचित

काज सहज मोर भेला। रोअत सजनि नवयौवन गेला ॥
मरमक दुःख कहत होय लाज। दारुन दैव करल कोन काज ॥
रसिक सिरोमनि नागर कान। रस इंगित विद्यापति भान ॥६५॥

भेला भोर = मुग्ध हुआ। भजिनु = सेवा किया। दुलह = दुर्लभ। रस बोला = रसिक; श्रीकृष्ण। कञ्चनक सीसा = कर्षण की शिला; आकर्षणी शिला; चुम्बक। अर्थात सब नागरि के लिये चुम्बक पत्थर है जिस,से सभों का चित्त उन की ओर आकर्षित हो जाता है।

प्रेमक अंकुर आंत जात भेला ना भेला युगल पलास।
प्रतिपद चाँद उदय जस जामिनि सुख नव भेला निरास ॥
सखि हे अब मोर निठुर मधाई। अवधि रहल बिछुराई ॥
को जन चाँद चकोरिन वंचब माधव मधुप सुजान।
अनुखन कान प्रीति अनुमानय विघटित विहि परमान ॥
पाप परान आन नहिं जानत कान कान करि झूरे।
विद्यापति कह निकरुन माधव लछिमापति रस पूरे ॥६६॥

प्रेमक...पलास = वीज पहले अंकुरित होती है और तब उस में दो पत्ते निकलते हैं; यहां प्रेम बीज उर अन्तर में अंकुरित हुई किन्तु उस में युगल पलास (पत्र) नहीं लगे अर्थात् प्रेम का संचार मात्र हुआ उस को वृद्धि नहीं हुई। प्रतिपद ... निरास = शुक्ल प्रतिपदा का चन्द्रोदय होने से रजनी का सुख जिस प्रकार नैराश्य ही का कारण होता है अर्थात् अल्प क्षण स्थायी रहता है मेरा सुख भी उसी भांति का हुआ। बिछुराय = भूल कर। विघटित &c. = अदृष्ट दोष से ऐसा नहीं घटा ॥

प्रान पिया सखि मोर पिया। अबहुं न मीलल कुलिसहिया ॥ नख खोअलि हम दिन लेखि लेखी। नयन अंधायलु पिय पथ देखी ॥ जब हम बाला परिहरि गेला।

किय दोख किय गुन बूझि न भेला ॥ अब हम तरुनि बुझलु रस भास । अस कोउ नाहि कहे पिय पास ॥
विद्यापति कह कैसन प्रीत । राधापति कर ऐसन रीत ॥६७॥

लिखि लेखि=लिख कर, लेखा करते हुए। अंधायलु=आँधा किया। परिहरि=छोड़ कर। भास=आभास, चमक, द्योति।

ऊधव ! कब हम सो ब्रज जाइब ।
कब पितु नन्द यसोमति कोरे बसि खिरसर माखन खाइब ॥
कब प्रिय धवलि सुरभि स्यामलि लेइ सखन सँ दूध दुहाइब ।
कब श्रीदाम सुवल प्रिय मित मिलि कानन धेनु चराइब ॥
कब जमुना तिर नीप तरू तर मोहन बेनु बजाइब ।
कब बृषभानुकिसोरि गोरि सों कुंजहि रास रचाइब ॥
कब ललितादि सखी सुन्दरि कँह सादर अंक लगाइब ।
विद्यापति कह अइसन सुभ दिन राइक मान मनाइब ॥६८॥

सुरभि=गाय। नीप=कदम्ब। राइ=श्रीराधिका जी।

सुन सुन्दरि ! विदगध सुपुरुष सोई ।
कानुक हृदय सबहुँ हम बूझलुँ कबहुँ न बिछुरइ तोई ॥ एक दिवस हम मथुरा समागम कान्हाहि दरसन भेला । तुअ कहिनि यत पुन पुन पूछल लोर लोचन ढरि गेला ॥ पीत निचोल नयन युग मोछइ पुन पुन अचेतन होई । उर पर पानि हानि थिति लोटइ फुकरि फुकरि कत रोई ॥ तुअ बिन राति दिवस नाहिं जानय अतय बुझलुँ अनुमाने । तोहि बिछुरत बलि कबहुँ न बोलाबि कवि विद्यापति भाने ॥६९॥

बिछुरइ=बिसरता है, भूलता है। तोई=तुझे। निचोल=वस्त्र। पानि=हाथ। थिति=छिति, पृथिवी। अत:=इतना।

कतना बेदन मोहि दे, हे मदना ! हर नहिं बोलु मोहि युवती जना ॥ नहिं मोहि जटाजूट, चिकुरक बेनी। सिर सुरसरि नहिं, कुसुमक सेनी ॥ चानि तिलक मोहि, नहिं इँदु गोटा। पावक ललाट न, सिंदुरक फोंटा ॥ कंठ गरल नहिं, मृगमद चारु। फनिपति गर नहिं, मुकुता हार ॥ भन विद्यापति सुन देव काम। यक दोस अछे ओहि नामक वाम ॥१००॥

दे=देता है। चिकुर=केश। बेनी=चोटी। सेनी=श्रेणी। चानि=ललाट। इँदु=इन्दु, चन्द्रमा। फोंटा=टीका। गर=गले में। ओहि... वाम=उसी के नाम ऐसा मेरा भी नाम वाम अर्थात् वामा (रमणी) है; शिव को वामदेव कहते हैं।

मनमथ तोहि की कहब अनेक।
दिठि अपराध परान पय पीड़लि, इ तुअ कवन विवेक ॥
दाहिन नयन पिसुनगन बारन, परिजन बामहिं आध।
आध नयन कोन जब हरि पेखलु, ता भेला यत परमाद ॥
पुर बाहिर पथ करत गतागत, नहिं हेरत कान।
तोहर कुसुमसर कतहुँ न संचर, हमर हृदय पंचवान ॥१०१॥

अनेक=अधिक। दाहिन &c.=दक्षिण नेत्र से हरि को निन्दकों के भय से नहीं देख सकी। कोन=कोना। गतागत करत=आते जाते।

आध नयन कय तहु कर आध। कतब सहब मनसिज अपराध।
का लागि सुन्दरि! दरसन भेला। जेउ छल जीवन सेउ दुर गेला ॥
हरि हरि कवन कयलि हम पाप। जे सब सूखद ताहि तह ताप।
सब दिस कामिनि! दरसन जाय। तइओ बेआधि बिरह अधिकाय
कौनक कहब मिदिनि से थोर। सिब सिब यही जनम भेला ओर ॥

तहुकर=तिस का। आध &c.=आधे नयन के भी आधे से अर्थात् किञ्चित्

माच हम ने श्रीकृष्ण को देखा था। का लागि = क्यों। छल = था। ताहि तब = उसी से। दरसन जाय = देखने में आता है। तइओ = तथापि। कौनक = किस को। मिदिनि से = पृथिवी में। ओर = अन्त।

यहि बाट माधव गेल रे। मोहि किछु पुछिओ न भेल रे॥
जाइत सुजमुना तीर रे। आंतर भेंटल अहीर रे॥
नयनहुं नयन जुझाय रे। हृदय न भेल बुझाय रे॥
मोहि छल होत रतिरंग रे। मधुर मधुरपति संग रे॥
चिकर न भेल संभारि रे। बूझल कान्ह गँमारि रे॥१०३॥

जुझाय = लड़ गया। हृदय &c. = हृदय की कसक न गयी। मोहि छल = मेरी इच्छा थी। बूझल &c. = श्रीकृष्ण ने मुझे गँवारि (सामान्य गोपी) समझा।

प्रथमहि हृदय बूझौलह मोहि। बड़ पुन बड़ तप पैलिस तोहि॥
कामकला रस देव अधीन। मैं बिकाब तैं बचनहिं कीन॥
दूति दयावति कहबि बिसेखि। यक बेरि पुन कस होयत देखि॥
दुरे दुर देखलि जाइत आज। मन छल मदन साहि देव काज॥
ताहि लय गेल विधाता बाम। पलटल डीठ सून भेल ठाम॥

साहि देव = साध देंगी, कामना पूर्ण करेंगी। पलटल डीठ = फिरकर देखा तो।

---

## मानान्तर मिलन और प्रेम वैचित्य।

दुर गेला मानिनि मान। अमिय सरोवर डूबल कान॥
मागत तब परिरम्भ। प्रेम भरि सुन्दरि जनु स्थम्भ॥
नागर मधुरिम भाष। सुन्दरि गदगद दिरघ निसास॥
कोर अगोरल नाह। करइ सँकीरन रस निरवाह॥
लहु लहु चुम्बइ नयन। सरस विरद हृदि सजल नयन॥

साहस उर कर देला । मनहिं मनोभव तब नहिं भेला ॥
तोड़ल जब निवि बन्ध । हरि सुख तबहिं मनोभव मन्द ॥
तब कछु नाहक सूख । भन विद्यापति सूख कि दूख ॥१॥

परिरम्भ = आलिङ्गन । स्तम्भ = स्तम्भित हुई । सुन्दरि &c. = सुन्दरी प्रेम में गदगद हो दीर्घ निःश्वास ले रही है । अगोरल = यत्न से रखा । संकीरन = संकुचित भाव से, क्योंकि मानान्त होने पर भी कामिनी का मन कुछ देर तक संकुचित वा अप्रसन्न रहता है । सरस &c = सुन्दरी ने प्रगाढ़ मान किया था अतएव मानान्त होने पर भी मन सम्पूर्ण रूप से प्रसन्न नहीं हुआ इसी से उन का हृदय सरस होने पर भी विरस और नयन सजल है । साहस = साहस कर के । उर = उरोज । तब = तब भी । मन्द = अल्प अल्प उद्रेक हुआ ।

अपरुप राधा माधव संग । दुर्जय मानिनि मान भेल भंग ॥
चुम्बइ माधव राइ बयन । हेरइ मुखससि सजल नयन ॥
सखिगन आनँद निमगन भेला । दुहु जन मन महँ मनसिज गेला ॥
दुहु जन आकुल दुहु कर कोर । दुहु दरसन विद्यापति भोर ॥२॥

निमगन = निमग्न । गेला = प्रवेश किया । कोर = गोद । दुहु दरसन &c. = युगल सरकार के दर्शनहित कवि विह्वल है ।

कह कह सुन्दरि रजनि विलास । कइसे नाह पुरल तुअ आस ॥ कितना यतन विहि करि अनुमान । नागर नागरि कयल निर्मान ॥ अखिल भुवन महँ तुहु वर नारि । सुपुरुष नाह इ मिलल मुरारि ॥ पियक पिरित हम कहइ न पार । लाख बदन विहि ना दिला हमार ॥ आपन गजमोति हार उतार । यतन पेन्हवलन्ह कंठ हमार ॥ कर धरि पिय बैसावल कोर । गँध चनन अँग लेपल मोर ॥ फूजल कवरि बाँधय अनुपाम । ताहे बेड़ि देला चम्पक दाम ॥ मधुर

मधुर दिठ हेरइ कान । आनँद जल परिपूरल न्यान ॥ भन
विद्यापति भाव तरंग । अब कहि सुन सखि सो परसंग ॥३॥

इ = यह । कहइ न पार = कह नहीं सकती । अनुपाम = अनूपम । ताहि = उस में । बेढ़ि देला = गूथ दिया । मधुर &c. = सहर्ष कनखीसे । न्याय = नयन ।

सखि हे ! कि लय बुझायब कन्त ।
जनि कर जनम होइत हम गेलहुँ येलहुँ तनि कर अन्त ॥
जाहि लगि गेलहुँ से चल आयल तें तरु रहलि छिपाइ ।
से पुनि गेल ताहि हम आनलि तँ हम परम अन्याइ ॥
जैतहिं नाल कमल हम तोरलि करय चाह अवतंस ।
काहे कोहायल मधुकर धायल तेंहि अधर करु दँस ॥
केलि भरल कुँभ तँ उर गासलि ससरि खसल केसपास ।
सखि दल आगु पाछु भय चललिहि तँ चल उधर सवाँस ॥
भन विद्यापति सुनु वर जयमिति ई सभ राखु मन गोइ ।
दिन दिन ननदि सँ प्रीति यढ़ायब बोलि बेकत जनु होइ ॥४॥

कि लय = क्यों कर । जनि कर &c. = सूर्य्य उदय होते मैं गयी और सूर्यास्त होने पर आयी । जाहि…आयल = जल भरने गयी थी और राह में पानी बरसने लगा । से पुनि…आनलि = वृष्टि बन्द हुई तब मैं जल भर कर लाई । अन्याइ = अन्याय । जैतहिँ = जैसे ही । अवतंस = कर्णभूषण । कोह कोहयल = रंज हो कर । उर गासलि = ज़ोर से सांस लिया ।

ननदी ! सरुप निरुपह दोस ।
बिनु बिचार व्यभिचार बुझैबह सासु करय बहु रोस ॥
कयतुक कमल नाल हम तोरलि करय चहलि अवतंस ।
रोख कोख सँ मधुकर धावल तहि अधर करु दँस ॥
सरोवर घाट बाट कंटक तरु हेरि नहिं सकलहु आगु ।

साँकर बाट उबाटि हम चललहुँ त कुच कंटक लागु ॥
गरुअ कुंभ सिर थिर नहिं थाकय तें ओ धसल केसपास ।
सखि जन सँ हम पाछु पड़लहुँ तें भेला दिरघ निसास ॥
पथ अपराध पिसुन परचारल तथिहु उतर हम देला ।
अमरख ताहि धिरज नहिं रहल तें गदगद सुर भेला ॥
भन विद्यापति सुनु वर युवति ई सभ राखहु गोई ।
ननदी सँ रस रीति बचाओब, गुपुत वेकत नहिं होई ॥५॥

सरूप = मेरारूप देख तू मुझे दोषी अनुमान करती है। बुझैबह = बुझा देने से, कह देने से। अवतंस = कर्णभूषण, कर्णफूल। रोख कोख = भीतर से रंज होकर, हृदय से क्रोध कर अथवा क्रुध होकर कमलकोटर से भ्रमर दौड़ा। उबटि = कुबाट, कुराह। धसल&c = जूड़ा धस गया, जूड़ा उरझा गया। सखि जन सँ&c = सखियों से पीछे पड़ने के कारण दौड़ कर उन्हें छूने को मैंने चेष्टा की, अतएव दम फूल गया और दीर्घ निःश्वास चल रहा है। परचारल = निन्दा किया। तथिहु = उस का। अमरख अमर्ष = क्रोध। सुर = स्वर, अवाज़।

रभसहि तह बोलन्हि मुख कांती। पुलकित तनु मोर कत धर भांती॥ आनँद नोर नयन भरि गेला। प्रेमक आँकुर अंकुर भेला॥ भेटल मधुर पति सपन मों आज। तखनुक कहनी कहइत लाज॥ जखन हरल सखि आंचर मोर। रसभरे समरू कसनी भोरँ॥ कर कुच मंडल रहलिह गोय। कमल कनकगिरि झांपल होय॥ कवि विद्यापति इ रस गावे। पुन फल सुपुरुष की नहीं पावे॥६॥

रभसहि = बड़ी चाह से। मुख&c. = मुख की कांति बढ़ी। कत&c. = कितना रङ्ग परिवर्तन हुआ। हरल = हटाया। समरू = सम्हर। रसभरे&c. = रति जङ्ग को सह नहीं सकी और ज्ञानहीन हो गयी।

